# ॥ ओरियण्टल कालेज मेगज़ीन ॥


| भाग ९ संख्या १ | नवम्बर १९३२ | क्रमसंख्या ३१ |
|---|---|---|


## प्रधान सम्पादक—

डाक्टर लक्ष्मणस्वरूप एम. ए., डी. फिल. (आक्सफोर्ड)

(संस्कृत हिन्दी तथा पञ्जाबी विभाग)



## सूचना—

सम्पादक लेखकों के लेख का उत्तरदाता नहीं होगा।


प्रकाशक—बाबू एन. एन. मित्र।

(बाम्बे मेशीन प्रेस ने करीमी प्रेस लाहौर के लिये छापा)

# विज्ञप्ति

उद्देश्यः—इस पत्रिका के प्रकाशन का उद्देश्य यह है कि प्राच्यविद्यासम्
परिशीलन व तत्त्वानुसन्धान की प्रवृत्ति को यथासम्भव प्रोत्साहन दिया
और विशेषतः उन विद्यार्थियों में अनुसन्धान का शौक पैदा किया जाए
संस्कृत, हिन्दी और पञ्जाबी के अध्ययन में संलग्न हैं।

किस प्रकार के लेखों का प्रकाशित करना अभीष्ट हैः—

यत्न किया जाएगा कि इस पत्रिका में ऐसे लेख प्रकाशित हों जो लेख
अपने अनुसन्धान का फल हों। अन्य भाषाओं से उपयोगी लेखों का अनुवा
स्वीकार किया जाएगा और संक्षिप्त तथा उपयोगी प्राचीन हस्तलेख भी अ
प्रकाशित किये जाएंगे। ऐसे लेख जो विशेषतः इसी पत्रिका के लिये न लिखे
हों, प्रकाशित न होंगे।

प्रकाशन का समयः—

यह पत्रिका अभी साल में चार बार अर्थात् कालेज के पढ़ाई के सा
अनुसार नवम्बर, फरवरी, मई, और अगस्त में प्रकाशित होगी।

मूल्यः—

इसका वार्षिक चन्दा ३)रुपये होगा विद्यार्थियों से केवल १॥।) लिया ज

पत्रव्यवहार और चन्दा भेजनाः—

पत्रिका के खरीदने के विषय में पत्रव्यवहार और चन्दा भेजना प्रि
ओरियण्टल कालेज लाहौर के नाम होना चाहिये। लेखसम्बन्धी पत्र व
सम्पादक के नाम होना चाहिये।

प्राप्तिस्थानः—

यह पत्रिका ओरियण्टल कालेज लाहौर के दफ्तर से खरीदी जा सक

पंजाबी विभाग के सम्पादक सरदार बलदेवसिंह बी० ए० हैं वा
विभाग के उत्तरदायी हैं।

* ओ३म् *

# अथ वेदार्थविमर्शः ।

## अथर्व० ३।२७॥ पर वाक्यमीमांसात्मक विचार ।

( लेखक—श्री विश्वबन्धुशास्त्री, आचार्य्य, दयानन्द ब्राह्ममहाविद्यालय, सम्पादक,
"वैदिकशब्दार्थपारिजात" वैदिकाश्रम, लाहौर )

### १—मन्त्र पाठः ।

प्राची दिगग्निरधिपतिरसितो रक्षितादित्या इषवः । तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु । योऽस्मान्द्वेष्टि यं वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः ॥ १ ॥ दक्षिणा दिगिन्द्रोऽधिपतिस्तिरश्चिराजी रक्षिता पितर इषवः । तेभ्यो० । ० ॥ २ ॥ प्रतीची दिग्वरुणोऽधिपतिः पृदाकू रक्षितान्नमिषवः । तेभ्यो० । ० ॥ ३ ॥ उदीची दिक्सोमोऽधिपतिः स्वजो रक्षिताशनिरिषवः तेभ्यो० । ० ॥ ४ ॥ ध्रुवा दिग्विष्णुरधिपतिः कल्माषग्रीवो रक्षिता वीरुध इषवः । तेभ्यो० । ० ॥ ५ ॥ ऊर्ध्वा दिग्बृहस्पतिरधिपतिः श्वित्रो रक्षिता वर्षमिषवः । तेभ्यो० । ० ॥ ६ ॥

### २—सामान्य स्वरूप ।

१—सब मन्त्रों की रचना एक ही प्रकार की है। प्रत्येक मे पहले एक दिशा का नाम आता है, तत्पश्चात् एक अधिपति का नाम, फिर एक रक्षक का नाम और अन्त में बाणो के रूप मे किसी एक पदार्थ का निरूपण पाया जाता है। जैसे, प्रथम मन्त्र में पूर्व दिशा, अग्नि अधिपति, असित रक्षक और आदित्य-बाणों का बखान है। इस के आगे सब मन्त्रों में 'तेभ्यो नमः' आदि चार नमस्कार-वाक्य रखे गये है और सर्वत्र 'एभ्यो अस्तु', इस वाक्य द्वारा इन चार वाक्यों मे नमस्कृत पदार्थों की ओर पुनः संकेत करके श्रद्धा की भावना को पक्का किया गया है । अन्त मे दो उद्देश्य वाक्यो द्वारा द्वेषी शत्रु की ओर संकेत करके, तीसरे विधेयवाक्य मे उस के दमन के लिये प्रार्थनात्मक भाव कह कर मन्त्र समाप्त हो जाता है।

२—इस विश्लेषण का यह अभिप्राय है कि एक मन्त्र की प्रक्रिया को

ठीक समझ कर शेष सब पर उसे झट चरितार्थ किया जा सकता है। वहां पर जिस पद को व्याकरणादि की दृष्टि से जिस प्रकार निर्णीत किया जावे, वाक्य-रचना की समता के आधार पर यह आवश्यक होगा, कि सर्वत्र उसे या उस के मुकाबिले के पदों को ठीक वैसे ही लगाया जावे । जैसे, यदि प्रथम मन्त्र में 'असित' को किसी लेखक द्वारा प्रथमा विभक्ति मे 'अग्नि' के साथ समानाधिकरण समझा गया है, तो उस के लिये यह अनिवार्य्य होना चाहिये कि वह दूसरे मन्त्रों में 'तिरश्चिराजिः' आदि शब्दों को भी इन्द्र आदि के साथ उसी सम्बन्ध से जोड़े। इन में से किसी को तो उक्त प्रकार से लेना और किसी को छान्दस व्यत्यय की परिभाषा द्वारा पंचमी आदि के अर्थ में सम्बन्धित करने की चेष्टा करना अयुक्त प्रतीत होता है।

## वाक्य मीमांसा

१—'अग्नि' आदि शब्दों का वाच्य क्या है? क्या वे ऋग्वेदादि वैदिक साहित्य में प्रसिद्ध, 'एकं सत्' पदो द्वारा संकेतित, जगदीश्वर के 'इन्द्रं मित्रं वरुणमाहुः' (ऋक्० १।१६४।४६) इस मन्त्रगत न्याय के अनुसार, प्रकाशवत्तादि के सूचक छः गौण नाम है, या इन के अनेक पृथक् २ पदार्थ अभिधेय है? यदि एक के ही वाचक है, तो आगे दरशायी जा रही अड़चनो का क्या समाधान होगा, और यदि अनेक भिन्न २ पदार्थ अभिप्रेत है, तो क्या उन पदार्थों का पूर्वादि दिशाओ से कोई विशेष सम्बन्ध है वा नहीं?

२—'असित' आदि पद 'अधिपति' की तरह (और इस कल्प मे 'रक्षिता' की भी तरह) 'अग्नि' आदि के विशेषणमात्र है या स्वयं स्वतन्त्र, धर्मिस्वरूप पदार्थों के वाचक हे और 'रक्षिता' इन का विशेषण है? दोनो कल्पों मे इन का क्या २ अर्थ होगा? कौनसा ठीक और कौनसा गलत जचता है?

३—'आदित्य' आदि बाणस्वरूप पदार्थ क्या है? वे किस आशय को लेकर बाण कहे गये है?

४—'तेभ्यो नमः', इस नमस्कार का लक्ष्य कौन है? क्या प्रत्येक दिशा के अधिपति अग्न्यादि पदवाच्य पदार्थ की ओर इशारा है? यह ठीक नही प्रतीत होता। यदि ऐसा होता तो 'तेभ्यः' की जगह "तस्मै", अर्थात् एकवचन का प्रयोग किया गया होता। यदि ऐसा कहा जावे कि आदरार्थ बहुवचन प्रयुक्त

हो सकता है, तो वैदिक प्रयोग में इस शैली का उदाहरण ढूंडना होगा। अर्थात् यह दरशाना होगा कि अमुक २ स्थल पर अग्नि, इन्द्रादि प्रसिद्ध पद एक-वचन में है और इन के लिये प्रयुक्त सर्वनाम को भाषा के "आप" की तरह बहुवचन मे बर्ता गया है। दूसरा विकल्प यह भी हो सकना है कि शेष मन्त्रों में आए हुए इन्द्रादि की मानसिक उपस्थिति के आधार पर, उन सब को ध्यान-गोचर करके 'तेभ्यः' इस बहुवचन का प्रयोग किया गया है। यहां पर फिर वही वक्तव्य होगा जो ऊपर ( ३।१॥ ) में कह आए हैं। अग्न्यादि द्वारा क्या कथित होता है, एक पदार्थ या अनेक पदार्थ ? यदि कहा जाय कि एक जगदीश्वर के ये अग्न्यादि भिन्न २ नाम हैं इन सब का वही एक अभिन्न तत्त्व वाच्य है, तो प्रथम प्रश्न तदवस्थ रहता है, अर्थात् एक पदार्थ की ओर सङ्केत करने वाला सर्वनाम वहुवचन मे क्यों पड़ा है ? अनन्त नामों का आधारभूत, परमेश्वर सदा एक ही रहता है। भिन्न २ नाम तो उस सर्वाधार के वाचनिक विशेषण-मात्र हो सकते हैं। अतः उसके सङ्केतार्थ सर्वनाम को एकवचन में ही रखते बनता है। भाषा में इसी भाव को ऐसे ही तो कहेंगे, "अग्न्यादि नामों वाले उस परमात्मा ( न कि उन परमात्माओं ) को नमस्कार हो।" विशेषणों की संख्यादि का विशेष्य की संख्यादि पर प्रभाव पड़ना किसी भी भाषा में व्याकरण में सम्मत नही प्रतीत होता। विशेष्य या धर्मिस्वरूप पदार्थ की संख्या सदा स्वगत एकत्व-अनेकत्व द्वारा निर्धारित होती है। विशेषण पदों तथा क्रियापदों के संख्याश्रित रूप भी विशेष्य की संख्या के ही आधीन होते हैं। जैसे:—

(क) रामो याति।

(ख) सुन्दरो रामो गच्छति च हसति च।

(ग) सुन्दरः शूरो दाशरथी रामो गच्छति च हसति च तुष्यति च।

अर्थात्,

(क) राम जाता है।

(ख) सुन्दर राम जाता है और हंसता है।

(ग) सुन्दर, शूर, दशरथसुत, राम जाता है, हंसता है और तुष्ट होता है।

इन तीनों वाक्यों में विशेष्य अर्थात् रामकी संख्या एकाकार रहती है, चाहे कोई एक या अनेक विशेषण हों या न हो। यदि हम उसके प्रति नमस्कार प्रकट करना चाहेंगे तो तीनों वाक्यों के साथ समान रूप से "तस्मै नमः" अर्थात् 'उसे

प्रणाम हो', यही कहना होगा। वेद में भी यही शैली है। जहां तत्त्व एक है और उस के विशेषण, अनेक, तो उस तत्त्व का वाचक तथा संकेतक पद एकवचन मे ही मिलता है जैसे उसी सर्वप्रसिद्ध मन्त्र "एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति" ( ऋ० १।१६४।४६। ) मे "एकं सद्" का प्रयोग स्पष्ट दृष्टान्त है। इस लिये जहां तक शब्दप्रयोग और वाक्यमीमांसा का सम्बन्ध है, यदि 'तेभ्यः', इस पद से अग्न्यादि की ओर इशारा मान लिया जावे, तो उन को परस्पर, भिन्न, स्वतन्त्र पदार्थ भी मानना पड़ेगा। वे पदार्थ जड़ अग्नि विद्युत आदि अभिप्रेत हैं या तत्त-त्पदवाच्य दैवत विभूतियों और चमत्कारी स्वरूपों की ओर इशारा है, यह दूसरा प्रश्न उत्तरणीय रह जावेगा।

५—'अधिपतिभ्यो नमः,' इस वाक्य का लक्ष्य क्या है ? प्रत्येक मन्त्र मे एक २ अधिपति का निरूपण होने से, केवल उस २ के लिये बहुवचन पूर्वोक्त प्रकार से असंगत सा जचता है। प्रथम तो आदरार्थ बहुवचन का वैदिक प्रयोग अभी सिद्ध ही नहीं, पर, यदि उस की ओर ध्यान भी हो, तो भी ठीक न होगा। यदि प्रथम प्रयोग मे 'अग्निरधिपतिः' यह एक वचन प्रयुक्त हुआ है, तो झट उस के लिये ही 'अधिपतयः' यह बहुवचन नहीं हो सकता। अवश्य यही मानना पड़ता है कि सब मन्त्रों में उपवर्णित अग्नि आदि अधिपतियों को एक साथ संकेतित करना ही वेद को अभीष्ट है। यहां पर पूर्व कण्डिका में उठाये हुए प्रश्न की ओर पुनः ध्यान करना पड़ता है। अर्थात्, यदि अग्न्यादि उसे एक सर्वाधि-पति के भिन्न २ दृष्टियों से गौण नाम मात्र है, तद्वाच्यो का आपस मे कोई तात्त्विक भेद नहीं, तो उस का विशेषण, 'अधिपतिभ्यः,' बहुवचन में कैसे संगत हो सकता है ? चाहे वे जड़ पदार्थ हों और चाहे चेतनावान् दैवत हो, इस नमस्कार की दृष्टि से उनके व्यावहारिक बहुत्व को माने विना मार्ग मिलना दुष्करसा प्रतीत होता है।

( ६ ) 'रक्षितृभ्यो नमः', इस वाक्य मे भी बहुत्व-प्रयोग की वार्त्ता को पूर्व कथनानुसार ही जानना चाहिये। यह विशेषण पद किसी बहुत्व विशिष्ट विशेष्य पद की आकांक्षा करता है। वह क्या है ? इस के विवेचनार्थ प्रत्येक मन्त्र में 'दिक्' शब्द के आगे पढ़े जाने वाले चार पदों पर विशेष विचार करना पड़ता है। जैसे, अग्निरधिपतिरसितो रक्षिता' यहां पर 'अग्निः', 'अधिपतिः', 'असितः', और 'रक्षिता' का परस्पर सम्बन्ध क्या है ? यह स्पष्ट हो जाने से

'रक्षितृभ्यः' का लक्ष्य क्या है, यह सहज ही में समझा जा सकता है। अग्नि और अधिपति का सम्बन्ध तो स्पष्ट ही है। 'रक्षिता' का विशेष्य क्या है? क्या अग्नि या 'असित'। यदि अग्नि को माना जावे, तो इसी प्रकार शेष मन्त्रों में इन्द्रादि को रक्षिता पदों का विशेष्य निर्धारित कर, मानसिक उपस्थित के आधार पर प्रत्येक मन्त्र मे 'रक्षितृभ्यः', इस पद से आगे पीछे के सभी अग्न्यादि पदों की ओर समुचित-संकेत समझा जावेगा। यहां पर भी बहुत्व के प्रयोगवशात् अग्न्यादि द्वारा वाच्यपदार्थ के एकत्व को स्वीकार करने में पूर्ववत् अड़चन खड़ी होगी। दूसरे, अधिपति और रक्षिता दोनों विशेषणों के मध्य में 'असित' आदि शब्दों को भी अग्न्यादि का विशेषण ही मानना ठीक होगा। अन्यथा उन की कोई सार्थक संगति लगानी असम्भव हो जाती है। पर यदि 'असित' आदि भी विशेषणपद है, तो नमस्कार वाक्यों मे जैसे 'अधिपतिभ्यो नम' और 'रक्षितृभ्यो नम' पढ़े थे, वैसे ही 'असिताय नमः', 'तिरश्चिराजये नमः' या 'असितादिभ्यो नमः', या कुछ और इसी आशय को लिये हुए सामान्यनिर्देश समाविष्ट हुआ २ पाया जाता। इससे यही अनुमान होता है कि 'असित' आदि शब्द विशेषणस्वरूप नहीं होने चाहियें। इस बात की पुष्टि एक और प्रकार से भी होती है। मन्त्रों के पूर्व भाग मे पहले अग्न्यादि विशेष्य आते है। फिर उन का 'अधिपति' विशेषण। अन्त मे आदित्यादि विशेष्य कह कर उनका विशेषण 'इषवः' आता है। उपक्रमोपसंहारबल से मध्यस्थ दोनों शब्द भी विशेष्य-विशेषण विभाग से ही ग्रहण करने उचित होंगे। नमस्कार-वाक्यों की रचना भी यही सूचित करती है। सामान्यात्मक 'तेभ्यः' के आगे पूर्वोक्त प्रत्येक मन्त्र के पहले भाग का पहिला विशेषण 'अधिपतिभ्यः' पढ़ा गया है। अन्त की ओर से सामान्यात्मक 'एभ्यः' से पूर्व इसीप्रकार उसका अन्तिम विशेषण 'इषुभ्यः' इस पद से उद्धृत किया गया है। मध्यस्थ विशेषण 'रक्षितृभ्यः' मध्य में रखा है। इस से 'असितादि' पदों की विशेष्य-स्वरूपता सुस्पष्ट हो जाती है। इस प्रकार वाक्य-मीमांसा के आधार पर दो बातें निखर आती है।

(क) सामन्यात्मक दो नमस्कार वाक्यों के मध्य में तीन समकक्ष, स्वतन्त्र नमस्कार वाक्य है, जिन विशेषणपदो द्वारा उनके पूर्वभागों में सूचित विशेष्य-पदों का ग्रहण करना अभीष्ट है। अर्थात्, जब 'अधिपतिभ्यः' पढ़ा जावे, तो अग्न्यादि का, जब 'रक्षितृभ्यः' पढ़ा जावे, तो असितादि का और जब 'इषुभ्य'

पढ़ा जावे, तो आदित्यादि छः २ पदार्थों की ओर संकेत समझना चाहिये। यही वर्गीकरण का स्वाभाविक प्रकार है। कुल तीन वर्ग है, अर्थात् अधिपति-वर्ग, रक्षितृवर्ग और इषु-वर्ग, जिनमें प्रत्येक मे छः २ अलग २ पदार्थ हैं।

(ख) यदि इस वर्गीकरण का प्रयोग न किया गया होता, तो मन्त्रो के पाठ में समता-चमत्कार अवश्य कम हो जाता। उस अवस्था में प्रत्येक मन्त्र मे बहुत सा पद भेद पाया जाता। जैसे, पहिला मन्त्र इस प्रकार होता, 'अग्नयेऽधिपतयेनमोऽसितिाय रक्षित्रे नम'। आदित्येभ्य इषुभ्यो नमः'। इसी प्रकार सब मन्त्र भिन्न २ शब्द लेकर चलते। इस कथन को स्पष्ट करने के लिये अब कुछ स्थलों का सापेक्षाध्यन पेश करते हैं।

(क) अथर्व० १२।३।५५-६०॥ के पाठ की यहां पर तुलना करने से इस उक्ति की सर्वथा पुष्टि हो सकती है। वह इस प्रकार से है:—

"प्राच्यै त्वा दिशे ३ग्नयेधिपतयेसिताय रक्षित्र आदित्यायेषुमते। एतं परि दद्मस्तं नो गोपायतास्माकमैतोः।......॥५५॥ दक्षिणाय त्वा दिश इन्द्रायाधिपतय तिरश्चिराजये रक्षित्रे यमायेषुमते। एतं० ।०॥५६॥ प्रतीच्यै त्वा दिशे वरुणायाधिपतये पृदाकवे रक्षित्रेन्नायेषुमते। एतं० ।०॥५७॥ उदीच्यै त्वा दिशे सोमायाधिपतये स्वजाय रक्षित्रेशन्या इषुमत्यै। एतं० ।०॥५८॥ ध्रुवायै त्वा दिशे विष्णवेधिपतये कल्माषग्रीवाय रक्षित्र ओषधीभ्य इषुमतीभ्यः। एतं० ।०॥५९॥ ऊर्ध्वायै त्वा दिशे बृहस्पतयेधिपतये श्वित्राय रक्षित्रे वर्षायेषुमते। एतं० ।०॥६०॥

यहां पर आपाततः पितृ-प्रकरण प्रतीत हो रहा है। स्वर्गामी के कल्याणार्थ इन मन्त्रों का पाठ किया गया है। हर एक मन्त्र में तीन भाग हैं जिन में से प्रथम दो का यहां सम्बन्ध होने से सर्वत्र उन्हें ही उद्धृत किया गया है। प्रत्येक के प्रथम भाग में मीमांस्यमान सूक्तस्थ मन्त्रों के प्रथम भाग की नाई मुकाबिले के शब्द पाये जाते हैं। भेद केवल इतना है कि एक तो 'त्वा' पद अधिक आता है और दूसरे प्राच्यादि पद प्रथमा के स्थान पर चतुर्थी विभक्ति में प्रयुक्त किये गये हैं। थोड़ा सा और साधारण भेद है। जैसे, प्रथम मन्त्र में 'आदित्याय' एकवचन में है। दूसरे में पितरः' के स्थान पर 'यमाय' का प्रयोग मिलता है। इसी प्रकार 'इषवः' के स्थान पर सर्वत्र 'इषुमत्' शब्द का प्रयोग हुआ २ है। सामान्य पर्या-

लोचन से यह प्रतीत हो जाता है कि प्रत्येक मन्त्र के प्रथम भाग का निम्न लिखित प्रकारानुसार विभाग हो सकता है:—

| | विशेष्य | विशेषण |
|---|---|---|
| १— | प्राची | दिक् |
| २— | अग्निः | अधिपतिः |
| ३— | आसितः | रक्षिता |
| ४— | आदित्यः | इषुमान् |

इसी प्रकार शेष पांच मन्त्रो में भी समझ लेना चाहिये। शायद यहा किसी को ऐसा प्रतीत हो कि 'अग्निः' के अनन्तर आने वाले सब पद उसी के साथ विशेषणभाव से समानाधिकरण मान लिये जावें। मीमांस्यमान सूक्त के (अथर्व० ३। २७। १॥) मे ऐसा करना कठिन था क्योंकि "आदित्या इषवः" बहुत्व-विशिष्टनिर्देश एक अड़चन सी थी। पर यहां तो कोई रुकावट नहीं। 'अग्नि' ही 'आदित्य' और वही 'इषुमान्' गौणभाव से कहा जा सकता है। यदि यह कहा जावे कि प्रत्येक मन्त्र के मध्यम भाग मे धृत 'गोपायत' पद में प्रयुक्त बहुत्व प्रथम भाग में बहुत्वविशिष्ट कर्तृ-पदों की आकांक्षा करता है, तो इस का उत्तर वही है जो मीमांस्यमान सूक्तस्थ "तेभ्योनमः" अथवा और भी अधिक विशेषता के साथ 'अधिपतिभ्यो नमः' आदि नमस्कारवाक्यों की व्याख्या मे सगरे छटों मन्त्रो में आए हुए पदार्थों की मानसिक उपस्थिति की परिभाषा के आधार पर दिया गया था। अर्थात्, यहां भी समग्र प्रकरणस्थ मन्त्रों में प्रयुक्त अग्नि, इन्द्र प्रभृति पदो के अनेकत्व के आधार पर उन के साथ अन्वित क्रियापद 'गोपायत' मे बहुत्व प्रयुक्त हुआ है। पर यह बात भी बनती दिखाई नहीं पड़ती। यहां भी यह प्रश्न उठेगा कि अग्नि-इन्द्रादि पदों का वाच्य एक पदार्थ है अथवा अनेक ? यदि जैसे अधिपति-,असित आदि विशेषणत्वेन अभीष्ट पदो के समान अग्न्यादि पद भी वस्तुतः एक परब्रह्म पदार्थ के तत्तद्गुणवाचकतया नाम मात्र है, तब तो 'गोपायत' का बहुवचन सर्वथा असङ्गत ही रहेगा। जब सब मन्त्रो में केवल एक ही विशेष्य है और वह भी विशेषण पदों से ही गम्य, तो प्रथम तो ऐसी अवस्था में न किसी क्रियापद का ही प्रयोग सम्भव है और न कोई व्यवस्थित वाक्य ही बन सकता है। और यदि क्रिया रखनी ही होगी, तो भी वास्तविक कर्तृभूत तत्त्व के एकत्व के कारण वह एक वचन मे ही रहेगी, न कि विशेषणों के अनेक होने से बहुवचन में।

और, यदि प्रत्येक मन्त्रस्थ अग्नि-,इन्द्र आदि को स्वतन्त्र देवता तथा विशेष्य मान कर 'गोपायत' के बहुत्व के साथ मानसिक उपस्थिति के द्वारा शृङ्खलित करना अभीष्ट हो, तो भी मीमांस्यमान सूक्त के मन्त्रस्थ इन्हीं मुक्ताबिले के पदो को स्वतन्त्र देवता वाचक स्वीकार करना अनिवार्य जंचता है। यह वादी को सर्वथा अनभीष्ट है। अतः उसे किसी और सरणि की खोज करना चाहिये जिस से दोनों स्थलो की समस्या सुलझ सके।

परन्तु हम सामान्याधिकरण्य-वादी के सम्मुख एक और आपत्ति भी रखते है ताकि सर्वांग-सम्पूर्ण विचार किया जा सके। ( अथर्व० १२।३।५८,५९ ) के प्रथम भागों मे 'अशन्या इषुमत्यै' तथा 'ओषधीभ्य इषुमतीभ्यः' का क्रम से प्रयोग पाया जाता है। स्पष्ट ही इन मे से कोई भी शब्द न तो अग्न्यादि-पूर्व मन्त्रो मे आये हुए और न इन मे प्रयुक्त सोम और विष्णु-पुल्लिंगी पदों का विशेषण बन सकता है। यह भी स्पष्ट है कि 'इषुमत्-' शब्द विशेषण है और केवल अपने से पूर्ववर्ती पद के साथ ही इस का योग है। यदि इन मे से दूसरे मन्त्र में आये हुए 'ओषधीभ्य इषुमतीभ्यः' इन पदों पर विचार किया जावे, तो पूर्व-संकेतिक सामानाधिकरण्य का सारा संस्कार मन्द पड़ जाता है। और यदि 'ओषधीभ्य' 'विष्णु' से सर्वथा पृथक् पद का विशेषण है, तो इस के समकक्ष आदित्यादि शब्द क्यो पृथक् २ स्वतन्त्र पदार्थों के वाचक न माने जावेंगे ?

यदि वादी अब सब पदोंको समानाधिकरण मानने का आग्रह छोड़कर यह प्रस्ताव रखता है कि 'अग्नि—अधिपति—असित—रक्षिता' इन चार पदो तथा दूसरे मन्त्रों मे इन के तुल्यकक्ष चार २ पदों को तो सामानाधिकरण मान लिया जावे, तो भी ठीक नहीं प्रतीत होता। इस विषय मे कुछ तो उत्तर ऊपर आ चुका है। वाक्य—समता की दृष्टि से भी जब इन छः स्थलों पर आदि मे एक एक दिशा अलग पढ़ी गयी है और अन्त मे आदित्यादि अलग २ पदार्थो का संकेत है, तो मध्यवर्ती चार २ पद भी उन दो जोड़ो के सामान किन्ही उन से भिन्न दो जोड़ों को ही कहने से उपयुक्त हो सकते हैं। वे एक ही पदार्थ के वाचक न होने चाहियें।

(ख) परन्तु इस बात को वैयक्तिक सम्मतिमात्र की पदवी से ऊपर उठाने के लिये यह अपेक्षित है कि कोई और इसी विषय मे प्रबल साक्ष्य उप-

स्थित किया जावे। एतदर्थ अब तैत्तिरीय संहिता से एक पाठ उठा कर रखना आवश्यक होगा। "सर्पाहुति-प्रकरण' में वहां निम्न लिखित मन्त्र पढ़े हैं:—

"समीची नामासि प्राची दिक् तस्यास्तेऽग्निरधिपतिरसितो रक्षिता यश्चाधिपतिर्यश्च गोप्ता ताभ्यां नमस्तौ नो मृडयतां ते यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तं वां जम्भे दधामि ॥१॥ ओजस्विनी नामासि दक्षिणा दिक् तस्यास्त इन्द्रोऽधिपतिः पृदाकुः। ०॥२॥ प्राची नामासि प्रतीची दिक् तस्यास्ते सोमोऽधिपतिः स्वजः ०। ०॥३॥ अवस्थावा नामास्युदीची दिक् तस्यास्ते वरुणोधिपतिस्तिरश्चिराजिः ०। ०॥४॥ अधिपत्नी नामासि बृहती दिक् तस्यास्ते बृहस्पतिरधिपतिः श्वित्रः ०। ० ॥५॥ वशिनी नामासीयं दिक् तस्यास्ते यमोऽधिपतिः कल्माषग्रीवो रक्षिता ०। ०॥६॥ तै० सं० ५। ५। १० ॥

इस स्थल की हमारे मीमांस्यमान सूक्त से कितनी समीपता है, इस बात के द्योतनार्थ ही पूरा उद्धरण दे दिया है। अवश्य इस का विचार हमारे सामने उपस्थित प्रश्नों को सुलझाने मे सहायक होना चाहिये। यहां भी वही क्रम है। प्रत्येक मन्त्र मे पहिले एक दिशा का नाम है। फिर एक अधिपति का और फिर एक रक्षिता का। दिशाओ के क्रम मे केवल इतना अन्तर है कि 'ऊर्ध्वा' को यहां "बृहती" करके कहा है और "ध्रुवा" से पहिले वर्णन किया है। प्रत्येक दिशा का एक २ विशेषण उस से पूर्व से और बढ़ा हुआ है। जैसी, प्राची को समीची और दक्षिणा को ओजस्वनी बताया है। अधिपतियो की बांट मे भी अन्तर है। यहां पर प्रतीची दिशा के साथ सोम अधिपति है और उदीची के साथ वरुण। ध्रुवा दिशा के सन्नियोग मे विष्णु का स्थान यम ने ले लिया है। रक्षितृवर्ग मे दक्षिणा दिशा के साथ पृदाकु, प्रतीची के साथ स्वज और उदीची के साथ तिरश्चिराजि का योग आया है। इषु या इषुमान् के वर्ग का यहां सन्निवेश नहीं किया गया।

इस स्थल की विशेषता यह है कि यह इस बात मे निर्णायक बन सकता है कि अधिपति और रक्षिता भिन्न २ पदार्थो के विशेषण है, एक ही पदार्थ वर्ग के साथ समानाधिकरण नहीं। दिशाओ और इषुओ का पार्थक्य पूर्वगत विमर्श से स्थापित हो ही चुका है। अब निर्णायक शब्दो पर विचार करना चाहिये। वे ये है:—

"यश्चाधिपति र्यश्च गोप्ता ताभ्या नमस्तौ नो मृडयताम्"—

अर्थः—जो अधिपति है और जो रक्षक है, उन ( दोनों ) को नमस्कार हो। वे ( दोनों ) हमारा कल्याण करे। यदि यहां पर "अग्नि" के साथ शेष पदों का विशेषता-सम्बन्ध हो तो ऐसे कहते—

यश्चाधिपति र्यश्चासितो यश्च गोप्ता तस्मै नमः स नो मृडयतु. ...

अर्थात्, जो अधिपति, असित और रक्षक है, उस ( अग्नि ) को नमस्कार हो। वह हमारा कल्याण करे।

इसी प्रकार से प्रत्येक मन्त्र मे असित-के समकक्ष पदो को दुहरा कर, अधिपति और रक्षिता का साथ 'अग्नि' के मुकाबले के पदो के साथ विशेषण-भाव से युक्त किया होता।

अधिपति-भावविशिष्ट पदार्थ और रक्षितृ-भावविशिष्ट पदार्थ दो पृथक् २ पदार्थ है, इस में इसी स्थल से दूसरा ज्ञापक भी मिलता है—

"यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तं वां जम्भे दधामि"।

अर्थात्, जो हमें नहीं भाता और जो हम से द्वेष करता है, उसे मै तुम ( दोनो ) के दबाव मे रखता हूं। यदि जो 'अधिपति' है, वही 'असित' और 'रक्षिता' होता, तो ऐसे कहा होताः—

० त ते जम्भे दधामि—
अर्थात्, ० उसे तेरे दबाव मे रखता हूं।

( ग ) इस बारे मे अन्तिम पुष्टि मैत्रायणी संहिता से मिलती है। उद्धरण देने की विशेष आवश्यकता इस कारण से नहीं है कि पूर्वोद्धृत तैत्तिरीय प्रकरण और यह मैत्रायणी प्रकरण ( २।१३।२१॥) एक ही है। कहीं २ थोड़ा सा शाब्दिक अन्तर है और वह भी बहुत सा मैत्रायणी संहिता के ठीक सम्पादित न हुए होने के कारण ही प्रतीत होता है उसे प्रदर्शित कर देना ही पर्याप्त होगा।

( १ ) दिशाओं का क्रम तैत्तिरीय क्रम से भिन्न और अथर्व० ३। २७॥ से मिलता है।

( २ ) दिशाओं के विशेषण तैत्तिरीयवत् है। दक्षिणा को 'ओजस्वनी' के स्थान पर 'ओजस्या' कहा है। उदीची को 'अवस्थावा' की जगह 'सुषदा' कहा है। तै० की 'इयं' 'वशिनी' को 'अवाची' अवस्था कहा है।

( ३ ) अधिपतिवर्ग में अवाची दिशा के साथ विष्णु (=अ० ३ २७॥) का योग है। शेष तै० के समान है।

( ४ ) रक्षितृवर्ग में दक्षिणा के साथ तिरश्चीनराजि ( तु० अ० ३ । २७ ) और उदीची के साथ 'स्वदाकु' ( ?=पृदाकु ) का योग है । 'श्वित्रः'(?=श्वित्रः) ।

( ५ ) मध्यम वाक्यों में, 'यश्च' और 'अधिपति' के बीच में 'ते' और पढा है । 'गोप्ता' के स्थान पर यहां भी 'रक्षिता' ही रखा है ।'मृडयताम्' की जगह 'मृडताम्' पाठ है । 'नमः' की जगह 'नमो अस्तु' पढ़ा है ।

( ६ ) अन्तिम भाग में 'वां' की जगह 'एनयोः' पाठ आता है ।

इस संक्षिप्त विश्लेषण से पता लग सकता है कि यहां भी अधिपतिवर्ग और रक्षितृवर्ग मे पार्थक्य तद्वस्थ है। 'ताभ्यां', 'तौ', 'मृडताम्' और 'एनयोः' सभी द्विवचन के रूप है । वे जैसे 'अग्नि' और 'असित' को अलग कर रहे हैं, वैसे ही शेषमन्त्रस्थ मुकाबिले के पदो को पृथक् २ पदार्थों का वाचक निर्धारित कर रहे है । अग्न्यादि छः पदार्थों का वर्ग एक ओर है और असितादि का दूसरी ओर । दोनों से कल्याण की आशा की गयी है ।

इस प्रकार तीनों सकक्ष स्थलो के उद्धरण तथा विमर्श से ऊपर मूल मे प्रस्तावित पक्ष स्थापित हो जाता है कि मीमांस्यमान सूक्त के नमस्कारवाक्यो के लक्ष्यभूत पदार्थ एक दूसरे से अलग २ है । अतः प्रथम मन्त्र में अग्नि अधिपति असित रक्षिता और आदित्य इषुओं से पृथक् सिद्ध होता है । इसी लिये प्रत्येक नमस्कार-वाक्य की बहुत्वापेक्षा मानसिक उपस्थिति के द्वारा मन्त्रों मे पढ़े हुए पदार्थों को जोड़ कर पूरी की जा सकती है अर्थात् 'अधिपतिभ्यो नमः' का अर्थ होगा 'अग्नि, इन्द्र, वरुण, सोम, विष्णु और बृहस्पति' को नमस्कार हो ।' इसी प्रकार दूसरे दोनों वर्गों में करना होगा ।

इतना विस्तार वाक्य-मीमांसा के नियमो द्वारा इस विषय के प्रतिपादनार्थ करना पड़ा है । शब्द-मीमांसा द्वारा तो अन्तोदात्त असित— पद पृथक् पदार्थ ( कृष्णसर्प ) वाचक सिद्ध ही है। ( इस के विस्तृत प्रतिपादन के लिये मेरा लेख फरवरी, १९३२ के ओ० का० मै० के पृष्ठ १-१९ पर देखें । )

७—'एभ्यो अस्तु ।' 'एभ्य' द्वारा पूर्वोक्त तीनों वर्गस्थ पदार्थों का पुनः संकेत कर दिया गया है । 'तेभ्यः' से दूरस्थ पदार्थों का संकेत किया गया था । मानसिक उपस्थिति से उन्हें नमस्कार द्वारा समीपस्थ सा कर दिया गया है । इसी सन्निधि को प्रकट करने के लिये 'तेभ्यः'='उन को', की जगह 'एभ्यः'='इन को', ने ले ली है । जिधर 'तेभ्यः' का संकेत है, ठीक उधर ही 'एभ्यः' का

इशारा है। इस में इस का अनुदात्त होना प्रमाण है ! जब किसी पदार्थ का निरूपण कर पुनः 'इदम्'='यह' इस के द्वारा संकेत किया जावे, तो व्याकरण के नियमानुसार ( पा० २ । ४ । ३२ ॥ ) उस अवस्था मे, जिस की पारिभाषिक संज्ञा 'अन्वादेश' होती है, 'इदम्' के स्थान पर अनुदात्त अश् का आदेश होता है। यहां पर 'एभ्यः' उसी का चतुर्थी मे रूप है। सामान्यात्मक 'तेभ्यः' और 'एभ्य.' पर विचार करते हुए पूर्वोक्त मानसिक उपस्थिति की परिभाषा के द्वारा समस्त सूक्त में वर्णित तीनो वर्गों मे सन्निविष्ट पदार्थों का योग समझना चाहिये। अर्थात्, जहां 'अधिपतिभ्यो नमः' आदि आन्तरिक नमस्कार-वाक्यो का लक्ष्य छः २ पदार्थ होते है, वहां इन दोनों बाह्य वाक्यों के लक्ष्य वह सभी समुच्चित होकर अठारह हो जाते हैं।

८—'तं वो जम्भे दध्मः', यहां पर दो तीन बाते विचारने योग्य है। "तं" "उस को", का लक्ष्य कौन है, यह पहला प्रश्न है। यह अतिसाधारण साहित्यिक नियम की बात है कि "तत्"="वह" यः "उस", का प्रयोग "यत्"="जो" और "जिस" के प्रयोग के पीछे चलता है। जिधर "यत्" इशारा करता है, वहां पर ही "तत्"का क्षेत्र होता है। संस्कृत भाषा मे यच्छिरस्क वाक्य को उद्देश्य तथा तच्छिरस्क वाक्य को विधेय कहते हैं। दोनों में परस्पर समानाधिकरणवृत्ति-सम्बन्ध होता है। जैसे, "जो चोरी करता है, वह दण्ड पाता है। अथवा, जिसे दण्ड मिला है, उस ने अवश्य कुछ बुरा काम किया होगा।" हरएक भाषा मे यही प्रचलित प्रयोग है। इसी प्रकार यहां यह अन्तिम वाक्य अपने से पूर्व के दो वाक्यो मे उठायी आकांक्षा को पूरा करता है:—(क) "योऽस्मान् द्वेष्टि"=जो हम से द्वेष करता है (ख) "यं वयं द्विष्मः"=जिस से हम द्वेष करते है। (ग) 'तं वो जम्भे दध्मः'=उसे तुम सब के दबाव मे रखते है।

(क) और (ख) द्वारा द्वेष करने वाले या द्वेष के पात्र व्यक्ति को उद्दिष्ट अर्थात् उपस्थित कर दिया गया है। जो भी कोई ऐसा हो, उस के सम्बन्ध में अपना भाव (ग) द्वारा कहा गया है। वह दण्ड के योग्य है, अतः इस विधेय-वाक्य में उचित दण्ड या दमन का ही विधान कहा है। कहने का तात्पर्य यह है कि 'यं' द्वारा उसी का वर्णन समझना चाहिये जिस का निरूपण 'यः' और य,' ने पहिले कर रखा है। अतः वाक्य-मीमांसा की कसौटी पर "जो हम से

द्वेष करता है" और "जिस से हम द्वेष करते हैं," "उस (द्वेषभाव) को……",
ऐसी व्याख्या असमर्थ ठहरती है।

अब यह देखना चाहिये कि "वः"="तुम सब के" इस पद का वाच्य कौन हैं। क्या यहां पर यह कल्पना की जा सकती है कि यह बहुवचन आदरार्थ है? वस्तुतः एक जगदीश्वर की ओर ही संकेत करके, 'उसे तुम्हारे…" इत्यादि कहा गया है? हमें ऐसा स्वीकार करना कठिन प्रतीत होता है। कारण बड़ा सरल है। अभी 'एभ्यः' के सम्बन्ध मे अनुदात्त और अन्वादेश का वर्णन किया जा चुका है। "वः" भी अन्वादेश के विषय में "युष्मद्" के स्थान पर प्रयुक्त होता है। यहां पर यह "युष्माकं"="तुम सब के," इस अर्थ में आया है। अन्वादेश का भाव साथ मिलाने से यह आशय प्रकट होगा, 'आप या तुम, जिन का पहले प्रकरण चल रहा है, उन आप के या तुम्हारे… "इत्यादि"। प्रश्न घूम कर वहीं आ जाता है कि पहले किस का या किन का प्रकरण चल रहा है। यदि वह अग्न्यादि, आसितादि तथा आदित्यादि वर्गों द्वारा वाच्य अनेक पदार्थों का है, तो यहां भी "तुम्हारे" का उधर ही सम्बन्ध जुड़ेगा। और यदि उन सब के द्वारा वाच्य एक जगदीश्वर सिद्ध होता है, तो "तुम्हारे" मे "उसी" का सम्बन्ध समझना होगा। हम ऊपर देख आये हैं कि एकत्त्वपरक व्याख्या के मार्ग मे क्या २ अड़चन है।

९—यदि किसी प्रकार से यह मान लिया जावे कि अग्न्यादि अधिपति जगदीश्वर के ही नाम हैं और कि बुद्धि मे अच्छे प्रकारसे बिठाने के उद्देश से उनको अलग २ बनाकर वर्णन कर दिया है,तो इसका अर्थ यह हो जावेगा कि परमेश्वर के भिन्न २ स्वरूपो की स्वतन्त्र देवताओं की कोटि मे आराधना का उपदेश है। इस वाद का अनेकदेवतवाद से कोई तात्त्विक भेद नहीं होगा। शायद यह कहा जावे कि अनेक दैवतवाद मे प्रत्येक देवता का दूसरों से पार्थक्य जागृतरूप म मन में उपस्थित होता है, परन्तु यहां वह अभीष्ट नही है। यहां पर आराधक को यह विश्वास हो चुका है कि एक जगदीश्वर सब दिशाओ में समभाव से विद्यमान है। वह अग्न्यादि भिन्न २ देवताओं को नमस्कार नहीं करता प्रत्युत उन सब विभूतिमय स्वरूपों के आधारभूत, एक तत्त्व के आगे ही मस्तक झुकाता है। परन्तु जहां ऐसा वाद कथनमात्र और अप्रामाणिक होगा, वहां इसके उपस्थित होते ही वही अड़चनें वेग के साथ पुनः उपस्थित हो जावेंगी। जो एक प्रभु का

भाव समझ चुका है, उसे 'अधिपतिभ्यः' यह बहुत्वपरक प्रयोग करते नहीं बनता। वह तो जानता है कि अधिपति वस्तुतः एक ही है। अतः इस सूक्त मे आराधक किस कोटि का है और उसकी पूजा की कौनसी भूमिका है, यह विवेचनीय है। यहां वाक्य—मीमांसा की दृष्टि से इतना दरशा दिया गया है कि अन्तिम वाक्य के "व." = "तुम्हारे" का तथा नमस्कार-वाक्यो का लक्ष्य समान होना चाहिये। वह चाहे एकत्वविशिष्ट हो अथवा बहुत्वविशिष्ट, हो, जैसे भी निर्णय हो, उसमें भेद न होना चाहिये।

१०—पर "वः" केवल अग्न्यादि छः नामों वाले एक अधिपति की ओर ही इशारा नहीं करता। दूसरे दोनो वर्ग भी मौजूद हैं। हम कह चुके है, 'तेभ्यः' और 'एभ्यः' का अठारह पदार्थों के साथ मानसिक योग मानना पड़ता है। अन्वादिष्ट 'व.' स्वभावतः न उनसे बाहर जा सकता है और न उनको संकुचित कर सकता है। "वः" एक ईश्वर की ओर तब तक नहीं लग सकता, जब तक शेष दोनों वर्गस्थ बारह पदार्थों का अर्थ भी तत्परक नहीं दरशाया जाता। यह ऊपर निरूपण हो चुका है कि 'असितादि' अग्न्यादि के विशेषण नहीं हो सकते, क्योंकि वाक्य—रचना की यही अपेक्षा है कि उन्हे विशेष्यात्मक मान कर रक्षिता-पद को उनके साथ विशेषणरूप से जोड़ा जावे। वे जगदीश्वर के नाम नहीं हैं। वे उसके विशेषण नहीं हैं। वे उससे पृथग्भूत पदार्थ हैं। उनको भी नमस्कार किया गया है और "वः" उनकी ओर भी उसी प्रकार सङ्केत करता है जिस प्रकार अग्न्यादि की ओर। ऐसे ही, छः बाणस्वरूप पदार्थ भी है। यदि किसी क्लिष्टकल्पना द्वारा असितादि छः के छः (क्योकि सबको लेना अनिवार्य है) ईश्वरपरक नाम मात्र या विशेषणमात्र बना भी लिये जावें, तो भी बहुसंख्यायुक्त बाणों का वर्ग मौजूद है। उन बाणों की तरह बर्ताव करने वाले पदार्थों को तो किसी प्रकार भी ईश्वर के नाम मानना कठिन है। विशेषतः, जब आदित्यो तथा पितरों का स्वयं बहुवचन मे पाठ किया गया हो। भले ही, अन्त में किसी उपचार से ईश्वरपरक तात्पर्य सिद्ध किया जा सके, परन्तु जहां तक वाक्य—मीमांसा की साक्षी है, नमस्कार का योग साक्षात् एक ईश्वर से नहीं है, बल्कि भिन्न २ अधिपतियो, रक्षिताओ और इषुओ से है। और इसलिये उक्त व्याख्यानुसार, "व." शब्द भी इन सब की ओर सङ्केत करता है। यहां पर पूर्वोद्धृत तैत्तिरीय तथा मैत्रायणी का 'वां' शब्द तथा 'एनयोः' का सङ्केत बड़ा सहायक

हो सकता है। वहां पर इषुवर्ग का अभाव होने से प्रत्येक मन्त्रस्थ 'अधिपति' तथा 'रक्षिता' को अलग २ मान कर द्विवचन प्रयुक्त हुआ है।

११—इस वाक्य-मीमांसा का सार इस प्रकार रखा जा सकता हैः—

( क ) प्रत्येक मन्त्र मे निम्नलिखित वाक्य हैः—

| वाक्य | भाग |
|---|---|
| (१)…दिक् ( अस्ति )। | प्रथम भाग |
| (२) अधिपतिः( अस्ति )। | |
| (३) रक्षिता ( „ )। | |
| (४) इषवः ( सन्ति )। | |
| (५) तेभ्यो नमो ( अस्तु )। | मध्यम भाग |
| (६) अधिपतिभ्यो,, ( „ )। | |
| (७) रक्षितृभ्यो „ ( „ )। | |
| (८) इषुभ्यो „ ( „ )। | |
| (९) एभ्यो ( नमः ) अस्तु। | |
| (१०) योऽस्मान् द्वेष्टि। | उत्तम भाग |
| (११) यं वयं द्विष्मः। | |
| (१२) तं वो जम्भे दध्मः। | |

( ख ) प्रत्येक मन्त्र का प्रथम भाग आराधनीयोल्लेख करता है, मध्यमभाग मे आराधना पायी जाती है और उत्तम भाग मे उसके द्वारा अभीष्ट फल का निर्देश है।

( ग ) मध्यमभाग प्रथम भाग को खोलने की कुञ्जी है। उसपर विचार करने से प्रतीत होता है कि यहां आराधनीय एक जगदीश्वर नही, बल्कि तीन वर्गों मे विभक्त अठारह पदार्थ हैं। सब नमस्कार—वाक्यो में प्रयुक्त बहुवचन की अन्य कोई व्याख्या नहीं जॅचती।

( घ ) असितादि मध्यम वर्ग के पद अग्न्यादि के विशेषण नहीं प्रतीत होते। ये स्वतन्त्र विशेष्य हे और रक्षितृपद उनका विशेषण है।

( ङ ) अन्तिम वाक्य का "तं" द्वेष करने या किये जाने वाले, शत्रुरूप व्यक्ति का वाचक है।

( च ) "वः" पद मध्यम भाग के समस्त वर्गों का पुनर्वचन करता है। एक ईश्वर का वाचक होने में यह असमर्थ है।

१२—इस सूक्त का तात्पर्य क्या है ? इस पर अभी अपनी ओर से कुछ लिखना सावसर नहीं। हां, विमर्शोपयोगी सामग्री का सङ्केत कर देना भावी विचार मे अवश्य सौकर्य पैदा करेगा। इस लिये उसका कुछ संकेत कर दिया जाता है।

( क ) कर्मकाण्ड की प्रक्रियानुसार इस सूक्त के तीन प्रयोग बताये गये हैं

( १ ) कौशिक सूत्र १४। २५ ॥ "शत्रु-पराजय" मे इसे और इससे प लें सूक्त को लगाता है।

( २ ) कौ० सू० ५०। १३ ॥ "सौभाग्य" मे विनियुक्त करता है।

( ३ ) कौ० सू० ५०। १७ ॥ कई और स्थलो के साथ 'सर्पहरण' में इसका प्रयोग बताता है।

( ख ) का० सं० २२। ५ ॥ 'इष्टकोपधान' प्रकरण में भिन्न २ इष्टकाओ को रखते हुए दिशाओ, देवताओ, छन्दो और अधिपतियो का कीर्त्तन पाया जाता है। इस कीर्त्तन का मांगलिक अभिप्राय है। सक्षिप्त चित्र यह हैः—

( क ) प्राचीदिक्, अग्निर्देवता, गायत्रं छन्द ।

( ख ) दक्षिणा दिक्, इन्द्रो देवता, त्रैष्टुभं छन्द ।

( ग ) प्रतीची दिक् सविता देवता, जागतं छन्दः ।

( घ ) उदीची दिक्, मित्रावरुणौ (देवता), आनुष्टुभं छन्दः ।

( ङ ) ऊर्ध्वादिक्, बृहस्पतिर्देवता, पांक्तं छन्दः ।

( क ) अग्निः, सूर्य, सोमः— अधिपतयः ।

( ख ) पितरः यमः, इन्द्रः ,,

( ग ) सविता, मरुतः, वरुणः ,,

( घ ) मित्रोवरुणौ, मित्रः धाता ,,

( ङ ) वसवः, रुद्राः, आदित्याः ,,

( ३ ) सब का अन्तिम भाग यही आता है—"ते य द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दधामि।"

( यहां के "एषां" पद की पूर्वोद्धृत "वः", "वां", तथा "एनयोः" से तुलना करनी चाहिये। )

( ग ) तै० सं० ४ । ४ । ११ ॥ ऋतव्येष्टकाप्रकरण में अधिपति-वर्ग का मागलिक अभिप्राय से कीर्त्तन किया गया है। ऊपर ( ख, २ ) में उद्धृत काठकीय अधिपति-वर्ग से बिलकुल मिलता है। अतः दुहराना अनावश्यक है अन्तिम भाग में वहां के 'एषाम्' की जगह 'व.' पढ़ने से ३ । २७ के समीप हो गया है।

( घ ) यः १४ वें तथा १५ वें अध्यायों मे इसी प्रकार इष्टकोपधान प्रकरण में दिशाओ, छन्दो, देवताओ, अधिपतियों तथा अन्य अनेक मांगलिक गणों का कीर्त्तन पाया जाता है। का० सं० २० । ११ ॥ में यही प्रकरण है।

( ङ ) इन के साथ ही तै० सं० ४ । ३ । ६ ॥, ४ । ३ । ७ ॥, ४ । ३ । १०॥, ४ । ४ । २॥, ४ । ४ । ३ ॥, ५ । ३ । २ ॥, ५ । ३ । ७ ॥ तथा पू० मी० १ । ४ ॥ मिलाकर पढने से जहां भिन्न २ सञ्ज्ञावाली इष्टकाओं का ब्योरा खुल जाता है, वहां सामान्य अधिपत्यादि गणों के पाठ का मांगलिक प्रयोजन भी पुष्ट हो जाता है। तै० सं० ५ । ३ । ७॥ का पाठ तथा उस पर कल्प का 'द्वेष्यं मनसाध्यायन्' यह वचन विषय के अभिचारात्मक स्वरूप का संकेत करता हुआ हमारे 'तम' शब्द के लक्ष्य को निर्धारित करने मे सहायक बनता है।

( च ) मै० सं० १ । ५ । ४ ॥=का० सं० ७ । २ ॥ प्राच्यादि दिशाओं और कुछ भेद के साथ अग्न्यादि देवताओ का वर्णन है । प्रकरण अग्न्युपस्थानमन्त्रों का है। "अहं तं निमृणामि योऽस्मान्" इत्यादि वचन पूर्वोक्त "तम्" के अर्थ-निर्णायक बन सकते हैं।

( छ ) मै सं० १ । ५ । ११= का० सं० ७ । ९ ॥ पूर्वोक्त के साथ अभिसम्बन्ध है। उसे समझने में सहायता करता है। विशेषतः निम्नलिखित उद्धरण ध्यान में रखने योग्य है।

" अव तु गृह्णाति योऽस्य पश्चाद् भ्रातृव्यः ..य एनेत सहङ्...य...एनं पूर्वोऽतिक्रन्तो भ्रातृव्य .....प्रचीदिगग्निर्देवते त्येता एव स देवता ऋत्वा पराभवति य एनमेताभ्यो दिग्भ्योऽभिदासति...

(ज)का० ३९।७=मै० २ । ७ । २० ॥ अग्निचिति में अपानभृत्-इष्टका प्रकरण है। प्राच्यादि दिशाओं, ऋतुओं, छन्दों, स्तोमो का मांगलिक आशंसन मात्र है।

( झ ) मै० सं० २ । ८ । ३ ॥=का० १७ । ३ ॥ स्वयमातृण्णा संज्ञक इष्टका-प्रकरण में उसी प्रकार का वर्णन है।

( ञ ) तै० सं० ४ । ४ । २॥ = मै० सं० २ । ८ । ९ = का० सं० १७ । ८ ॥ नाकसद्नामक इष्टका के योग में दिशाओं, देवताओं और प्रतिहर्त्ताओं (=इषुओं) का संकेत है

( ट ) शत० ८ । ६ । १ । १८ ॥=य० १५ । १७ ॥ नाकसद्—पञ्चचोड-प्रकरण में सर्पादि तथा नमस्कारादि के विषय मे गमक है।

( ठ ) आप० श्रौत० सू० ६ । १८ । ३ ॥ मे दिगुपस्थान का, ० १७ । ३ । ६॥ में पञ्चचोड़ाप्रकरण का, ० १७ । २० । १४-१५ ॥ में सर्पाहुति के विशेष संकेत सहायक हो सकते है।

( ड ) य० १० । १० तैः, शत० ५ । ४।१ । ३ ॥ तै० सं० १ । ८ । १३, १४ ॥ का० सं० १५ । ७ ॥ तथा का० श्रौ० ५ । १५ । २३ ॥ दिग्देवना-व्यवस्था तथा देवता की परिभाषा के समझने में सहायक हो सकते है।

( ढ ) दिग्देवता के विषय मे अ० ६ । ९८ । ३ ॥, तै० २ । ४ । १४ । १ ॥, मै० ४ । १२ । २ ॥ का० ८ । १७ ॥ ऐ० ब्रा० ८ । १९ । १ ॥ तथा ऋक् वि० ४ । २२ । २ ॥ और अधिक सामग्री देते है।

( ण ) का० ४१ । १—६ ॥ दिग्नमस्कार के योग में है ॥ इसी प्रकार स्वा-हावचनार्थ, य० २२ । २४ ॥, तै० ७ । १।१५ । १ ॥, मै० ३ । १२ । ७, ८ ॥ तथा का० ४१ । ६ प्रमाण हैं।

( त ) मै० २ । ८ । १४ ॥ तथा का० ३९ । ३, ४ ॥ अधिपत्यादि के विषय में मिलता हुआ प्रकरण है।

( थ ) इसी प्रकार य० १६ । ६४—६६ ॥ १७ । १ ॥, शत० ९ । १ । १। ३५—३९ ॥ अ० १४ । २ । ४६ ॥ तथा अ० ५ । २४ ॥ भीद्रष्टव्य है ॥

( १३ ) इन प्रकरणों का विशेष परिशीलन करने से अवश्य अ० ३।२७॥ की तात्पर्य—मीमांसा पर प्रकाश पड़ेगा। हमारा साधारण प्रयत्न हमें इस परि-णाम पर लाता है कि वाक्य-मीमासा के नियमो के अनुसार यह सूक्त एक, जगदीश्वरपरक नहीं। हा एक प्रकार से प्रभु के सब पदार्थों का आदि मूल होने से अन्य समस्त वैज्ञानिक तथा भौतिक संकेतों के समान यह सूक्त भी उसी की महिमा का व्यापक हो सकता है। परन्तु साक्षाद् वर्णन को स्वीकार करने मे प्रमाण की न्यूनता है। हमारी अपनी धारणा पूर्वोद्धृत प्रमाण-संग्रह के साथ सामान्यतः, तथा विशेषतः कौशिक सूत्र के अनुसार है। यह कहां तक युक्त है, इस में सदसद्विवेककुशल, सरलचेताः, विद्वन्मण्डली ही प्रमाण हो सकती है।

एवमीशप्रसादेन सत्यमात्रानुरोधतः।
सिद्ध एष प्रयत्नः स्यात् प्रीतये शेमुषीजुषाम् ॥ १ ॥

# आक्सफोर्ड में ओरयणटलकालिज का चिंतन

श्री गौरी शङ्कर एम० ए०, स्टन्ले रोड़, आक्सफोर्ड

आक्सफोर्ड युनीवार्सिटी पर यदि पुस्तक सचय देखना हो तो बाडलिअन पुस्तकालय के सूचीपत्र पर्याप्त सहायता दे सकते हैं। कार्डिनल न्यूमैन (Cardinal Newman) ने यूनीवर्सिटी का वास्तविक रूप अपनी पुस्तकों में भली भांति निर्दिष्ट किया है। युनीवर्सिटी एक ऐसी संस्था को कहा जा सकता है जिस में मनुष्य के पूर्व ज्ञान के अनुसन्धान द्वारा नवीन ज्ञान का संयोजन किया जाता है और जिस में ज्ञान की धारा अनविच्छिन्न प्रवाह मे अखिल मनुष्य जाति के लिये बहती हो। ज्ञान से तात्पर्य परा और अपरा विद्या दोनो से है। भारतवर्ष की आध्यात्मिकता ( Spiritualism ) जगत्‌ख्यात है और हमें इस बात का अभिमान भी है पर हम ने शरीर को उतना ध्यान न दिया जितना कि आध्यात्मिक दरजे पर पहुंचने के लिये आवश्यक था। हमारी युनीवर्सिटी ने यदि कुछ किया है तो केवल मस्तिष्क के लिये कुछ ( अपर्याप्त ? ) भोजन सामग्री समुपस्थित की है शरीर और आत्मा की तो अभी बारी ही नहीं आई। बुद्धि को तेज कर लो। कुछ एक किताबें रटो। परीक्षक को सन्तुष्ट कर दो कि किताबें रट ली है। उपाधिधारी हुए। नौकरी ढूंढी और आयु बितादी। कभी तो नौकरी ढूंढने मे ही आयु व्यतीत हो जाती है। स्थिरता तो होने नहीं पाती। कहने का तात्पर्य यह है कि हमारे शास्त्री उपाधिधारी केवल स्कूलों में सस्कृत पढ़ाने के अतिरिक्त और किस जीवन शृंखला मे नियुक्त होते है। यह प्रश्न सुलझाना अत्यावश्यक है यदि हम ने संस्कृत साहित्य को जीवित रखना है या उस से अपने जीवन मे कुछ प्रातिभिक सहायता लेनी है। यह एक प्राकृतिक नियम है कि जो वस्तु जीवन मे सहायक होती है वह जीवित रहती है नहीं तो नष्ट हो जाती है। ग्रीक और लैटिन अभी तक पाश्चात्य सभ्यता का अङ्ग बनी हुई हैं। इस का क्या कारण है ? इस का कारण यही है कि पाश्चात्य सभ्यता का उद्गम ही ग्रीक और लैटिन साहित्य है। पञ्जाब मे कई सभ्यताओं का मेल है और चाहिये तो यह था कि इङ्गलैंड के सदृश पञ्जाब भी अपनी सभ्यता के झण्डे को देश देशांतरो मे फहराता पर कई एक कारण वश यह असम्भव ही प्रतीत होता

है। पञ्जाब में आर्य, ग्रीक, सीदिअन, मुसलिम, और इंग्लिश सभ्यता का मिलाप हुआ और उस का संमिश्रण हमें भेद रूप मे ही मिलता है न कि समष्टि मे।

संस्कृत साहित्य का हमारे जीवन से सम्बन्ध उपस्थित करने के लिये यह आवश्यक है कि हम अपनी पाठ्य पुस्तक क्रम (Syllabus) इस रीति से बनाएं कि हमारे विद्यार्थी लोग अनुभव करें कि संस्कृत साहित्य से भी जीवन मे उपयुक्त की जाने वाली सामग्री मिलती है। जिन्हों ने सस्कृत स्कूल मे पढ़ी होती है और टूटा फूटा उच्चारण करके श्लोक की दिल्लगी करते है और हंसी उड़ाते हैं हमे बड़ा आघात पहुंचता है। जिस साहित्य के लिये उस के पाठकों में मान नहीं वह साहित्य संसार में ठहर नहीं सकता। किसी साहित्य को जीवन का अङ्ग बनने के लिये आवश्यक है कि वह साहित्य जीवन के प्रत्येक भाग में उपदेष्टा, नियन्ता और रोचक का भाग ले। मनुष्य की प्राकृतिक वृत्तियों (Instincts) का पोषक हो। नाममात्र के लिये कुछ श्लोक रटा दिये कुछ शब्दों के उच्चारण याद करा दिये परीक्षा में अङ्क अधिक आ गए,इससे संस्कृत सभ्यता (Sanskrit culture) नही आसकती। कितने खेद का विषय है कि संस्कृत पढ़े हुओं को संकुचित दृष्टिकोण का समझा जाता है पर आक्सफोर्ड मे बिना ग्रीक और लैटिन जाने विस्तृत दृष्टिकोण का हो ही नही सकता। इसका कारण यह है कि हमे संस्कृत सभ्यता सीखने में केवल भाषा सिखाई जाती है भाव सिखाने का समय ही नहीं आता। भाषा के झमेले मे पड़ कर भाव खो बैठते हैं इसी लिये जीवन मे सामञ्जस्य उपस्थित नही कर सकते। हमने देखा कि यदि संस्कृत अध्यापक स्कूल मे विशेष प्रतिभावान् न हो तो उस की गिनती हैडमास्टर छुट्टियां नियत करने मे या इन्स्पैक्टर के लिये नग (White elephant) पूरे करने में करते हैं। इसका कारण क्या है? इसकी जड़ मे पहुंचना चाहिये। कहते हैं कि वर्तमान भूतकाल का उत्तराधिकारी और भविष्यत् का पथ सूचक होता है यदि संस्कृत के मान को स्थिर रखना है तो हमे चाहिये संस्कृत और आधुनिक जीवन में सामञ्जस्य स्थापित करें। यह केवल तटस्थ रहने से नही हो सकेगा। जीवन संग्राम में आदेय प्रदेय का नियम बड़ा कारी होता है इस लिये संस्कृत पाठ्य विधि अपने उत्तम से उत्तम भाव नवीन शिक्षिण विधि मे दे और पाश्चात्य शिक्षिण से नये भाव ले तभी काम चलेगा नहीं तो संस्कृत की उपादेयता केवल 'संस्कार विधि' के लिये और भाषा

तारतम्य 'Comparative philology' के लिये रह जायगी। हमारे जीवन पर इसका प्रभाव कम होता जायगा और चाहे संस्कृत होते हुए भी हम प्राकृत दशा में रहेंगे। संस्कृत का संस्कार पञ्जाब युनीवर्सिटी के कितने विद्यार्थियों पर पड़ता है इसका ब्योरा सुगमता से निरूपित किया जा सकता है।

इङ्गलैंड मे युनीवर्सिटीमैन की बड़ी उच्च पद्वी है समाज में बड़ा आदर होता है। क्यों? उनके आचार व्यवहार पर विद्यापीठ की मुहर लगी रहती है जिसे कि University Tradition कहते हैं अर्थात् 'गुरुकुल मर्यादा'। यह मर्यादा पुस्तकों से प्राप्त नही होती। यदि ऐसा हो सके तो सब बी० ए० उपाधिधारि 'युनीवर्सिटी मैन' कहलायें। यह मर्यादा स्थापित होने के लिये शताब्दियें लगती है। और हमारे 'गोत्र' और 'शाखा' 'सूत्र' और 'प्रवर' इसी के सूचक हैं। जब मै आक्सफोर्ड युनीवर्सिटी मे प्रविष्ट हुआ तो Matriculation ceremony हुई। Matriculate का अर्थ आक्सफोर्ड डिक्शनरी मे admit (student) to privileges of a university अर्थात् विद्यार्थी को विद्यापीठ के उपयोग का अधिकारी बनाना। इसे हम उपनयन संस्कार कह सकते है। भारतवर्ष में हमारा उपनयन संस्कार हुआ था अब उस संस्कार की पुनः स्मृति हुई। अहा! वास्तविक अनुभव हुआ। मर्य्यादा पूर्वक चैल परिहित होकर अपने कुलगुरु(Censor) के साथ कुलपति (Chancellor) के सामने उपस्थित हुए। कुलपति महोदय अपने अधिकारोचित आडम्बरयुक्त वेषभूषा से समन्वित व्यास पीठारूढ थे। हम एक पॅक्ति मे जा खडे हुए और कुलपति महोदय ने उठकर लातीनी भाषा में कहा कि मै तुम्हें शिष्यवर्ग में प्रविष्ट करता हूँ। हमे एक नियमावलि दी और हम बिदा हुए। मेरा इतना लिखने का तात्पर्य है कि आक्सफोर्ड मे शिक्षण मर्य्यादा विद्यापीठ के ढङ्ग से चली आती है। लातीनी भाषा यहां की संस्कृत भाषा है। जो स्थान भारत में संस्कृत को दिया जा सकता है वही यहां तालीनी भाषा को है या यूँ कहे भारतीयप्राच्य भाषाएं (Sanskrit, Persian and Arabic) इतने ही महत्व की है जितनी कि Greek ग्रीक और लेटिन यहां हैं। पर हमें इनका सम्बन्ध जीवन से जोड़ना होगा। संस्कृत आगे ही ( Dead Language ) मृतभाषा कही जाती है यदि अभी संस्कृतज्ञ सचेत न हुए तो यह Prehistoric fossil बन जायगी

ठीक! हिन्दु धर्मोपयुक्त संस्कृत अवश्य है पर B. D. (धार्मिक उपाधि) और D D तो संस्कृतज्ञ हमें कम ही दीख पड़े हैं।'ब्राह्ममहाविद्यालय' इस ओर

प्रयत्न कर रहा है पर एकाङ्गी होने से जीवन से सामञ्जस्य नहीं होगा। यहा धार्मिकोपाधीप्सु भी सब के साथ इकट्ठा पढ़ते हैं पर ( Divinity ) धार्मिक शिक्षा उनका विशेष विषय है।

संस्कृत का सामञ्जस्य आधुनिक जीवन से किन उपायो से किया जा सकता है इसका उत्तरदायित्व भारतीय संस्कृतज्ञों पर है नहीं तो और दशकों मे संस्कृत का सम्बन्ध हमारे जीवन से कम होता जायगा और हम प्राकृत प्रवाह मे बह जावेंगे। हमारे विचार मे जो युक्तिये आई हैं वह अङ्कित करते हैं:—

शिक्षाव्यवस्था तीन बातों पर निर्भर होती है। शिष्य, शिक्षक, और शिक्षा विषय। शिक्षण विधि पर हम ज़ोर नहीं देते क्योकि वह स्वयं आ जाती है उसके लिये थोड़ी सी प्रातिभिकता और अहंभाव तथा विषयज्ञता अध्यापक में होनी चाहिये। केवल 'शिक्षा'विषय' पर कुछ एक विचार लिखे जाते है—

१ धर्मशास्त्र--हमारे धर्मशास्त्र पढ़ने वाले मनुस्मृति या याज्ञवल्क्यस्मृति पढ़ कर ही धर्मशास्त्र की इति श्री कर बैठते हैं जब कि इन से केवल श्रीगणेश ही समझना चाहिये। धर्मशास्त्र से केवल हम 'कानून' का तात्पर्य समझते है। पर धर्म मे आजकल 'Religion' का समावेश भी होना चाहिये।

अर्थात् जो विद्यार्थी यह विषय ले उनकी दो कक्षाएं हों एक तो 'स्मृति' ( Law ) और दूसरी 'धर्म' ( Religion ) और Religion ( धर्म ) की कक्षा मे वैदिक काल से लेकर बौद्धकाल से होते हुए जितनी सामयिक उन्नति या अवनति आधुनिककाल तक हुई है उसका सिंहावलोकन कराया जाय जिससे कि अतीतकाल का सम्बन्ध आधुनिककाल से किया जा सके। नही तो केवल याज्ञवल्क्य पढ़ने से कोई लाभ न होगा जब कि उसका सम्बन्ध ताजीरात हिन्द से न जोड़ा जायगा। हमारे शास्त्री लोग याज्ञवल्क्य और मनु के समय में ही विचरते रहते है उन्हें इस बात का पता नही कि Indian Penal Code भी मानवधर्मशास्त्र से परिणत होकर हमें शासित कर रही है।

२ साहित्य--यही यात साहित्य के सम्बन्ध मे कही जा सकती है। 'वैदिक' और 'संस्कृत' साहित्य का परिचय तो 'ऋग्वेदभाष्य' और 'सूक्त' और कतिपय महाकाव्य पढ़ने से दिलाया जा सकता है।

पर किन दशाओ से संस्कृत साहित्य गुज़रता हुआ आधुनिक दशा में पहुंचा और इसका जीवन से क्या सम्बन्ध है या उत्पादन किया जा

सकता है इसका परिचय विद्यार्थी को देना आवश्यक है। वैदिककाल, उत्तर वैदिक, बौद्धकाल, और माध्यमिक युग तथा आधुनिक समय मे संस्कृत साहित्य की क्या दशा थी ? इन कालों के प्रधान प्रधान लेखक कौन? इस साहित्य का भारतीय भाव और सभ्यता से क्या सम्बन्ध है ? इन सब प्रश्नों की गवेषणा हमारे शास्त्री लोगों को करनी चाहिये। केवल भाषा के जान लेने से कोई साहित्यज्ञ नहीं हो सकता। भाषा और भाव दोनों साथ होने चाहियें। सभ्यता का रथ भाव और भाषा के चक्र पर चलता है। बौद्ध भाषा भारतवर्ष से लुप्तप्राय है। पर बौद्धभाव भारतीय सभ्यता का अङ्ग बने हुए हैं।

३ पाश्चात्य धुरन्धर संस्कृतज्ञों ने बड़े महत्त्व का कार्य किया है। जितनी छानबीन इन लोगो ने की है उसके लिये साहस, पुरुषार्थ, रसिकता हमारे संस्कृतज्ञो मे आनी चाहिये। जो गवेषणा के उत्तम उत्तम सिद्धान्त निकल चुके हैं वे सब हमारी पाठ्यविधि में सम्मिलित होने चाहियें। आधुनिक 'पण्डित' लोग कहते हैं पाश्चात्य विद्वान् 'बहिरंगपरीक्षा' जानते हैं 'अन्तरंग परीक्षा ही सब कुछ है। हम कहेंगे कि बिना बहिरंग परीक्षा के अन्तरग परीक्षा का पूर्ण लाभ हो ही नहीं सकता। जब तक किसी साहित्य में बहिरंग परीक्षा होती रहती है उस साहित्य में नवीनता, रसिकता, उपादेयता आती रहती है। बहिरग परीक्षा समाप्त हुई कि साहित्य का स्रोत बंद हो जाता है इस परीक्षा को अंग्रेजी में समालोचना कहते है। 'निरुक्त' और 'पातञ्जलि' भाष्य में हमे इस समालोचना का भाव मिलता है। भाषा कितनी मधुर और सरल है। 'दर्शन' 'सूत्र' 'उपनिषद्' कितनी सरल भाषा में हैं। क्यो ? साहित्य उन्नति के प्रभाव में था। समालोचना का कुल्हाड़ा बड़े जोरों पर था। भाव का मान था। भाषा पर खींचतानी नहीं होती थी। भाषा जीवित थी। अभी मृत्यु के चिन्ह प्रकट नहीं हुए थे। आर्य लोगो की सभ्यता जैसी सरल थी वैसे ही भाषा। समझ नहीं आती कि वागाडम्बर की धुन कहां से हमारे पूर्वजों पर सवार हो गई। वह भी एक रंग था जिससे संस्कृत भाषा खूब रंगी गई। इन्द्र मूल विडौजा टीका 'पिष्टपेषण' 'टीका पर टीका' और'अवच्छेदिकाविच्छिन्न'भी खूब हुआ। भाव को तिलाञ्जलि देदी। लगे बाल की खाल उतारने लगे। साहित्य उत्पादक(creative) न रहा। मध्यकाल के संस्कृत साहित्य में हमे यह बात खूब दिखाई देती है। पाठक यह न समझें कि हम किसी चिढ़ से लिख रहे हैं नहीं ? जिस साहित्य

का सम्बन्ध जीवन से नहीं रहता वह मृत हो जाता है । हमें आश्चर्य होता है कि लोग मृतभाषा उसे कहते हैं जो बोली न जाये । हम कहेगे जिस भाषा का सम्बन्ध जीवन से रहे चाहे वह कहीं भी बोली न जाये मृत नहीं कही जा सकती । चीन के लोग पाली नही बोलते पर पाली भाषा मे अंकित सभ्यता का प्रभाव उनके आचरण पर है । इस लिये संस्कृत सभ्यता का मेल यदि जीवन से कराना है और इसे जीवित रखना है तो हमे जीवन और साहित्य सामञ्जस्य ( coordination) स्थापित करना होगा ।

इतिहास ही भारत में एक विषय रहा है जिसको दर्शन रूप में नही लाया गया । यह वह दिव्यदृष्टि है जिसके न होने से अहम्मन्यता आ नही सकती। लोग कहेंगे कि इस से क्या प्रयोजन । शरीर क्षण भगुंर है जगत् नाशवान् है । परब्रह्म में लीन होना है । ब्रह्म मे लीन होने के लिये भी तो साहस की आवश्य- यता है । वह साहस बिना शारीरक बल के आ नही सकता । जब तक अहंभाव न होगा हमे अपनी सत्ता का अनुभव न होगा और सत्ता के ज्ञान के लिये अपने इतिहास का जानना आवश्यक है । इस त्रुटि को अभी तक हम पूरा हुआ नही देखते । यह ऐतिहासिक दृष्टि हम शास्त्री लोगो में कम देखते है ।

क्या हमारा संस्कृत साहित्य इस प्रकार से शृंखलाबद्ध नही किया जा सकता जिससे पढ़ने वाला भारत के इतिहास से भी परिचय प्राप्त कर सके ? बिना इतिहास के जाने समालोचना नहीं हो सकती और बिना समालोचना के उन्नति नहीं हो सकती ।

भाषा भी ऐतिहासिक दृष्टि से सिखाई जानी चाहिये अर्थात् वैदिक संस्कृत प्राकृत अपभ्रंश और आधुनिक भाषाओं मे क्या सम्बन्ध है और किन किन विपर्ययों में भाषा गुजरी है ।

**व्याकरण**—व्याकरण लोग इसलिये पढ़ते हैं कि किसी साहित्य में प्रवेश हो सके। पर संस्कृत व्याकरण केवल व्याकरणके लिये पढ़ा जाता है । यह बीमारी युरोप में भी थी। अभीतक इङ्गलैंड मे Grammar Schools हैं । मध्ययुग में पाठ- शाला में लातीनी व्याकरण बड़े जोर से पढ़ाया जाता था।'व्याकरण'से साहित्य नहीं आता उसके लिये 'समाकरण'की आवश्यकता है । Analysis और Synthesis दोनों साथ साथ चलने चाहियें । व्याकरण की उपादेयता वहां समाप्त हो जाती

है जब कि हम किसी साहित्य में दीक्षा प्राप्त कर लेते हैं। व्याकरण पर ही जीवन समाप्त कर देना कोई श्रेयस्कर नहीं। अब जीवन की गति तीव्र हो रही है। यहां तो ऐसा हो दिखाई देता है। भारत मे भी आर्थिक आन्दोलन ( Economic Struggle ) से इसकी गति अवश्य तीव्र होगी इस लिये 'साहित्य' और 'जीवन' का संग्राम भी जोरों पर होगा।

हमारा यह अरण्यरोदन (?) इस लिये है कि यदि हमने 'संस्कृत साहित्य' और संस्कृत सभ्यता' का आदर आधुनिक जीवन में स्थापित करना है तो आधुनिक जीवन और संस्कृत साहित्य से मेल करना चाहिये जैसा कि classic studies का ( प्राच्य विज्ञान शिक्षा ) युरोपीय जीवन से है नहीं तो संस्कृत ने जो सन्देश भारत युवकों को देना है उस के देने में सफल न हो सकेगी। अभी से हमे सचेत होना चाहिये अर्थात्

( १ ) भाषा को उपयुक्त प्रधानता देते हुए भाव पर भी दृष्टि डालनी चाहिये। कालिदास, भवभूति, दण्डी, बाण, हर्ष, भट्टी आदि की जीवन की ओर क्या दृष्टि थी? वे केवल भाषा ही में पण्डित न थे? यदि कविता जीवन की समालोचना है तो यह नियम सदा ही लागू होगा।

( २ ) सारे पाठ्य विषयों में ऐतिहासिक दृष्टिकोण का समावेश होना चाहिये जिस से समालोचना का भाव जागे। इस के बिना 'उत्पादकता' ( Originality ) नहीं आ सकती।

( ३ ) विषयो का पारस्परिक सामञ्जस्य और जीवन से सम्बन्ध ही किसी पाठ्य विषय को उपादेय बनाने मे सहायक हो सकते हैं।

विशेषज्ञो के लिगे तो भूमण्डल का साहित्य खुला है जिधर चाहे विचरण करे। यदि हमने अपने नवयुवकों को जो कि ओरयण्टल कालिज में पढ़ते है जीवन संग्राम में न केवल स्कूल में संस्कृत अध्यापक ही बनाना है तो संस्कृतज्ञों पर यह उत्तरदायित्व है कि वे उनके पाठ्य विषय में परिवर्तन करें जिससे वे आधुनिक जीवन संग्राम मे खरे उतर सकें।

---

# अथ चरणव्यूहपरिशिष्टम्

प्राचीनहस्तलिखितपुस्तकानि पर्यालोच्य
वसिष्ठ एम० ए० इत्येतेन सम्पादितम्

## प्रथमा शाखा

संशोधनाधारभूता आदर्शग्रन्थास्त्वेते—

१. पूनास्थश्री भाण्डारकारानुसन्धानपुस्तकालीया हस्तलिखितग्रन्थाः—B1, B 2, B 3, B 4
२. लवपुरस्थलालचन्दपुस्तकालीया हस्तलिखितग्रन्थाः—L 1, L 2, L 3, L4, L 5, L 6.
३. लवपुरस्थपञ्जाबविश्वविद्यालीया हस्तलिखितग्रन्थाः—P1, P2, P3, P4
४. तञ्जोरस्थराजकीयपुस्तकालीया हस्तलिखितग्रन्थाः—T 1, T 2, T3, T4, T 5, T 6, T 7, T 8, T 9, T 10.
५. वेबरसम्पादितं मुद्रितपुस्तकम्
६. काश्यां मुद्रितानि त्रीणि पुस्तकानि

---

### प्रथमोऽध्यायः।

श्रीगणेशाय नमः[1]। ओ३म्[2]।

अथातश्चरणव्यूहं व्याख्यास्यामः[3]।

---

1. श्रीगणेशाय नमः is omitted by B7, L4, T6. ओ३म् नमः चतुर्वेदाय B1. श्रीगणपतये नमः T6. 'चतुर्वेदाय' is added by T 9. 'श्रीराम जय। श्रीजानिश्शरणं नमा हरि ऊ३म्' is added by T 10.

2 'ओ३म्' is omitted by B2, B3, B 7, L 1, L 2, L 3, L 5, T 1—5, T 7—10

3 ओ३म् नमः चतुर्वेदाय ओ३म् B1. अथ चरणव्यूह प्रारम्भः। हरि ओ३म् L 2.

तत्र यदुक्तं[1] चातुर्वैद्यं[2] चत्वारो[3] वेदा विज्ञाता[4] भवन्ति ॥
ऋग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदो[5]ऽथर्ववेद[6]श्चे[7]ति[8] ।
ऋग्वेदस्याष्टौ[9] स्थानानि[10] भवन्ति ।
चर्चा[11] श्रावकश्चर्चकः[12] श्रवणीयपारः[13] क्रमपार[14] क्रमपदः[15] क्रमजटः[16] क्रमदण्ड-

---

१. निरुक्तम् B 2, L 5, P 1, T 9. नियुक्तम् P 4. तदुक्तम् T 10. २. चातुर्विद्य B 2, B 6, B 7, L ५, P 1, P 2, T 10, W. ३ चतुरो B2, L 5, P 1, P 2, T 10 ४ व्याख्याता B1, B 3. विज्ञातानि B 2, L 5, P 1, T 9 अधीता L4 ज्ञाता P 3. ५ 'हि' is added by B3, L 1, L 2, L 4. ६. अथर्वण: T1, T3–5, T 8, T10. ७ 'वेद' is omitted by T 1, T3 ८ अग्निमीळे पुरोहितमिषे त्वोर्जे त्वाग्न आयाहि वीतये शन्नो देवीरभिष्टय इति added by T7. 'तत्र' added by B 6. ९. अष्ट B1, B2, L1, L3, T9 नव T10. १०. भेदा B 1, B 3, B 5, L 1,—3, P 3, T1—6, T 10 Mahidāsa gives अष्टभेदा and takes स्थानानि as a synonym of भेदाः "अत्राष्टभेदेन, स्थानेन वा विकृतिर्ग्राह्या । ११. चर्चा B 6, B 7, L 5 १२ Omitted by T 8, चर्चकः B 6, B 7, L 5 १३. श्रवणीपारः B 2, L 4, T9 १४ क्रमं is retained throughout the Sūtra
१५ क्रमषठः L1, T 15. क्रमपाठः L 2. क्रमशठः T 4, T 7, T 8, T10, P2, W.

The readings of the Mss in the 5th footnote are क्रमषठः, क्रमपाठः and क्रमशठः 1 According to these readings क्रमपदः in the original text should be replaced either by क्रमषठः, or क्रमपाठः, or क्रमशठः A. Weber has adopted क्रमशठः for क्रमपदः, but Weber is not justified in doing so, as Mahidāsa rightly remarks [ क्रमपारः, क्रमपदः ] इति द्वे प्रकृतिपारायणे Therefore to adopt any other reading for क्रमपदः is not justified १६. क्रमरथः T 1, T 2, T 3, T 4, T 5. According to readings of the Mss T1—5 (which have क्रमरथः in their text) there should be क्रमरथः for क्रमजटः. in the original text. But the reading adopted above is supported by Mahidāsa's commentary: [ क्रमजटः, क्रमदण्ड ] द्वे विकृतिरूपे. Two Vikṛtis out of eight are

आरगां—उसे करना पड़ेगा। नहीं तो मैं उसे सन्न्यासिनिओं के संघ में छोड़ आऊंगा।

त्वानेत्त—आप!

आरगां—हां मैं।

त्वानेत्त—खूब!

आरगां—क्या मतलब?

त्वानेत्त—आप उसे सन्न्यासिनिओ के संघ में नही छोड़ सकते।

आरगां—मै उसे सन्न्यासिनिओं के संघ मे नहीं छोड़ सकता?

त्वानेत्त—नहीं।

आरगां—नहीं?

त्वानेत्त—नहीं।

आरगां—वाह! खूब कहा। यह अच्छा मज़ाक है। मै चाहूं तो अपनी कन्या को सन्न्यासिनिओ के विहार में नहीं छोड़ सकता?

त्वानेत्त—नही, मै जो आप से कहती हूं।

आरगां—मुझे कौन रोकेगा?

त्वानेत्त—आप स्वयं।

आरगां—मै स्वयं?

त्वानेत्त—हाँ, आप का ऐसा साहस न होगा।

आरगां—मुझ मे इतना साहस है।

त्वानेत्त—आप भूल कर रहे है।

आरगां—मैं भूल नही कर रहा।

त्वानेत्त—पितृ-स्नेह आप को विवश कर देगा।

आरगां—स्नेह मुझे विवश नहीं कर सकता।

त्वानेत्त—दो चार आंसू की नन्ही २ बूंदें गले लग कर मीठे मीठे स्वर मे उस का दो चार शब्दो का कहना "पिता जी, मेरे पूज्य पिता जी" आप के हृदय को पिघलाने के लिए पर्याप्त होगा।

आरगां—इन सब बातो का मेरे हृदय पर कुछ भी प्रभाव न पड़ेगा।

त्वानेत्त—जी जी।

आरगां—मैं कहता हूं कि मै तनिक भी न डिगूंगा।

त्वानेत्त—व्यर्थ।

आरगां—तुम्हें 'व्यर्थ' कहने का कोई हक नही।

त्वानेत्त—मेरे प्रभु! मैं आप को जानती हूं। आप प्रकृति के अच्छे हैं।

आरगां—(क्रोध से) मै अच्छा वच्छा कुछ नहीं हूं और जब चाहूं बुरा भी बन सकता हूँ।

त्वानेत्त—धीरे बाबू जी धीरे । आप को इस बात का ध्यान नही रहा कि आप बीमार है।

आरगां—बस, मेरी उस के लिए यह आज्ञा है कि जो वर मैं ने उस के लिए चुना है उस के साथ ब्याह करने को तैय्यार हो जाय ।

त्वानेत्त—और मै ऐसा कार्य्य करने का उसे एकदम निषेध करती हूं ।

आरगां—हैं, हमारी ऐसी दशा ! यह धृष्टता कि एक दासी-पुत्री नौकरानी अपने स्वामी के सामने इस तरह बढ़ बढ़ कर बातें करे ।

त्वानेत्त—जब स्वामी बिना सोचे विचारे काम करने लगे उस समय एक समझदार स्वामीभक्त नौकर का कर्तव्य है कि उसे ठीक मार्ग पर चलावे ।

आरगां—( त्वानेत्त के पीछे दौड़ते हुए ) ठहर, नकटी ! तेरी मार खाने की जी मे आई है ।

त्वानेत्त—( आरगां से अपने आप को बचा कर अपने और उस के बीच कुर्सी रख कर ) जिस बात से हमारी मान मर्यादा घटती हो उस का विरोध करना मैं अपना कर्तव्य समझती हूँ ।

आरगां—( छड़ी ले कर कुर्सी के चारो ओर त्वानेत्त के पीछे दौड़ते हुए ) आ, इधर आ, ज़रा तुझे बोलना सिखाऊँ ।

त्वानेत्त—( कुर्सी की दूसरी तरफ़ भाग कर ) आप के कामों मे हस्ताक्षेप करना मेरा कर्तव्य है ताकि मै आप को मूर्खता के काम करने से बचा सकूँ ।

आरगां—( पहले जैसे दौडते हुए ) निर्लज्ज !

त्वानेत्त—( पहले जैसे भागती हुई ) नही, मै ब्याह के लिये कदापि सहमत नही हो सकती ।

आरगां—( उसी तरह दौड़ते हुए ) डायन !

त्वानेत्त—( उसी तरह कुर्सी का चक्कर लगाती हुई ) मैं नही चाहती कि नन्हीं आप के टोमस दियाफवारस से ब्याह करे ।

आरगां—( पूर्ववत् ) भूतनी !

त्वानेत्त—( पूर्ववत् ) और वह आप की अपेक्षा मेरी आज्ञा का अधिक पालन करेगी ।

आरगां—( रुक कर ) आँजेलिक, इस चुड़ैल को पकड़ कर मेरे पास ले आ ।

आँजेलिक—पिता जी आप अपने स्वास्थ्य को क्यो ख़राब कर रहे हैं ?

आरगां—( आँजेलिक से ) जो तू इसे पकड़ कर मेरे पास न लायगी तो मैं तुझे शाप दूँगा ।

त्वानेत्त—( वहाँ से जाती हुई ) यदि उस ने आप का कहा माना तो मै उसे पैतृक सम्पत्ति से लावारिस कर दूँगी ।

आरगां—( कुर्सी पर धड़ाम से गिर कर ) ओह ! बस ! मै गया । मुझे मारने के लिए यही पर्याप्त है ।

---

## छटा दृश्य

### बेलीन और आरगां

आरगां—आह ! प्राण प्यारी, हृदयेश्वरी, आओ, मेरे निकट आओ ।

बेलीन—मेरे दयनीय नाथ ! तुम्हें यह क्या हो गया ?

आरगां—आओ, आओ, मुझे बचाओ ।

बेलीन—मेरे कलेजे के प्यारे टुकड़े ! बोलो, तुम्हें क्या दुःख है ?

आरगां—प्रिये !

बेलीन—प्राणनाथ !

आरगां—इन्हों ने मेरे तन बदन में आग लगा दी है ।

बेलीन—हैं ! खेद ! मेरे तपस्वी नाथ ! कैसे, प्यारे ?

आरगां—यह तुम्हारी नकटी दासी दिन पर दिन अधिक से अधिक धृष्ट होती जाती है ।

बेलीन—अपने मन को क्षुब्ध न करो ।

आरगां—प्रिये, उस ने मुझे बहुत दिक्क किया है ।

बेलीन—धीरे, मेरे प्राणाधार ।

आरगां—जो कुछ मै करना चाहता हूँ एक घण्टे से वह उस में रोड़े अटकाती रही है ।

बेलीन—अच्छा, यह बात । धीरे प्यारे !

आरगां—और इतनी धृष्ट कि मुझ से कहने लगी कि मुझे कोई रोग नहीं ।

बेलीन—यह दासी बड़ी ढीठ है ।

आरगां—प्रिये, तुम तो जानती ही हो कि मुझे क्या रोग है ।

बेलीन—जी हाँ, मेरे हृदय ! उस का कहना असत्य है ।

आरगां—प्रिये, यह डायन तो मुझे मार कर छोड़ेगी ।

बेलीन—हाय !

आरगां—मेरे सारे पित्त का कारण भी यही है ।

बेलीन—आप इतना क्रोध न करें ।

आरगां—तुम से मै ने कितनी बार कहा है कि इस को यहाँ से निकाल दो ।

बेलीन—प्रभु ! प्राण प्यारे, कोई भी दास या दासी ऐसे नहीं जिन में कुछ न कुछ अवगुण न हो । उन के भले गुणो के लिए कभी कभी उन के दोषों को सहना

पड़ता है। यह छोकरी चतुर है, सावधान है, परिश्रमशीला है, और सब से बड़ी बात तो यह है कि स्वामिभक्त है। आप जानते ही हैं कि आज कल घरो मे नौकरो को रखते समय बहुत ही सावधानता से काम लेना आवश्यक है। री ! त्वानेत्त

———

## सातवाँ दृश्य

आरगां, बेलीन और त्वानेत्त

त्वानेत्त—हाँ, बीबी जी !

बेलीन—तू ने बाबू जी को क्यो दिक किया है ?

त्वानेत्त—( धीमे स्वर में ) मैं ने बीबी जी ? खेद ! मेरी समझ मे नही आता कि आप के कहने का क्या अभिप्राय है। मेरा ध्यान ही सदा इस बात पर रहता है कि जैसे भी बन पड़े स्वामी की सारी आज्ञाओ का तत्काल ही पालन करूँ।

आरगां—आः ! धूर्त !

त्वानेत्त—इन्हों ने कहा कि बाई जी का ब्याह श्रीमान् दियाफवारस के पुत्र के साथ करने का निश्चय किया है, मै ने उत्तर दिया कि हाँ जोड़ी तो ठीक है। वर बधू के योग्य है। पर मेरी राय में तो अच्छा यह होगा कि आप बाई जी को सन्यासिनिओ के विहार में छोड दें।

बेलीन—इस मे तो कोई ऐसी हानि नही और मेरी समझ में तो त्वानेत्त ठीक कहती है।

आरगां—प्रिये ! तुम इस का विश्वास न करो। यह तो चण्डाली है, इस ने तो मुझे सौ सौ सुनाई हैं।

बेलीन—अच्छा, प्यारे ! मुझे तुम्हारी बातों पर पूरा विश्वास है। लो ! शान्ति करो सुन री ! त्वानेत्त, जो तै ने फिर कभी बाबू जी को दिक किया तो मैं तुझे उसी दम घर से निकाल दूँगी। सुना ! जा, उन का पशमीने का कढ़ा हुआ दोशाला और दो चार गद्दी और तकिये ले आ ताकि मै उन को कुर्सी पर आराम से लिटा दूँ। [आरगां से] तुम ही तो मेरे सर्वस्व हो। अपनी कनटोपी को नीचे कानो तक अच्छी तरह खींच लो। कानो के द्वारा जाने वाली वायु से जैसा जुकाम लगता है वैसा और किसी तरह नहीं लगता।

आरगां प्रिये ! तुम्हारी इस प्रेममय सेवा का बदला मैं इस जन्म में कभी न दे सकूँगा।

बेलीन—[आरगां के चारो तरफ गद्दी तकियो को ठीक करती हुई] तनिक उठो न, यह गद्दी तुम्हारे नीचे रख दूँ। यह तुम्हें सहारा देने के लिए रखती हू, और यह दूसरी तरफ रखती हूं। इस को पीठ के पीछे और इस दूसरी को तुम्हारे सिर के नीचे रखती हूं।

त्वानेत्त—( जान बूझ कर एक तकिया आरगां के सिर पर फेंक कर ) और यह आप को ओस पाले से बचाने के लिए।

आरगां—( क्रोध में उठ कर गद्दी और तकियों को त्वानेत्त के ऊपर देकर मारता है। वह वहाँ से भाग जाती है ) आः! दुष्टे, तू मेरा गला घोटना चाहती है!

## आठवाँ दृश्य

आरगां और बेलीन

बेलीन—हैं! है! यह फिर क्या हो गया?

आरगां—( कुर्सी पर लेट कर ) हाय! बस! मैं चला!

बेलीन—आप एकदम इतने क्यों आवेश मे आगए। उस ने तो सेवा के विचार से एक और तकिया रख दिया था।

आरगां—प्रिये, तुम इस डायन के द्वेषभाव को नहीं जानती हो। ओह! इस ने तो मुझे पागल ही बना दिया है। इस संक्षोभ को दूर करने के लिए कम से कम आठ औषधियां और एक दर्जन विरेचन सेवन करने पड़ेंगे।

बेलीन—शान्ति, शान्ति! मेरे हृदय के प्राण! अपने चित्त को इतना उद्विग्न न करो।

आरगां—प्रिये, तुम्हीं मेरे जीवन का एकमात्र आश्वासन हो।

बेलीन—मेरे दयनीय प्राणधन।

आरगां—प्रिये! तुम्हारे इस अनन्य प्रेम का मै बहुत ही आभारी हूं। इस प्रेम का बदला मैं क्या दे सकता हूं, किन्तु फिर भी जैसा मै ने तुम से पहले भी कहा था मैं तुम्हारे नाम वसीयतनामा लिखना चाहता हूं।

बेलीन—हृदय के स्वामी! मैं तुम्हारे पैरों पड़ती हूं ऐसी बात न कहो। मै तो इस बात के विचार को भी सहन नहीं कर सकती। "वसीयतनामे" के शब्द को सुनने मात्र से ही मेरा हृदय सन्ताप से विह्वल हो जाता है।

आरगां—मै ने तुम से कहा था कि इस विषय मे वकील साहिब से बातचीत कर लेना।

बेलीन—वकील साहिब तो नीचे यहीं बैठे है। मै उन्हें यहां अपने साथ ले आई थी।

आरगां—प्रिये! तो उन्हें यहाँ ही बुला लो।

बेलीन—हाय! प्यारे, पति पर न्यौछावर होने वाली सती साध्वी स्त्री के लिए ऐसी बातो को मन मे लाना भी असम्भव सा है।

## नवां दृश्य

श्रीमान् बौन्नफवा (श्रद्धाराम), बेलीन और आरगां

आरगां—आईए, श्रीमान् बोन्नफवा, आईए। कृपा कर आसन ग्रहण कीजिए। मुझे मेरी धर्मपत्नी ने बतलाया है कि आप बड़े भद्र पुरुष है और उस के शुभचिन्तक मित्र है। मैं एक वसीयतनामा कराना चाहता हूं। उसे इस सम्बन्ध मे मैं ने आप से परामर्श लेने को कहा था।

बेलीन—हाय! मेरे लिए ऐसी बातें करना असम्भव है।

बोन्नफवा—श्रीमान् जी, आप की धर्मपत्नी ने आप के सकल्प और आप उन के लिए जो कुछ करना चाहते है इन सब बातो को मुझे अच्छी तरह खोल कर बता दिया है। किन्तु इस विषय में मुझे आप से केवल इतना ही कहना है कि कानून के अनुसार आप वसीयतनामे द्वारा अपनी धर्मपत्नी को कुछ भी नहीं दे सकते।

आरगां—यह क्यों?

बोन्नफवा—यह धर्ममर्यादा के विरुद्ध है। प्रथा ही ऐसी चली आती है। यदि आप ऐसे देश में होते जहां स्मृतिविहित कानून या धर्मशास्त्र का प्रचार है तो ऐसा हो सकता था, किन्तु यहां पारी नगर में, और प्रायः उन सभी देशों मे, जहां स्थानोय सदाचार को अधिक महत्त्व दिया जाता है ऐसा नहीं हो सकता। आप का वसीयतनामा जैसा हुआ वैसा न हुआ। जो स्त्री पुरुष विवाह से परस्पर बन्ध चुके है यदि एक दूसरे को लाभ पहुंचाना चाहे तो अपने जीवन काल में ही उपहार द्वारा कर सकते है किन्तु यह भी तब जब कोई सन्तान न हो। सन्तान न तो उन दोनो की हो और न ही उन मे से किसी एक की पहले ब्याह द्वारा हो, जब कि पहले ब्याह का पति वा पत्नी मर चुकी हो।

आरगां—कैसा बुरा रिवाज है। पति जिस पत्नी को हृदय से प्रेम करता है, जिस को वह प्राणो से भी प्यारा है और जो तन मन से उस की सेवा शुश्रूषा करती है उस पत्नी के लिए वह कुछ भी नहीं छोड़ सकता। नही जी, मुझे क्या करना चाहिए इस विषय में मुझे अपने बैरिस्टर से परामर्श लेना होगा।

बोन्नफवा—इस में किसी बैरिस्टर की राय लेना अनावश्यक है। साधारण तौर पर ये लोग बड़े हठीले होते है। नियम उल्लंघन करके कोई काम करना घोर पाप समझते हैं। ये लोग तो कार्य्य को अधिक कठिन बना देते है और कानून और धर्म को पार करने के पथ से अनभिज्ञ होते है। पर धर्मशास्त्र मे पारङ्गत दूसरे बहुत से ऐसे पुरुष है जो किसी न किसी प्रकार कार्य्य करने के लिए उद्यत हैं और जो सुख से कानून से पार उतरने की विधिओ को जानते है और जिस बात को कानून आज्ञा नहीं देता उस को भी नियम-सिद्ध करने मे कुशल है। ये पुरुष किसी भी कार्य्य की कठि-

नाईओं को दूर करने मे सिद्धहस्त हैं। कुछ परोक्ष लाभ के कारण नियमों से बच निकलने के उपायो में चतुर हैं। यदि ऐसा न होता तो हमारी क्या दशा होती। हमारे जीवन का निर्वाह कैसे होता। बस जो असली बात है वह यह कि हम लोग कठिन काम को भी सहल बना दते हैं, नही तो हम कुछ भी न कर सकते और हमारे काम के लिए एक फूटी कौडी भी न मिलती।

आरगां—साहिब, मेरी स्त्री ने ठीक ही कहा था कि आप बहत ही योग्य और विश्वास के पात्र है। कृपा करके मुझे कोई युक्ति ऐसी बतलाईए कि जिस से मै अपनी सारी सम्पति अपनी स्त्रो को दे सकूं और अपने लड़के बालो के हाथ न लगने दूं।

बोन्नफवा—युक्ति यह है कि आप चुपके से अपनी धर्मपत्नी के किसी निकट के सम्बन्धी को चुन लें। जो कुछ भी आप अपनी धर्मपत्नी को देना चाहते हैं वह सारी सम्पत्ति नियम पूर्वक वसीयतनामे द्वारा उस सम्बन्धी के नाम लिख दें। फिर वह सम्बन्धी उस सारी सम्पत्ति को आप की धर्मपत्नी को सौंप दे। चाहें तो ऐसा भी कर सकते हैं कि इस कार्य के लिये कुछ विश्वस्त साहूकारों को सहमत कर लिया जाय और बहुत सी हुण्डिआँ ले ली जायँ। साथ ही उन से यह भी लिखवा लिया जाय कि यह सारी कार्यवाही धर्मपत्नी श्री आरगां को सन्तुष्ट करने के लिए की गई है। एक और युक्ति यह है कि आप अपने जीते जी नक़द रुपया इन को सौप दें और बहुत सी दर्शनी हुण्डी लिख कर उन को दे दें।

बेलीन—हे प्रभु! आप इतना कष्ट न उठाएँ? मेरे प्राण! यदि दैव ने आप को मुझ से छीन लिया तो फिर संसार में मैं एक क्षण भर भी न रहूंगी।

आरगां—प्यारी!

बेलीन—हाँ, जीवनधन! यदि मेरा भाग सचमुच इतना खोटा हो कि मैं आप को खो बैठूं.........।

आरगां—मेरी प्यारी जीवन सहचरी!

बेलीन—तो मै जीवित नही रह सकती।

आरगां—मेरे प्राण!

बेलीन—यह दासी भी आप के चरणो के साथ ही चलेगी, फिर आप जान जायँगे कि आप के लिए मेरा प्रेम कितना प्रगाढ़ और भक्ति कितनी अनन्य है।

आरगां—ना, प्यारी! मुझे न रुलाओ। मेरा हृदय फटा जाता है। इतनी अधीर न होओ। अपने दिल को ढाढस दो।

बोन्नफवा—( बेलीन से ) आप के ये आँसू नितान्त असामयिक है। दशा कोई ऐसी बिगड़ी हुई नही है।

बेलीन—श्रीमान् जी! आप नही जान सकते कि जिस को हृदय दे कर प्रेम किया जाता है वह पति स्त्री के लिये क्या नही होता?

आरगां—प्रिये! जिस तरह श्रीमान् जी ने कहा है उसी तरह से वसीयतनामा

करना ठीक होगा। किन्तु कौन जाने क्षण भर में ही क्या हो जाय, इस लिए मैं बीस हज़ार अशर्फिआँ तुम्हें सौंपता हूं। ये अशर्फी मेरे कमरे की अलमारी मे रक्खी हुई है। साथ ही दो दर्शनी हुडी भी तुम्हें देता हूं जो लाला धामासिह और लाला जैराम दास से वसूल करनी है।

बेलीन—ना, ना, मेरा इन सब बातो से कुछ प्रयोजन नही। हाँ, आप ने अलमारी मे कितनी अशर्फी बताई ?

आरगां—बीस हजार, प्राणबल्लभे !

बेलीन—ना जी, मैं हाथ जोड़ती हूं आप इन बातो की मुझ से चर्चा ही न करें। हाँ ...तो दर्शनी हुडिआँ कितने की हैं ?

आरगां—प्रिये, एक चार हजार की है और दूसरी छः हज़ार की।

बेलीन—प्रियतम ! मेरे लिए संसार की सारी सम्पत्ति आप के जोवन की अपेक्षा तुच्छ है।

बोन्नफवा—( आरगां से ) तो आप चाहते है कि वसीयतनामा तैय्यार किया जाय ?

आरगां—जी हाँ। किन्तु यह काम मेरी बैटक में ठीक हो सकेगा। प्रिये, मुझे वहां ले चलो।

बेलीन—चलो, मेरे हृदय के स्वामी, आओ, प्राणधन !

---

## दसवाँ दृश्य

### आंजेलिक और त्वानेत्त

त्वानेत्त—लो, वे वकील को ले कर बैठक के अन्दर गए हैं। मेरे कानो मे वसीयतनामे की भनक पड़ी है। तुम्हारी सौतीली माता सो नही रही। निस्सन्देह कोई षड्यन्त्र रचा जा रहा है जिस के द्वारा, तुम्हारे पिता जी को बहका कर, तुम्हे अवश्य ही हानि पहुंचाने का प्रयत्न किया जा रहा है।

आँजेलिक—अपनी इच्छा के अनुसार पिता जी जिसे चाहे अपनी सम्पत्ति दें पर वे मुझे इस प्रकार किसी को न सौंपें। त्वानेत्त, तू देखती ही है कि मेरे हृदय पर कैसे वज्र-प्रहार किए जा रहे हैं। मै हाथ जोड़ कर कहती हूं कि मुझे इस विषम दशा में अकेली न छोड़ देना।

त्वानेत्त—मैं ? मै तुम्हें अकेली छोड़ूं ! इस से पहले मैं मर ही क्यो न जाऊँ। तुम्हारी विमाता सौ बार यत्न कर चुकी है कि मै उस की विश्वस्त पात्र बनूं और उस का कार्य्य सिद्ध करूं। पर मेरे हृदय मे उस के लिये तनिक भी सहानुभूति नहीं है। मैं सदा तुम्हारे पक्ष मे रही हूं। मुझ पर विश्वास करो। यह काम मेरे ऊपर छोड़ दो।

मैं सब प्रकार से तुम्हारी सेवा करूंगी। पर जिस से विशेष फल की प्राप्ति हो ऐसी तुम्हारी सेवा करने के लिये मुझे रंग ढंग बदलना पड़ेगा। तुम्हारे हित के लिए अपने उत्साह को छिपाना पड़ेगा और तुम्हारे पिता और तुम्हारी बिमाता की बातों की हाँ मे हाँ मिलानी पड़ेगी।

आँजेलिक—मै तेरे पैरो पड़ती हूं कि जिस तरह भी हो सके जो ब्याह अभी पक्का हुआ है उस की सूचना प्यारे क्लेआन्त को दे दे।

त्वानेत्त—मेरे पास अपने प्रेमी, वृद्ध पोलिशिनल साहूकार को छोड़ कर और कोई ऐसा पुरुष नहीं हैं जिसे इस काम मे लगाया जाय। उस पुराने पापी से तुम्हारा काम करवाने के लिए मुझे कुछ प्रेम का खेल खेलना पड़ेगा। आज तो बहुत देर हो गई है कल पौ फटते ही मै उसे बुलवा भेजूंगी। वह उछलता, कूदता, खुशो खुशी········ ।

---

## ग्यारहवाँ दृश्य

बेलीन ( घर के अन्दर ), आँजेलिक, त्वानेत्त

बेलीन—री, त्वानेत्त !

त्वानेत्त—(आँजेलिक से) देखा, मुझे तो बुलाया जा रहा है। नमस्ते ! मेरे ऊपर विश्वास रखना।

---

# दूसरा अङ्क

## पहला दृश्य

(आरगां का भवन)

क्लेआन्त और त्वानेत्त

त्वानेत्त—(क्लेआन्त को न पहचान कर ) क्यो साहब, आप क्या चाहते है ?

क्लेआन्त— मैं क्या चाहता हूं ?

त्वानेत्त—आश्चर्य ! महान् आश्चर्य ! आप हैं ! आप इधर कैसे चले आए ?

क्लेआन्त—अपने भाग्य को जानने, मनमोहनी आँजेलिक से दो चार बातें करने, उस के हृदय के भावों को मालूम करने, और जिस विनाशकारी ब्याह की मुझे अभी सूचना मिली है उसके विषय में उस के संकल्प-बिकल्पो की जांच पड़ताल करने के लिए चला आया।

त्वानेत्त—अच्छी बात है पर आँजेलिक से बेखटकी से बातें नहीं हो सकती। बहुत ही सावधान होना पड़ेगा। जिस कड़ी चौकसी में उसे रखा गया है उस की सूचना आप को दे दी गई है। न उसे बाहिर जाने की आज्ञा है न किसी से बातें करने की। उस दिन एक बूढ़ी फूफी की उत्सुकता के कारण हमे किसी तरह नाटक देखने की छुट्टी मिल गई थी। वहीं आप के अनुराग का प्रादुर्भाव हुआ। इस रहस्य को हमने सर्वथा छिपा रक्खा है। किसी पर भी उसे प्रगट नहीं होने दिया।

क्लेआन्त—इसी लिए मै भी यहाँ क्लेआन्त और आँजेलिक के प्रेमी के तौर पर नही आया हूं। मैं तो उस के संगीताचार्य के मित्र की हैसियत से यहां आया हूं। मुझे यह कहने के लिए आज्ञा दो गई है कि संगीताचार्य जी ने मुझे अपनी जगह भेजा है।

त्वानेत्त—लो! उस के पिता जी आ रहे हैं। थोड़ा एक तरफ हटो और मुझ से अलग हो जाओ ताकि मै आप के आने की उन्हें सूचना दे दूं।

---

## दूसरा दृश्य

### आरगां और त्वानेत्त

आरगां—(अपने आप को अकेला समझ कर और त्वानेत्त को न देख कर) डाक्टर पूरगों ने मुझे कहा था कि प्रति दिन प्रातःकाल के समय अपने कमरे में बारह वार आगे बारह बार पीछे घूमा करो किन्तु मैं उन से यह पूछना भूल गया कि कमरे की लम्बाई की तरफ घूमना है या चौड़ाई की तरफ।

त्वानेत्त—बाबू जी, एक भद्र ...... ...... ..

आरगां—धीरे बोल, नकटी! तू तो मेरा सारा सिर फाड़ रही है। तू नहीं जानती कि रोगिओं से इतने ऊंचे नहीं बोलना चाहिए।

त्वानेत्त—जी, मैं आप से कहना चाहती हूं कि ·· ········

आरगां—तुझे कहा धीरे बोल।

त्वानेत्त—जी ( बोलने का अभिनय करता है। )

आरगां—हैं? क्या कहती है?

त्वानेत्त—जी, मै आप से कहती हूँ कि··· ······ ··( फिर बोलने का अभिनय करती है )।

आरगां—क्या कहती है?

त्वानेत्त— (जोर से) मै कहती हूं कि एक भद्र पुरुष आप के दर्शन के लिए बाहिर खड़े हैं।

आरगां—आने दो (त्वानेत्त क्लेआन्त को आगे बढ़ने का संकेत करती है।)

## तीसरा दृश्य

आरगां, क्लेआन्त और त्वानेत्त

क्लेआन्त—श्रीमान् जी·········

त्वानेत्त—(क्लेआन्त से) इतने जोर से न बोलिए, डर है कहीं बाबू जी का सिर न फट जाय।

क्लेआन्त—श्रीमान् जी, मुझे यह देख कर बडा हर्ष हुआ है कि आप उठ खड़े हुए हैं और अब आप का स्वास्थ्य पहले से अच्छा है।

त्वानेत्त—( क्रोध का अभिनय करती हुई ) कैसे ? पहले से अच्छे हैं ? झूठ बात है। बाबू जी तो सदा रोगी रहते हैं।

क्लेआन्त—मैं ने लोगों को कहते सुना था कि श्रीमान् जी अब पहले से अच्छे हैं और उन के चेहरे पर भी कान्ति प्रतीत होती है।

त्वानेत्त—'चेहरे पर कान्ति' कहने से आप का क्या अभिप्राय है ? बाबू जी के चेहरे की कान्ति तो नितान्त फीकी हो गई है। ये केवल तुम्हारे जैसे ढीठ लोग हैं जो उन्हें कहते हैं कि अब आप पहले से अच्छे है। इतने रोगी तो वे कभी भी नही हुए।

आरगां—त्वानेत्त ठीक कहती है।

त्वानेत्त—वे दूसरे लोगों की तरह चलते फिरते हैं, सोते है, खाते हैं, पीते हैं किन्तु इस का यह अर्थ नहीं कि वे सख्त बीमार नहीं हैं।

आरगां—बहुत ठीक।

क्लेआन्त—श्रीमान् जी, मुझे बहुत ही खेद है। मैं आप की पुत्री श्रीमती आँजे-लिक के गायनाचार्य के यहाँ से आ रहा हूं। उन्हे कुछ दिनो के लिए पहाड़ पर जाना पड़ा है। मैं उन का घनिष्ट मित्र हूं। इस लिए उन्हों ने संगीत का अभ्यास जारी रखने के लिए मुझे अपने स्थान में भेजा है। वे डरते थे कि कहीं ऐसा न हो कि नित्य का अभ्यास छूटने से पिछला पाठ भी चौपट हो जाय।

आरगां—अच्छी बात है। ( त्वानेत्त से ) आंजेलिक को बुला लाओ।

त्वानेत्त—बाबूजी, मेरे ख्याल से तो मास्टर जी को ही उस के कमरे में ले जाना बेहतर होगा।

आरगां—नहीं, उसे ही यहां ले आ।

त्वानेत्त—यदि उन को एकान्त न मिलेगा तो जैसा पाठ पढ़ाया जाना चाहिए वैसा पाठ न पढ़ाया जा सकेगा।

आरगां—पढ़ाया जा सकेगा। क्यो न पढ़ाया जा सकेगा ?

त्वानेत्त—बाबू जी, ऊंचे शब्द से आप का सिर फट जायगा और आप को चक्कर आने लगेंगे। जिस रोग-ग्रस्त अवस्था में आप हैं उस दशा में शांति भंग होने देना आप के लिए सर्वथा हानिकारक है।

आरगां—नहीं, नहीं, मुझे संगीत से प्रेम है और मेरा चित भी प्रसन्न होगा कि...... लो ! वह तो आ ही गई ( त्वानेत्त से ) जा, देख आ, बीबी-रानी जी शृङ्गार कर चुकी हैं या नहीं।

---

## चौथा दृश्य

आरगां, आंजेलिक और क्लेआन्त

आरगां—आओ बेटी, आँजेलिक। तुम्हारे गायनाचार्य पहाड़ पर चले गए हैं। यह देखो, तुम्हें गाना सिखाने के लिए उन्हो ने अपनी जगह पर इन को भेजा है।

आंजेलिक—( क्लेआन्त को पहचान कर ) हे ईश्वर !

आरगां—यह क्या ? तुम्हारे इस विस्मय का क्या कारण है ?

आंजेलिक—कारण यह ... ..

आरगां—क्या है ! तुम इस तरह क्यो चकराती हो ?

आंजेलिक—इस का कारण पिता जी यह है कि यहाँ पर एक विलक्षण दैवी घटना हो रही है।

आरगां—कैसे ?

आंजेलिक—कल रात को मैं ने एक सुपना देखा कि मैं एक ऐसे भारी संकट में पड़ी हूँ जैसा संसार में किसी को कभी नहीं हुआ। इतने ही मे इन्हीं भद्रपुरुष जैसा एक पुरुष मेरे निकट आया। मैं ने कहा—भ वन् बचाओ, बचाओ, मुझे इस महा-विपत्ति से बचाओ। उस दिव्य पुरुष ने मेरी बाँह पकड कर मुझे उस सकट से निकाल बाहिर कर दिया। यहां आकर अकस्मात् उसी भद्र पुरुष को जिस का सारी रात स्वप्न देखती रही हूं अपने सन्मुख पा मेरा विस्मय बहुत ही बढ़ गया।

क्लेआन्त—सोते चाहे जागते, आप के हृदय में स्थान पाना कोई कम आनन्द की बात नहीं है। पर यदि आप सचमुच किसी सकट मे पड़ी हो और उस से आप को उबारने के लिए मैं आप की दृष्टि में योग्य पात्र समझा जाऊं तो निस्सन्देह मेरे आनन्द की सीमा न रहेगी। कोई भी ऐसा काम नहीं जो मैं आप के . ... ।

---

## पांचवां दृश्य

आरगां, क्लेआन्त, त्वानेत्त

त्वानेत्त —( आरगां से ) धर्म से, बाबू जी, अब तो मैं भी आप ही के पक्ष में हो गई हूं। कल मैं ने जो कुछ कहा था वह मैं वापिस लेती हूं। श्रीमान् दियाफबारस, पिता पुत्र दोनों, आप के दर्शन को आए हैं। आप को सर्व श्रेष्ठ जंवाई मिला है। आप धन्य हैं आप को संसार के रत्नरूप और अत्यन्त सुशील नवयुवक को देखने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है। उन्हो ने केवल दो ही शब्द कहे पर उन के दो ही शब्दो ने मुझे तो मोह लिया। आप की पुत्री भी उन पर अवश्य ही मुग्ध हो जायगी।

आरगां ( क्लेआन्त से, जो वहाँ से उठ कर चले जाने का अभिनय करता है ) नहीं, साहिब ! आप न जायँ। आप देखते हैं मेरी कन्या के ब्याह की तैय्यारी है। उधर के लोग वर को लेकर यहाँ पधारे हैं। वर से बधू की अभी तक भेंट नहीं हुई है।

क्लेआन्त—श्रीमान् जी, ऐसी हृदयङ्गम भेंट के अवसर पर मेरी उपस्थिति की कामना करने से आप ने मेरा बहुत ही आदर किया है।

आरगां—वर एक योग्य अनुभवी डाक्टर का पुत्र है। आज से चौथे दिन ब्याह का लग्न है।

क्लेआन्त—बहुत अच्छा।

आरगां—गायनाचार्य जी को अवश्य ही निमन्त्रण भेज दीजिएगा ताकि वे फेरों के समय उपस्थित हो जायँ।

क्लेआन्त—निमन्त्रण के भेजने में कुछ भी विलम्ब या चूक न होगा।

आरगां—आप से भी पधारने की प्रार्थना करता हूं।

क्लेआन्त—आप मुझे बहुत ही आदर दे रहे हैं।

त्वानेत्त—चलो, उन को बैठाने का प्रबन्ध करो। वे सामने आ पहुँचे हैं।

———

## छटा दृश्य

(श्रीमान् दियाफबारस, टोमस दियाफबारस, आरगां, क्लेआन्त,
त्वानेत्त और नौकर चाकर।)

आरगां—( अपने कनटोप को हाथ से केवल छू लेता है पर कनटाप को उतारता नहीं है ) डाक्टर पूरगो ने मुझे सिर से टोपी उतारने की मनाही कर रक्खी है। आप लोग स्वयं डाक्टर है आप जानते है कि टोपी उतारने का क्या परिणाम होगा।

श्री० दियाफवारस—जब भी हम किसी को देखने जाते हैं हमारा काम रोगिओं को सहायता देना है न कि उन्हें कष्ट देना।

(आरगां और श्री० दियाफवारस दोनो एक ही साथ बोलते हैं।)

आरगां—श्रीमान् जी, मैं आप लोगों का स्वागत . ... .....

दियाफवारस—श्रीमान् जी, हम आप की सेवा में उपस्थित............

आरगां—बड़े हर्ष से करता हूं।

दियाफवारस—मैं और मेरा पुत्र टोमस।

आरगां—आप ने मुझपर बहुत कृपा की है।

दियाफवारस—श्रीमान् जी, आप पर प्रकट करने के लिए............

आरगां—मेरी इच्छा है .. ......

दियाफवारस—वह आनन्द जिस के हम भागी हैं।

आरगां—कि मैं आप की कोठी पर जाने के लिए समथ होता।

दियाफवारस—और जो महती कृपा आप ने हम पर............

आरगां—आप को विश्वास दिलाने के लिए .. ........

फियाफवारस—हमारा इस प्रकार स्वागत कर··· ··

आरगां—श्रीमान् जी, आप जानते हैं कि ·····

दियाफवारस—श्रीमान् जी, यह सम्मान ·····

आरगां—एक रोगी···

दियाफवारस—जो आप के साथ सम्बन्ध मे ·····

आरगां—कुछ भी नही कर सकता केवल ·····

दियाफवारस—और आप को विश्वास दिलाते हैं कि ·····

आरगां—इतना ही आप से कह सकता हूं कि वह······

दियाफवारस—जहाँ तक हमारी विद्या काम देगी वहाँ तक··· ·

आरगां—प्रत्येक अवसर को ढूंढ कर निकालेगा ताकि···········

दिवाफवारस—और दूसरे हर प्रकार से भी···········

आरगां—आप को बतलाने के लिए कि ·········· ··

दियाफवारस—हम सदा तैय्यार रहेगे ···· ·····

आरगां—वह आप का दास है।

दियाफवारस—आप पर जी जान बलिहार होने के लिए ( अपने पुत्र से ) टोमस आगे बढ़ो, प्रणाम करो।

टोमस—( अपने पिता से ) प्रणाम बधू के पिता जी से ही आरम्भ करना चाहिए न।

दियाफवारस—हां।

दियाफवारस—हाँ।

टोमस—( आरगां से ) महोदय ! मैं आप के चरण कमलों को प्रणाम करता हूं। मैं आप को अपना दूसरा पिता मानता हूं। आप के प्रति मेरे सद्भाव हैं और मैं आप का सम्मान करता हूं। आप मेरे दूसरे पिता हैं पर मैं यहाँ तक कहने को तय्यार हूं कि मैं आप का पहले पिता से भी अधिक ऋणी हूं। पहले पिता ने मुझे जन्म दिया, किन्तु आप ने मुझे चुना है। पहले पिता मुझे अपनाने में विवश थे, किन्तु आप ने बड़ी कृपा से मुझे अङ्गीकार किया है। उन से मैं ने जो कुछ पाया है वह उन के पार्थिव शरीर की रचना है किन्तु आप से मुझे जो मिला है वह आप के संकल्प की प्रतिच्छाया है। मन की भावनाएं जिस परिमाण में शारीरिक गुणों से अधिक उत्कृष्ट होती हैं उसी परिमाण में मैं आप का अधिक ऋणी हूं, उसी परिमाण में मैं इस भावी सम्बन्ध को अधिक बहुमूल्य समझता हूं, जिस के लिए मैं आज समय से पहले ही, आप को बहुत ही विनीत और सम्मान-पूर्ण प्रणामाञ्जलि चढ़ाने आया हूं।

त्वानेत्त—चिरस्थायी हों वे कालिज जहाँ शिक्षा पाकर पुरुष ऐसा चतुर होकर निकलता है।

टोमस—( दियाफवारस से ) क्यों पिता जी, ठीक कहा है ?

दियाफवारस—अनवद्यम्।

आरगां—( आंजेलिक से ) आओ, इन महानुभाव को प्रणाम करो।

टोमस—( दियाफवारस से ) क्यों पिता जी, चुम्बन से अभिवादन करूँ ?

दियाफवारस—हाँ।

टोमस—( आंजेलिक से ) श्रीमती जी, विधाता ने जो आप को सास का पद प्रदान किया है वह यथार्थ ही है, क्यों कि.........

आरगां—( टोमस से ) यह जिन से आप बात कर रहे हैं, मेरी पत्नी नहीं है। यह मेरी पुत्री आँजेलिक है।

टोमस—तो वे कहाँ हैं ?

आरगां—वह अभी आने वाली हैं।

टोमस—पिता जी, उन के आने की प्रतीक्षा करूँ ?

दियाफवारस—वधू से अभिवादन करो।

टोमस—देवि ! जिस प्रकार सूर्योदय के समय सूर्यरश्मि के प्रकाश में मैम्नो की पाषाण प्रतिमा मधुर राग आलापती है उसी प्रकार आप के रूप-लावण्य रूपी सूर्योदय के प्रकाश में मैं अपने आप में एक मधुर भाव के संचार का अनुभव करता हूं। बनस्पति शास्त्र के विद्वान् जैसा कहते हैं कि सूरजमुखी नाम का फूल सदा दिन-करमणि की ओर खिचा रहता है उसी प्रकार मेरा हृदय इस क्षण से लेकर सदा के लिए आप के अद्भुत नेत्र रूपी ज्योतिर्मय नक्षत्रों की तरफ खिचा रहेगा। ये ही मेरे हृदय के ध्रुव तारे होगे। देवि ! आज आप के रूप-लावण्य की वेदी पर अपने हृदय की आहुति देने के लिए मुझे अनुमति दीजिए। आज से लेकर आयु पर्यन्त मेरे प्राण मेरे सारे मनोरथ और मेरे जीवन की कीर्ति इसी बात में होगी कि मैं ऐसी देवी का बहुत ही विनीत बहुत ही आज्ञाकारी और बहुत ही विश्वास-पात्र दास तथा पति बनूं।

त्वानेत्त-अहा ! शिक्षा प्राप्त करने का यही फल है। ऐसी मनोहर बातें करनी तो आजाती हैं।

आरगां—( क्लुआन्त से ) क्यों जी, आप की क्या राय है ?

क्लुआन्त—इन महाशय की जिह्वा पर तो स्वयं सरस्वती विराज रही है। ये जैसे वक्ता हैं यदि वैसे ही अच्छे डाक्टर भी हों तो इन का रोगी बनना सब के लिए आनन्द का विषय होगा।

त्वानेत्त—इस में कोई सन्देह नहीं। इन की वक्तृताओं में जैसा चमत्कार है यदि वैसा ही चमत्कार इन के औषधि-विधान मे भी हो तो बहुत ही सराहनीय बात होगी।

आरगां—[ नौकरों से ] चलो जल्दी। मेरी कुर्सी और सब के लिए कुर्सिएं लाओ। [ नौकर कुर्सिआं लाकर देते हैं ] बेटी इधर बैठो [दियाफवारस से] श्रीमान् जी ! आप देख रहे हैं, सभी आप के पुत्र की प्रशंसा कर रहे हैं और मैं समझता हूं कि ऐसे सुपुत्र को पा कर आप धन्य हैं।

दियाफवारस—महोदय, यह इस लिए नहीं कि मैं उस का पिता हूं। हां इस बात को मैं गर्व सहित कहता हूं कि मैं उस से सर्वथा सन्तुष्ट हूं और जो कोई भी उसे देखता है यही कहता है कि यह युवक बहुत ही सुशील है। उस की कल्पना-शक्ति कभी भी बहुत उत्सर्पिणी नहीं हुई। न ही उस मे वह प्रचण्ड उद्दण्डता ही है जो कुछ नवयुवकों में पाई जाती है। यही बातें हैं जिन से मैं सदा कहा करता था कि उस की विवेचना-शक्ति प्रबल होगी—और यही एक गुण है जो हमारे व्यवसाय के लिए अनिवार्य्य है। जब वह छोटा सा था उस मे वे बातें कभी नही दिखाई दीं जिन्हें हठ और रूठना कहते हैं। वह सदा सौम्य, निरुपद्रव और मौन रहता था—मुख से कभी एक शब्द तक न निकलता था और न वह कभी उन खेलो को ही खेलता था जिन्हें बाल-क्रीड़ा कहते हैं। उसे पढ़ना सिखाने में बहुत ही कठिनाई का सामना

करना पड़ा। वह नौ वर्ष का हो गया था और अभी बाराखड़ी भी न सीखा था। 'अच्छा' मैं अपने मन में कहा करता। सब से बढ़िया फल लाने वाले वृक्ष वे होते हैं जो देर से बढ़ते हैं। रेत की अपेक्षा संगमरमर पर बड़ी कठिनाई से लिखा जाता है पर वह लेख वहां अनन्त काल तक सुरक्षित रहता है। बोध की यह जड़ता, कल्पना की यह स्थूलता, भविष्य मे आने वाली विवेक-शक्ति की कुशाग्रता का चिन्ह है। जब मैं ने उसे कालिज मे भेजा तो उसे शिक्षा विकट प्रतीत हुई पर उस ने कठिनाइओ से युद्ध किया। वह अपनी धुन का पक्का था। उस के अध्यापक मुझ से उस के परिश्रम और उस की कष्ट-सहिष्णुता की सदा मुक्त कण्ठ से प्रशंसा करते थे। सारांश यह कि नित्य के परिश्रम से उस को यश प्राप्त हुआ और उसे चिकित्सा की उपाधी मिल गई। मैं बिना किसी अभिमान के साथ कह सकता हूँ कि दो बरस हुए जब से वह श्रेणी में आया है, अभी तक किसी भी विद्यार्थी ने आयुर्वेद के सारे शास्त्रार्थों में इतना कोलाहल नहीं मचाया जितना उसने मचाया है। उस का एक प्रकार का आतङ्क छाया हुआ है। एक भी शास्त्रार्थ ऐसा नहीं होता जिस मे जाकर वह अन्त तक विषय पर सिंहनाद न करे। शास्त्रार्थ मे स्थिर है। सिद्धान्त मे निश्चल है। जो राय एक बार कायम कर लेता है उसे कभी बदलता नही। जिस किसी भी विषय को लेता है उस में तर्क के अन्त तक युक्तिआं देता है। सब से बड़ी बात, जो मेरे हृदय को गद्गद कर देती है और जिस में वह मेरे आदर्शों का अनुकरण करता है, यह है कि वह ऋषिओं की बातों का एकदम आंखें मीच कर अनुसरण करता है। आधुनिक शताब्दी मे जीवन-विज्ञान के जो नित नए, अपने आप को वैज्ञानिक कहाने वाले, अनुसन्धान निकलते रहते हैं-विशेष कर रक्त का संचार तथा ऐसा ही अन्य निर्मूल कल्पनाएं-उन को समझने और उन की युक्तिओ और उन के अनुभव को सुनने की भी कभी इच्छा नहीं करता।

टोमस—(अपनी जेब से निबन्ध की एक बड़ी लपेटी हुई हस्त-लिखित कापी निकाल कर और आंजेलिक को उपहार के तौर पर देकर) रक्त को संचारी मानने वालों के विरुद्ध मैं ने यह एक निबन्ध लिखा है जिस मे उनके मत का मैं ने खण्डन किया है और अपना पक्ष सिद्ध किया है। [आरगां को प्रणाम करता है] श्रीमान् जी की आज्ञा से मैं अपनी प्रतिभा की इस प्रथम उपज को [आंजेलिक की ओर इशारा करके] इन्हें भेंट करता हूँ।

आंजेलिक—महाशय, मेरे लिए तो यह एक निरर्थक सामान है। मैं ये बातें नही जानती।

त्वानेत्त—(निबन्ध लेकर) लाईए, लाईए। यह चित्र से कम नही। कमरा सजाने के काम आयगा।

टोमस—[ आरगां को प्रणाम करता है ] यदि श्रीमान् जी की आज्ञा हो तो मैं आप का मनोरंजन करने के लिए आप को निमन्त्रण देता हूं कि आप एक न एक दिन आन कर मेरे एक स्त्री-शव को चीरने-फाड़ने के काम को देखें।

त्वानेत्त—यह मनोरञ्जन तो बहुत ही हृदयङ्गम होगा। कुछ पुरुष ऐसे हैं जो अपनी प्रेम-वल्लभाओं का मनोरञ्जन नाटक प्रहसन द्वारा करते हैं पर स्त्री-शव के चीर-फाड़ द्वारा मनोरञ्जन करना अपूर्व बात है।

आरगां—क्यों जी, इन्हें राज दरबार में ले जाने और राजकीय चिकित्सक बना देने का आप का विचार नहीं है?

दियाफवारस— मैं तो आप से साफ साफ बात कहा करता हूं। दरबार के महा पुरुषों में काम करना हमें नहीं भाता। मेरा सदा से यह मत रहा है कि साधारण जनता में काम करना हमारे लिए अधिक लाभदायक है। साधारण जनता से बहुत सुभीता है। अपने कार्य्य का किसी को भी उत्तर नहीं देना पड़ता। जब तक चिकित्सा शास्त्र के नियमों का अनुसरण किया जाय तब तक परिणाम के विषय मे चिन्ता करने की आवश्यकता ही नहीं होती। किन्तु महा पुरुषों के विषय में जो बड़े झंझट की बात है वह यह है कि जब वे रोगी हो जाते हैं तो उन को प्रबल इच्छा होती है कि डाक्टर लोग उन को स्वस्थ बना दें।

त्वानेत्त—कैसी बेतुकी बात है। डाक्टर लोग उन को स्वस्थ कर देंगे यह इच्छा रखना इन लोगों की कितनी बड़ी ढिठाई है। आप लोग उन के पास उन को स्वस्थ करने के लिए थोड़ा ही जाते हैं। आप तो केवल अपनी फीस लेने और नुसखे लिखने के लिए हैं। स्वस्थ होना तो उन का काम है चाहे हों चाहे ना हों।

दियाफवारस—सही बात है। रोगिओं को विधि के अनुसार दवाई दे देना ही केवल मात्र हमारा कर्तव्य है।

आरगां—[क्लेआन्त से] श्रीमान् जी, इन महानुभावों के सामने आंजेलिक से कुछ गाना गवाईए।

क्लेआन्त—महोदय, मैं आप ही की आज्ञा की प्रतीक्षा कर रहा था। मेरा बिचार है कि उपस्थित सज्जनों के विनोद के लिए कुमारी आंजेलिक के साथ एक छोटे से गीतिनाटक के—जो अभी बना है—एक दृश्य को गाऊँ। [ आंजेलिक को एक कागज देते हुए ] लीजिए, यह आप का भाग है।

आंजेलिक—मेरा भाग!

क्लेआन्त—[ आंजेलिक से ] कृपा करके 'नाहीं' न करें और मुझे समझाने का अवसर दें कि वह कौन सा दृश्य है जिसे मैं आप के साथ मिल कर गाना चाहता

हूं। [ ऊंचे ] आवाज तो मरी गाने के लिए अच्छी नहीं है किन्तु यदि मैं अपने भाव को व्यक्त कर सकू तो यही मेरे लिए पर्याप्त होगा। मै आशा करता हूं कि आप लोग मुझे क्षमा करने की कृपा करेगे क्योकि मैं कुमारी आंजेलिक को गवाने के लिए विवश हूँ।

आरगां—उस के छन्द तो मधुर हैं न ?

क्लेआन्त—वस्तुतः यह गीति नाटक आशु कविता का एक नमूना है। आप के सामने जो कुछ गाया जायगा वह सुवृत्त गद्य ही है। अथवा यों समझिए कि गण, मात्रा आदि के नियन्त्रण से मुक्त पद्य है। ऐसा काव्य जो दो प्रेमिओ के प्रेम रस और आवश्यकता से प्रेरित हुए हृदयो का उद्गार हो और जो वे स्वयं बिना किसी की सहायता के कहते हैं जैसे बनो मे गोप गोपिका परस्पर कहा करते हैं।

आरगां—बहुत अच्छा। भला सुनें तो।

क्लेआन्त—दृश्य का विषय यह है। एक गोप एक दृश्य का सौन्दर्य देखने में तल्लीन था। दृश्य अभी आरम्भ ही हो रहा था कि एकाएक उसे अपने पास ही कुछ कोलाहल सुनाई दिया जिस से उस की एकाग्रता भग हो गई। उस ने मुंह फेरा और देखा कि एक नरपशु धृष्टता की बातें कह कर किसी गोपिका के साथ दुर्व्यवहार कर रहा है। सब से पहले उस ने स्त्री जाति का पक्ष जिस स्त्री जाति का मनुष्य-मात्र आदर करते हैं, ग्रहण किया। फिर उस दुरात्मा को उस की धृष्टता का दण्ड देकर वह उस गोपिका के पास गया तो क्या देखता है कि एक युवती, जिस के नेत्र ऐसे सुन्दर थे जैसे उस ने पहले कभी नही देखे थे, रो रही थी। उस के आँसुओ की बून्दे क्या थीं मानो ससार भर में सब से श्रेष्ठ मोतिओ के दाने थे। उस ने अपने मन में कहा—"शोक! ऐसे भी नृशंस हैं जो ऐसे अनुपम रूप का भी तिरस्कार कर सकते हैं ? कौन ऐसा राक्षस, ऐसा पाषाण हृदय होगा जो ऐसे आसुओ से न पसीजे ?" उस ने उन आँसुओ को जिन्हों ने उस के हृदय को मोह लिया था, थामने का यत्न किया। इसी बीच उस कमनीय गोपिका ने भी उस की इस स्वल्प सेवा के लिए उसे धन्यवाद देने का यत्न किया, और वह धन्यवाद ऐसे हृदयहारी, ऐसे स्निग्ध, ऐसे आसक्तिमय ढँग से किया गया कि वह गोप उस के मोहन मन्त्र को न रोक सका। प्रत्येक शब्द, प्रत्येक चितवन एक प्रज्वलित बाण था जिस ने उस के हृदय को चीर दिया। उस ने कहा—"संसार में कोई वस्तु ऐसी है जो ऐसे धन्यवाद के इन स्नेह-सने वचनों की अधिकारी हो सके ! ऐसे कृतज्ञता-पूर्ण हृदय के प्रेम की मधुरता को एक क्षण के लिए अपनाने के लिए कोई क्या कुछ न्योछावर न करेगा, किन सेवाओ किन भयंकर प्राण-हर कार्यों को हर्ष से न करेगा ?" वह दृश्य सारा समाप्त हो गया पर उस ने उस की तरफ कुछ ध्यान न दिया पर इतना उलाहना दिया कि वह अत्यन्त संक्षिप्त हुआ क्योंकि उस की

समाप्ति ने उसे उस की आराध्य गोपिका से अलग कर दिया। उस प्रथम दर्शन से, उस पुण्य पर्व से, वह अपने साथ ऐसे प्रगाढ़ प्रेम के भावों को ले गया जो बरसों की परिणति का परिणाम होते हैं। अब उसे विरह व्यथा सताने लगी; जो रूप-लावण्य उस ने क्षण भर के लिए देखा था उस मधुर रूप को देखे बिना उस के हृदय पर आघात होने लगे जिस मधुर रूप के ध्यान में वह रात दिन लगा रहता था उस का, एक बार फिर साक्षात् करने के लिए, जो कुछ उस से बन पड़ा, उस ने किया, पर उस की गोपिका पर जो कड़ा पहरा लगा रहता उस के कारण उस की सारी युक्तिआँ विफल हो गईं। प्रेम के उन्माद ने उसे उस आराध्य सुन्दरी के पाणिग्रहण की, जिस के बिना वह जीवित नहीं रह सकता था, याचना के लिए प्रेरित किया। किसी प्रकार से पत्र भेज कर उस ने सुन्दरी की अनुमति भी ले ली, पर इसी समय उसे सूचना मिली कि उस सुन्दरी के पिता ने उस का ब्याह किसी दूसरे के साथ करने का निश्चय कर लिया है और इस ब्याह के लिए सब तय्यारिआ हो गई हैं। बिचार कीजिए कि इस से उस शोकाकुल गोप के हृदय पर कितना कठोर आघात हुआ होगा। वह इस घातक व्यथा से छटपटाने लगा। उस पात्र को जिसे वह अपने प्राणों से भी अधिक प्यार करता है किसी अन्य की भुजाओ में देखने का भयकर बिचार उस के लिए असह्य हो गया। इस निराशा की दशा में, प्रेम के इस उत्कट आवेश मे, उस ने अपनी गोपिका के घर मे प्रवेश करने, उस के भावों का पता लगाने और उस से अपने भाग्य का निपटारा करवाने की कोई युक्ति ढूँढ निकाली। जिस बात का उसे भय था उसी की सारी तय्यारिआं उसे वहाँ आँखों के सामने दिखाई दी। वहाँ उस ने अपने उस अयोग्य प्रतिस्पर्धी को आया देखा जिसे एक पाषाणहृदय पिता की सनक ने उस के प्रेम की मृदुलता के प्रतिकूल खड़ा कर दिया था। उस ने इस हास्यास्पद प्रतिस्पर्धी को अपनी हृदयङ्गम गोपिका के निकट एक ऐसे विजेता की भाँति देखा जिसे अपनी विजय का पूरा भरोसा हो गया हो। क्रोध से उस का हृदय तलमलाने लगा। किसी तरह उस के आवेग को रोक कर उस ने व्यथित नेत्रो से अपनी उपास्य देवी के ऊपर दृष्टी डाली। उस युवती की प्रतिष्ठा और उस के पिता की उपस्थिति ने बोलने से उसे रोका। केवल नेत्रो द्वारा ही वह अपने भाव प्रकट कर सका। पर अन्त में उस ने नियन्त्रण की जंजीरो को तोड़ डाला। उस के उन्मत्त प्रेम ने उसे इस प्रकार बोलने के लिए विवश किया—

मनमोहनी मालती! यह वेदना बेपारावार।
हृदयहेरि कुछ बोलहु मुख सो अपने हृदय उद्गार॥
भँजहु यह नीरवता निष्ठुर करो भाग्य निस्तार।
जासो जीवन ज्योति जगै अथवा मृत्यु अनिवार॥

आञ्जेलिक—( गाती है )

निज नैनन निरखत हो जीवनधन।
उदासी घटा सी हिय छाय रही॥

विवाह विडम्बना विषम विष समान जियरा जराय रही ॥
दृग ऊपर उठाय कै नभ निहारती हूँ।
तुम पै नन डारती आह निकारती हूँ ॥
आरत हूँ अति हि, अपनेननि सों गारत हूँ।
इतनो इ बोलि कै मौन जिय में धारत हूँ ॥

आरगां—धन्य धन्य ! मुझे यह विश्वास न था कि मेरी पुत्री इतनी निपुण है कि वह बिना किसी संकोच के इस तरह खुल कर गा सकती है।

क्लेआन्त—मनमोहनी मालती ए !
प्रेमी मिलिन्द तुम्हारा ए।
सौभाग्य बस इतना जो हो
हृदय में बिठलाओ प्रिये ॥

आंजेलिक—इस विषम वातावरण में पड़ कर
तुम से कुछ छिपाऊँगी नहीं।
हाँ ! तुम हो प्राण आधार मिलिन्द
सदा हृदय से कहूंगी यही ॥

क्लेआन्त—श्रुतिसुखद वचनामृत तुम्हारा यह अहो।
मैं जागता हूँ अथवा सोय रहा कहो।
फिर बेर कहो मालती भ्रम हि दूर करो ॥

आंजेलिक—हां तुम हो प्राण आधार मिलिन्द !

क्लेआन्त—मालती एकै बेर और कहो।

आंजेलिक—तुम हो प्राण आधार !

क्लेआन्त—सौ बार कहो, न रुको प्रिये !

आंजेलिक—तुम जीवन सर्वस्व तुम हो प्राण आधार।
तुम ही मेरा बिश्व तुम बिन सूना संसार ॥

क्लआन्त—विश्व जिन के चरण-रज सम ओ देवताओ महिपालो।
तुम्हारा सौभाग्य क्या इस से बढ़ कर हो सकता कहो ॥
किन्तु प्रिये ! विचार यह ऊधम मचा रहा।
एक प्रतिस्पर्धी हाँ एक प्रतिस्पर्धी...... ...

आंजेलिक—मृत्यु से अधिक वह घृणा का पात्र।
उस की उपस्थिति में तुम्हे ही क्या।
मुझे भी दारुण वेदना है ॥

क्लेआन्त—पिता विवश कर सकता तुम्हे।
अपने बचन बलि चढ़ायगा ॥

आंजेलिक—मैं आत्मघात करूंगी ।
न यम से तनिक डरूंगी ॥
ब्याह से परे रहूंगी ।
मैं आत्मघात करूंगी ॥

आरगां—और यह सब कुछ सुन कर उस के पिता ने क्या कहा ?

क्लेआन्त—कुछ भी नहीं कहा ।

आरगां—ऐसा मूर्ख पिता भी कभी किसी ने न देखा होगा । ऐसी बेहूदा बातो को सुन कर भी कुछ न बोला ।

क्लेआन्त—( आगे गाना गाता है ) हा ! प्रिये...... .

आरगां—नही, नहीं, इतना ही प्रर्याप्त है । तुम्हारा यह गीतिनाटक बहुत ही निकृष्ट श्रेणी का है । तुम्हारा गोप मिलिन्द ठीठ और उस की गोपिका मालती अविनीत है कि अपने पिता के सामने ऐसी बातें कहतो है । ( आंजेलिक से ) यह कागज़ मुझे दिखाओ । हहा ! इस में वे शब्द कहाँ है जिन्हें तुम ने गाया। इस में तो राग चिन्हो के सिवाय और कुछ लिखा ही नहीं है ।

क्लेआन्त– श्रीमान् जी, क्या आप को पता नही कि थोड़ा समय हुआ स्वरों द्वारा ही शब्दो को लिखने का आविष्कार हो चुका है ?

आरगां—अच्छी बात है । मैं आप का बड़ा कृतज्ञ हूं । नमस्ते । आप के छिछोरे गीतिनाटक का संगीत न ही सुनते तो अच्छा था ।

क्लेआन्त—मैं ने तो आप के चित्त का विनोद करना चाहा था ।

आरगां—प्रमत्त प्रलाप से किसी का विनोद नही होता । लो मेरी धम-पत्नी भी आ गई ।

## सातवाँ दृश्य

बेलीन, आरगां, आंजेलिक, दियाफवारस, टोमस, और त्वानेत्त

आरगां—प्रिये, ये श्रीमान् दियाफवारस के सुपुत्र हैं ।

टोमस— श्रीमती जो, आप को विधाता ने जो साम का पद प्रदान किया है वह यथार्थ ही है। सचमुच आप के मुखारविन्द पर मातृत्व विशेष.........

बेलीन—श्रीमान् जी, मुझे बड़ी प्रसन्नता है कि मै आप के दर्शन से कृतार्थ होने के लिए समय पर यहाँ आ पहुँची हूं ।

टोमस—सचमुच आप के मुखारविन्द पर मातृत्व विशेष...सचमुच आप के मुखारविन्द पर मातृत्व विशेष... ...श्रीमती जी, आप ने मेरी बात को बीच ही में काट डाला है जिस से मेरी स्मृति डाँवाडोल हो गई है ।

दियाफवारस—टोमस, कोई चिन्ता नही, फिर किसी समय सही ।

आरगां—प्रिये, क्या ही अच्छा होता कि तुम कुछ पहले यहाँ आई होतीं ।

त्वानेत्त—अहो ! श्रीमती जी, आप ने कैसा अच्छा अवसर हाथ से गँवाया है कि आप 'दूसरे पिता' 'सूर्योदय और मेम्नो' और 'सूरजमुखी फूल' की चर्चा के समय उपस्थित न हो सकीं।

आरगां—आओ बेटी, इन महानुभाव का हाथ पकडो और इन के साथ वह कौल करो जा पत्नी पति के साथ करती है।

आञ्जेलिक—पिता जी ?

आरगा—'पिता जी' क्या ? क्या कहना चाहती हो ?

आजेलिक—ईश्वर के लिए इतनी उतावली न करें। हमे कम से कम इतना समय दीजिए कि हम एक दूसरे के परिचय को प्राप्त कर सकें और परिणत सम्बन्ध के लिए जो भाव आवश्यक है उन को परस्पर अंकुरित होता देख सकें।

टोमस—देवी, मुझ से यदि पूछो तो मै तो यही कहूँगा कि मेरे हृदय मे उन भावों का न केवल प्रादुर्भाव वरन् वृद्धि भी हो चुकी है। अत एव मुझे प्रतीक्षा करने की कोई आवश्यकता नहीं।

आञ्जेलिक—यदि आप को उतावली है तो मुझे तो नहीं है और सच बात तो यह है कि आप के गुणों का मेरे चित्त पर अभी तक पर्याप्त प्रभाव नहीं पडा है।

आरगां—अच्छा अच्छा ! प्रभाव व्याह होने पर हो जायगा।

आञ्जेलिक—नहीं ! पिता जी, मै हाथ जोडती हूँ, मुझे कुछ समय दीजिए। विवाह एक ऐसा बन्धन है जिस मे किसी के हृदय को कभी बलात्कार से नहीं जकडना चाहिए और यदि ये श्रीमान् प्रतिष्ठित पुरुष है तो इन्हें चाहिए कि ऐसी अबला को किसी दशा मे भी ग्रहण न करें जो केवल विवशता के कारण उन की बनाई जायगी।

टोमस—परिणामं न शोचामि, देवि ! मैं प्रतिष्ठित पुरुष हूँ और मेरी प्रतिष्ठा तुम्हें तुम्हारे पिता जी के हाथ से ग्रहण करने से घट नही सकती।

आञ्जेलिक—पशु-बल से दूसरे के हृदय पर अधिकार करना एक पैशाचिक प्रथा है।

टोमस—देवि ! प्राचीन काल के इतिहास मे हम ने पढा है कि जिन युवतिओं से प्रेम किया जाता था उन्हें उन के पिता के घर से बल पूर्वक उठा कर ले जाने का रिवाज था ताकि यह बात न प्रकट हो कि वे अपनी मनो-कामना से पुरुष के बाहु-पाश से बन्धी है।

आञ्जेलिक—श्रीमान् जी, भूत काल भूत ही था किन्तु अब तो वर्तमान समय है। नये युग मे इस तरह की विडंबनाएँ शोभा नहीं देतीं। जब रुचि होती है, जब पूर्व सौहार्द जाग्रत हो उठता है तब उस व्याह के लिए किसी के आग्रह की आवश्यकता ही नहीं रहती। आप इतने अधीर न हों। अत एव यदि आप सच-मुच मुझ से प्रेम करते है तो जैसे मैं चाहती हूँ वैसा करें।

टोमस—करूँगा क्यों नहीं, देवि ! पर जिस से मेरे प्रेम को तनिक भी बाधा पहुंचे, उसे छोड कर बाकी सब कुछ करने को उद्यत हूं।

आञ्जेलिक—प्रेम की सब से बडी कसौटी है—अपनी प्रेमवल्लभा की इच्छा के अनुसार चलना।

टामस—देवि! अस्ति प्रभेद । जिस मे उस के प्रेम को आघात न पहुचे, एवमिति अनुमन्ये। जिस मे उस के मिलने मे अडचन पडे, प्रेम को आघात पहुँचे, नेति प्रत्याख्यानम्।

त्वानेत्त—( आञ्जेलिक से ) तुम्हारा वाद-विवाद व्यर्थ है। यह अभी विश्वविद्यालय से निकले हैं। इन की युक्तिओं के सामने तुम्हारा तर्क न ठहर सकेगा। यह जब चाहें तुम्हारा मुँह बन्द कर सकते है तो फिर वैद्यवाचस्पति कहलाने की दुलभ कीर्ति से क्यों सकुचाती हो ? स्नातकों के मण्डल मे प्रवेश करने से नाहीं क्यों करतो हो ?

बेलीन—कदाचित् उस के हृदय का झुकाव किसी और तरफ़ हो।

आञ्जेलिक—मासी जी ! यदि मेरे हृदय का झुकाव किसी तरफ हो तो वह ऐसा होगा जिस की मान और मर्यादा आज्ञा देते हैं।

आरगा—मेरे ईश्वर ! मेरी तो विचित्र दशा हो रही है।

बेलीन—पुत्र, यदि मै तुम्हारे स्थान पर होती तो मै इसे विवाह के लिए कभी विवश न करती और इस दशा मे मैं क्या कुछ करूंगी यह भी मै खूब जानती हूं।

आञ्जेलिक—मासी जी मै आप का अभिप्राय समझती हूं। आप की मुझ पर जितनी कृपा है वह भी मुझे मालूम है पर कदाचित् आप की बहुमूल्य सम्मति काम मे लाने योग्य ही नहीं समझी जायगी।

बेलीन—क्यों नहीं, तुम जैसी कुलोन और सुशील कन्याएं जब अपने पिता की आज्ञा मानने और अपने आप को उस की इच्छा पर छोड देने की इस प्रकार विडम्बना करती है, तो किसी की सम्मति को अवकाश मिलने ही क्यों लगा है ? माता पिता की आज्ञा का पालन करना तो पहले युगों मे हो चुका।

आञ्जेलिक—मासी जी, पुत्री के कर्तव्य की भी कोई सीमा होती है। स्मृति और सदाचार इस कर्तव्य को प्रत्येक बात मे नही घटाते।

बेलीन—इस का अर्थ यह है कि तुम्हारे विचार ब्याह के पक्ष मे है पर तुम अपना वर स्वयं चुनना चाहती हो।

आञ्जेलिक—यदि पिता जी मुझे ऐसा पति नहीं देना चाहते जो मेरी इच्छा के अनुकूल हो तो कम से कम मै उन से यह प्रार्थना करूगी कि मेरा ऐसे पुरुप के साथ ब्याह न करें जिस से मै कभी प्रेम कर नहीं सकती।

आरगां—श्रीमान् जी, इन सब बातों के लिए मै आप लोगों से क्षमा

चाहता हूं।

आञ्जेलिक—व्याह करने में प्रत्येक का अपना उद्देश होता है। मैं तो अर्धाङ्गिनी बनने के लिए व्याह करना चाहती हूं, ताकि तन मन से पति की सेवा कर सकूं, इस लिए इस मामले मे मेरे लिए सावधानी से काम लेना आवश्यक है। एक ऐसी होती है जो केवल माता पिता के नियन्त्रण से छुटकारा पाने और स्वच्छन्द जीवन व्यतीत करने के लिए व्याह कर लेती हैं। कुछ ऐसी भी है जिन के लिए व्याह एक सौदा मात्र है जो केवल जीवन निर्वाह के लिए व्याह करती हैं। उन का व्याह इस लिए होता है कि जिस के साथ शादी करती है उस की मृत्यु से धन सम्पत्ति उन के हाथ लगे। ऐसी स्त्रिएं बिना किसी संकोच के एक पति के मरने पर दूसरा पति कर लेती है। सच पूछिए तो ऐसी स्त्रिएं वर मे न गुणों को देखती है और न ही गुणों को कुछ भी महत्ता देती है।

बेलीन—आज तो तुम बडी सतर्क प्रतीत होती हो। कृपा कर यह तो बतलाओ कि तुम्हारे इस व्याख्यान का अर्थ क्या है?

आञ्जेलिक—मेरा अभिप्राय, मासी जी, जो कुछ मैं ने कहा है उस से पृथक् अभिप्राय और क्या हो सकता है?

बेलीन—तुम ऐसी निपट गँवार हो, बेटी, कि तुम से बात करने को भी जी नहीं चाहता।

आञ्जेलिक—मासी जी, तुम मुझे कोई अविनय की बात कहने के लिए विवश करना चाहती हो, किन्तु मैं तुम्हें बता देना चाहती हूं कि तुम्हें इस बात मे सफलता न होगी।

बेलीन—तुम्हारे अविनय की तुलना संसार में कोई कर ही नहीं सकता।

आञ्जेलिक—मासी जी! आप भले ही कहे।

बेलीन—तुम्हारा अभिमान हास्यास्पद है, तुम्हारा अहङ्कार उद्धत है जिस पर सारा संसार नाक चढ़ाता है।

आञ्जेलिक—मासी जी, इन सारी बातों से तुम्हारा काम न चलेगा। तुम्हारे चिढाने से भी मै उद्विग्न नहीं होने लगी हूं, और मेरे यहां रहने से कदाचित् तुम्हें अपनी मनोकामना मे सफल होने की कोई आशा लगी रहे अत एव उस आशा को दूर करने के लिए मैं तुम्हारे नेत्रों से दूर होती हूं।

## आठवां दृश्य

आरगां, बेलीन, दियाफवारस, टोमस, त्वानेत्त

आरगां—( आञ्जेलिक से, जो वहां से चल देती है ) सुनो। तुम्हारे लिए और कोई दूसरा मार्ग नहीं। चार दिन के अन्दर या तो तुम्हारा इन महोदय के साथ व्याह होगा या तुम्हे संन्यासिनिओं के संघ मे जाना पडेगा। (बेलीन से) तुम कुछ चिन्ता न करो, मैं उसे आप ही ठीक कर लूंगा।

वेलीन—प्रिय, मुझ को तुम्हें छोडने मे बहुत दुःख होता है किन्तु नगर मे बहुत ज़रूरी काम है जिस की उपेक्षा नहीं हो सकती। मै अभी लौट आती हूँ।

आरगा—जाओ, प्रिये! वकील साहिब के घर होते आना ताकि हमारा काम जल्दी हो जाय।

वेलीन—नमस्ते, मेरे हृदय के खिलौने!

आरगा—नमस्ते, प्रिये!

## नवॉ दृश्य

आरगा, दियाफवारस, टोमस, त्वानेत्त

आरगा—केवल यही एक स्त्री है जो मुझे प्यार करती है किसी को विश्वास ही न होगा।

दियाफवारस—अच्छा श्रीमान् जी, आज्ञा दीजिए हम बिदा होते है।

आरगा—श्रीमान् जी, कृपा कर इतना तो कह दीजिए कि मै इस समय कैसा हूँ।

दियाफवारस—(आरगा की नाडी देखते हुए) लो, टोमस, श्रीमान् जी की दूसरी बाँह पकडो। देखूँ तुम उन की नाडी से रोग का ठीक ठीक निर्णय कर सकते हो या नहीं। कि ब्रवीषि?

टोमस—ब्रवीमि, श्रीमान् जी की नाडी एक ऐसे पुरुष की नाडी-जैसी है जिस का स्वास्थ्य अच्छा न हो।

दियाफवारस—ठीक।

टोमस—और स्तब्ध नहीं किन्तु स्तब्ध-जैसी।

दियाफ़वारस—बाढम्।

टोमस—और कुछ २ संचारी।

दियाफवारस—युज्यते।

टोमस—जिस से प्लीहा अर्थात तिल्ली मे कुछ विकार लक्षित होता है।

दियाफवारस—अथ किम्। एवमेतत।

आरगा—नहीं डाक्टर पूरगों कहते है कि कलेजे की ख़राबी है।

दियाफवारस—हॉ, हॉ! प्लीहा कहे चाहे कलेजा कहे, बात एक ही है, क्योंकि अधरोदर की धमनी, अन्तर के सूक्ष्म तन्तु, तथा नसों के सम्बन्ध से, इन दोनों मे संवेदना होती है। खाने के लिए तो निरसन्देह पक्व अन्न बता गए होंगे।

आरगा—नहीं, उबाले हुए अन्न के अतिरिक्त और कुछ नहीं बता गए।

दियाफवारस—हॉ हॉ! पकौ हुआ, उबाला हुआ, बात एक ही है। वे बहुत सोच समझ कर आप को पथ्य, अनुपान आदि बता जाते है। आप को इन से अधिक अच्छा डाक्टर नहीं मिल सकता। इन के हाथ मे आप का जीवन सर्वथा सुरक्षित है।

आरगां—श्रीमान् जी, यह तो बतलाइए कि एक अंडे में कितना नमक डालना चाहिए।

दियाफवारस—छः, आठ, दस, सम संख्या के अनुसार, जिस तरह औषधिओं मे विषम संख्या के अनुसार।

आरगा—अच्छा श्रीमान् जी, आशा है कि शीघ्र हो आप के दर्शन होंगे।

## दसवाँ दृश्य

### बेलीन, आरगा

बेलीन—जीवनधन, बाहिर जाने से पहिले तुम्हें एक बात की सूचना देने आई हूँ जिस मे सावधानी और चौकसी की आवश्यकता है। जब मै आञ्जेलिक के कमरे के सामने से निकल रही थी तो मुझे एक नवयुवक दिखाई दिया, जो मुझे देखते ही चम्पत हो गया।

आरगा—मेरी पुत्री के साथ एक नवयुवक ?

बेलीन—हाँ। तुम्हारी छोटी कन्या लुइसों भी उन के पास थी। वह तुम्हे सारी बात बता सकेगी।

आरगां—प्रिये, उसे यहाँ भेज दो, उसे यहाँ भेज दो। ओह! इतनी धृष्टता! (अकेले) उस के विरोध पर मुझे जो विस्मय हुआ था वह सब जाता रहा।

## ग्यारहवाँ दृश्य

### आरगा, लुइसों

लुइसों—कहिए पिता जी, मुझे क्या आज्ञा है? मासी जी कहती थी कि आप मुझे बुला रहे है।

आरगां—हाँ, हाँ। इधर आओ, मेरे समीप आओ। इधर मुँह करो। नेत्र ऊपर उठाओ। मेरी तरफ देखो। अच्छा

लुइसों—क्या पिता जी?

आरगा—हाँ?

लुइसों—क्या?

आरगां—मुझ से कुछ न कहोगी?

लुइसों—हाँ पिता जी, यदि आप की इच्छा हो तो आप का मनोरञ्जन करने के लिए गधे की खाल की कहानी सुनाऊँ या लोमड़ी और कौवे की कथा कहूँ। यह मैं ने अभी सीखी है।

आरगां—मै तुम से कहानिआँ नहीं सुनना चाहता।

लुइसों—तो फिर क्या चाहते हो?

आरगा—आह! ठगनी, तू अच्छी तरह जानती है कि मै क्या चाहता हूँ।

लुइसों—पिता जी, क्षमा करो।

आरगा—मेरी आज्ञा मानने का यही तरीक़ा है।

लुइसों—क्या पिता जी ?

आरगा—क्या मैं ने तुम से नहीं कहा कि जो कुछ देखो तुरन्त मुझ से आकर कह दो ?

लुइसों—क्यों नहीं, पिता जी।

आरगा—तो क्या तुम ने मेरा कहना किया ?

लुइसों—हाँ, पिता जी। मै जो कुछ देखती हूँ सदा आकर आप से कह देती हूँ।

आरगां-तो आज तुम ने कुछ नहीं देखा ?

लुइसों-नहीं, पिता जो।

आरगा-नहीं ?

लुइसों-नहीं, पिता जी।

आरगां-सच कहती हो ?

लुइसों-हाँ, सच कहती हूँ।

आरगां-अच्छा, नहीं देखा है। तो मै अभी तुझे कुछ दिखाता हूँ।

लुइसों-( आरगा को बेंत उठाते देख कर ) हाय ! पिता जी !

आरगा-जितनी छोटी उतनी खोटी ! तू मुझे यह न बतलायगी कि तैं ने अपनी दीदी के कमरे मे एक पुरुष देखा है।

लुइसों-( रोती हुई ) पिता जी !

आरगां-( लुइसों की बाँह पकड कर ) यह लो ! तुम्हें झूठ बोलना सिखाता हूँ !

लुइसों-( पैर पकड कर ) हाय ! पिता जी ! तुम्हारे पैरों पडती हूँ। दीदी ने मुझ से कहा था कि कोई बात पिता जी से न कहना किन्तु मैं सब कुछ आप से कहे देती हूँ।

आरगां-पहले तुमे झूठ बोलने के लिए दण्ड मिलना आवश्यक है। फिर बाकी देखा जयगा।

लुइसों-पिता जो ! क्षमा करो।

आरगां-नहीं, यह न होगा।

लुइसों-पिता जी ! मेरे प्यारे पिता जी ! मुझे दण्ड न दो।

आरगां-नहीं, तुमे अवश्य दण्ड मिलेगा।

लुइसों-पिता जी ! ईश्वर के लिए इस बार छोड दो।

आरगां-( मारना चाहता है ) आ, इधर आ !

लुइसों-हाय ! पिता जी ! तुम ने मेरी कमर तोड दी है ! ठहरो, मै मरं

गई ! ( मरने का नाट्य करती है ) ।

आरगां–हा दैव ! यह क्या हो गया ! लुइसों लुइसों ! हाय, मेरे ईश्वर ! लुइसों ! हाय, बेटी ! हाय, दुर्भाग्य ! मेरी हतभागिनी कन्या मर गई ! यह मैं अभागा क्या कर बैठा । आह ! पापी छडी ! तू छडी न हुई, यम-दूत हुई । तेरा सत्यनाश हो । हाय ! मेरी अभागिनी बेटी ! हाय ! मेरी अभागिनी लुइसों ।

लूइसों–ठहरो, ठहरो, पिताजी ! इतना विलाप न करो । मै बिलकुल नही मरी ।

आरगा–देखा कलजुगी ठगनी को । अच्छा, इस बार मै तुम्हें क्षमा करता हूँ, इस शर्त पर कि मुझ से सारी बातें ठीक ठीक कह दो ।

लुइसों–बहुत अच्छा, पिता जी ।

आरगां–खबरदार, कोई बात छिपाई तो । मेरी यह छोटी उंगली सब कुछ जानती है । यदि तुम झूठ बोलोगी तो यह उसी समय मुझे कह देगी कि लुइसों झूठ बोल रही है ।

लुइसों—किन्तु पिता जी, दीदी से न कहना कि मै ने आप से ये बात कहीं है ।

आरगां—नहीं, नहीं ।

लुइसों—(इधर उधर देख कर कि कोई सुन तो नहीं रहा है) । पिता जी, जब मै दीदी के साथ थी, उस के कमरे मे एक पुरुप आया ।

आरगा—अच्छा, फिर ?

लुइसों—मै ने उस से पूछा कि तुम क्या चाहते हो तो उस ने उत्तर दिया कि मैं तुम्हारी दीदी को गाना सिखाया करता हूँ ।

आरगा–( स्वगत ) हाँ ! यह बात है ! (लुइसों से) अच्छा, फिर ?

लुइसों–फिर दीदी कमरे मे आई ।

आरगा–हाँ, फिर ?

लुइसों–उस ने कहा—"चले जाओ, चले जाओ, यहाँ से चले जाओ । मेरे ईश्वर ! तुम मुझे पागल बनाना चाहते हो ।"

आरगा–अच्छा, फिर ?

लुइसों–किन्तु वह कमरे से निकलता ही न था ।

आरगां–उस ने आञ्जेलिक से क्या कहा ?

लुइसों–उस ने सैकडों बातें कही ।

आरगा–क्या बातें कहीं ?

लुइसों–उस ने यह कहा और वह कहा—कि मै तुम्हें प्यार करता हूँ, तुम संसार में सब से सुन्दरी हो ।

आरगां–हाँ, फिर क्या कहा ?

लुइसों–फिर वह दीदी के पांव पडा।

आरगा–फिर ?

लुइसों–फिर उस ने दीदी के हाथ चूमे।

आरगा–फिर ?

लुइसों–इतने मे द्वार पर मासी जी आईं और वह कमरे से भाग गया।

आरगा–बस ? और कोई बात नही हुइ ?

लुईसों- नहीं, पिता जी।

आरगा–किन्तु मेरी यह छोटी उंगली तो बड-बडा रही है कि अभी कुछ बात और भी बाकी है। ( उंगली को अपने कान से लगा कर ) ठहरो! अच्छा! हॉ, हा! फिर ? अच्छा, अच्छा। यह लो! मेरी उगली मुझे बता रही है कि कुछ बात रह गई है तुम ने कुछ देखा है और मुझ से नही कहा।

लुइसों–नहीं पिता जी, आप की छोटी उगली झूठी है।

आरगा–ख़बरदार।

लुइसों–नही पिता जी, इस का विश्वास न करो। यह झूठ बोलती है। मैं आप से कहती हूॅ यह झूठ बोलती है।

आरगां–अच्छा, अच्छा, मै देखूँगा। जाओ, ध्यान से सारी बातें देखती रहो। ( आप ही आप ) अहो! बालक अब बालक नहीं रहे। मेरी विपत्ति का क्या ठिकाना है। मुझे अपनी रोग-ग्रस्त दशा पर विचार करने तक को अवकाश नहीं। ( पलंग पर गिर पडता है ) बस मैं चला!

## बारहवां दृश्य

### बेराल्द आरगां

बेराल्द—क्यो भाई जी, क्या हाल है ? तबीयत कैसी है ?

आरगां—भैया, कुछ न पूछो। बहुत खराब है।

बेराल्द—बहुत खराब ? यह क्या ?

आरगा—हॉ, इतनी निर्बलता आ रही है कि किसी को उस पर विश्वास ही न होगा।

बेराल्द—यह तो सर्वथा शोचनीय है।

आरगा—मुझ मे बात चीत करने की भी शक्ति नहीं है।

बेराल्द—भाई जी, मैं आञ्जेलिक के लिए एक वर का प्रस्ताव लेकर आप के पास आया हू।

आरगा—( पलंग से उठ कर और आवेश से बातें करते हुए ) भाई, उस नकटी का नाम न लो। इस कुलटा, ढीठ, निर्लज्ज, कलमुंही को मै दो दिन से पहले ही सन्यासिनिओं के संघ मे न रख आऊं तो कहना।

बेराल्द—चलो यह भी अच्छा हुआ। मुझे यह देख कर बडी प्रसन्नता हुई

कि आप के शरीर में कुछ शक्ति तो आई और मेरे यहां आने से आप को कुछ लाभ हुआ। अच्छा, अच्छा, काम की बातें फिर होती रहेंगी। मैं आप के लिए कुछ मनोविनोद की सामग्री लाया हूँ। यह सामग्री किसी तरह मेरे हाथ लग गई। इस से आप के दिल की भड़ास मिट जायगी और आप के हृदय में उल्लास पैदा होगा, फिर आप मेरी बातो को अधिक शान्ति से सुन सकेंगे। ये लोग रासधारी हैं। इन का नाच देखने और इन का गाना सुनने से आप को अवश्य आनन्द आयगा और यह आप के लिए डाक्टर पूरगों के नुसखे से कम लाभदायक न होगा। आईए—

## विषकम्भक

[ वहमी रोगी का भाई उस का मनोरञ्जन करने के लिये रासधारिओ को लाता है। वे नाचते हैं और बीच बीच में गाना भी सुनाते हैं ]

स्त्री के वेष मे पहला रासधारी

सब मिलि रचो रङ्गरलिआं,
जीवन-वसन्त जब लगि जग जोबन-अरुणिमा दिखराय रहा।
सुरस स्निग्धता पै ताकी तन मन वारो,
प्रेम-प्रसून विकसाय रही चहुँ दिसि सौरभ सरसाय रही॥
प्रेम की उद्दीपना बिना,
तिहुँ काल कबहुँ एकौ छिना।
रसभोग जग के अतिसै लुभावने घने,
नहीं समर्थ दयिता जन मन मनावने॥
सब मिलि रचो रङ्गरलिआं॥ ध्रुव॥
इन अनमोल क्षणों का न यो क्षय करो।
रूपलावण्य उड़ा जाता है,
समय उसे मिटाये जाता है,
बुढ़ापे का शिशिर आता है,
हिम बन कर उसे छिजाता है,
मधुर अतीत को नीरस बना जाता है॥
सब मिलि रचो रङ्गरलिआं॥ ध्रुव॥

( सब मिल कर नाचते है )

स्त्री वेश में दूसरा रासधारी

प्रेम का प्रबल आह्वान जब हो
तब उस में विवेक बाधक क्यों हो ?

जोबन की मादकता में,
मृदुना की भावुकता में,
हृदय का रुझान मधुरतम क्यों न हो ?
प्रेम की प्रति झङ्कार में वह मधुर आकर्षण है वे जादू भरे है,
कि हम स्वयं अबोधपूर्व उस के प्रथम शरो का आवाहन करते है।
किन्तु उस की तीव्र वेदनाओं औ करुण क्रन्दनो को जब सुनते है,
उस के सगीत में भी प्रलय की शङ्का से सहम कर रह जाते है ॥

स्त्री वेश में तीसरा रासधारी

अपने इस वयस में,
जो जन बसे मन में।
उसे मृदु प्रेम करना,
है अति मधुर भावना॥
किन्तु कदाचित् यदि वह लोल हो।
तब यन्त्रणा का क्या तोल हो॥

स्त्री वेश में चौथा रासधारी

प्रेमी की चञ्चलता में
भाग्य की विडंबना हि क्या?
शोक-सताप अरु रोष है इस में
कि उस ने दिल को क्यों चुरा लिया।

स्त्री वेश में दूसरा रासधारी

हमारे तरुण हृदयों को
फिर कैसे आश्वासन हो?

स्त्री वेश में चौथा रासधारी

उस की इन निष्ठुरताओं का यों सोच क्या ?
प्रकृति का नाच है नाचने में संकोच क्या ?

सब मिल कर

हाँ, उस की मधुर अलसान को अनुसरो,
उसकी सनक, रोमाञ्च औ आवेश को।
जदपि उस में कुछ स्खलन हो सन्ताप हो,
उस की हृदयहारनि शत हुलासनि सिमरो॥

[ फिर सब मिल कर नाचते हैं और अपने साथ लाये हुए बन्दरों से उछल-कूद कराते है। ]

---

# तीसरा अंक

## पहला दृश्य

बेराल्द आरगां और त्वानेत्त

बेराल्द—हां ! भाई जी, आप की क्या राय है ? क्या यह रासलीला इतनी ही अच्छी नही है जितनी एक मात्रा अमलतास की ?

त्वानेत्त—ऊँहु ! अच्छा अमलतास फिर भी अच्छा ही है।

बेराल्द—हां, यदि आप चाहें तो हम एक साथ बैठ कर आपस में दो एक बातें कर लें।

आरगां—ज़रा ठहरो, भैया। मैं अभी लौटा आता हूँ।

त्वानेत्त—ठहरो, बाबू जी, आप को याद नही रहा कि लाठी के बिना आप से नही चला जायगा।

आरगा—हां, तू ठीक कहती है।

---

## दूसरा दृश्य

बेराल्द और त्वानेत्त

त्वानेत्त—कृपा करके अपनी भतीजी का पक्ष न छोड़िए।

बेराल्द—मैं अपनी तरफ से कोई बात उठा न रखूँगा। जहां तक हो सकेगा उस की इच्छा को पूरा करने में सहायक बनूँगा।

त्वानेत्त—इस अनुचित विवाह को, जो इन के दिमाग में समाया हुआ है, किसी न किसी तरह अवश्य ही रोक दीजिए। मेरे मन में यह बात आई है कि किसी ऐसे डाक्टर को यहां लाना अच्छा होगा जो हमारी इच्छा पर चलने वाला हो और जो डाक्टर पूर्गों के प्रति इन के हृदय में अश्रद्धा पैदा कर दे और जो उन की चिकित्सा की निन्दा करे। पर इस काम के लिए हमारे पास कोई योग्य पुरुष नहीं है। मैं ने स्वय ही इन्हें छलने की ठान ली है।

बेराल्द—कैसे ?

त्वानेत्त—यह एक ऊटपटांग-ही-जैसी कल्पना है। इस में कोई दानाई की बात तो नहीं किन्तु आशा है कि इस से अभीष्ट वस्तु की सिद्धि होगी। यह तो आप मुझ पर छोड़ दीजिए। आप अपनी तरफ से प्रयत्न करें। लो ! हमारा रोगी लौट आया है।

---

## तीसरा दृश्य

आरगां और बेराल्द

बेराल्द—भाई जी, सब से पहले आप से मेरी यह प्रार्थना है कि जब हम बातचीत कर रहे हों तो आप अपने चित्त को उद्विग्न न होने दें।

आरगां—अच्छा ऐसा ही होगा।

बेराल्द—और जो कोई भी बात मैं आप से कहूँ उस का शान्ति से उत्तर दें, उस में किसी तरह का क्रोध न करें।

आरगां—अच्छा।

बेराल्द—और जिन बातों पर हम दोनों विचार करेंगे उन पर पक्षपात रहित होकर तर्क वितर्क करें।

आरगां—मेरे ईश्वर! हां, हां। यह तुम्हारी कैसी भूमिका है।

बेराल्द—हाँ भाई जी, तो यह कैसी बात है कि इतनी धन-सम्पत्ति के होते हुए, और वह भी ऐसी दशा में जब कि आप के केवल एक कन्या मात्र है—क्योंकि मुन्नी को मैं अभी इस गिनती में नही लाता—मैं पूछता हूँ, यह क्या बात है, कि आप उसे सन्न्यासिनिओं के मठ में छोड़ आने की बात चीत कर रहे हैं।

आरगां—बात कैसी है? क्या मैं अपने घर का मालिक नहीं हूँ और यह मेरे अधिकार में नही है कि घर में जैसा उचित समझूँ करूँ?

बेराल्द—भाभी जी को भी तो इन दोनों कन्याओं से आप के चित्त को खिन्न करने के प्रयत्न करने के लिए उपदेश की आवश्यकता नही और मुझे इस में कोई सन्देह नही कि यदि इन दोनों कन्याओं को सन्न्यासिनी बना दिया तो वह हर्ष से फूली न समायगी।

आरगां—फिर वही बात! और कुछ हो न हो, बात बात में सब से पहले बेचारी अबला को घसीटा जायगा। मेरी स्त्री ही सारे अनिष्टों की मूल है, और सभी भले हैं, सब उस के पीछे पड़े हुए हैं।

बेराल्द—नही, भाई जी, इस बात की चर्चा ही न चलाए। आप की स्त्री में परिवार के हित के लिए जैसे सद्भाव हैं वैसे ससार में किसी और में ढूँढ़ कर भी न मिलेंगे। सचमुच यह कोई साधारण स्त्री नहीं, देवी है। अपने स्वार्थ को तो वे जानती ही नहीं। आप के ऊपर उन का अद्भुत स्नेह है। बालकों पर जैसी उस की ममता है और उन के लिए उस के हृदय में जैसी उदारता है वह किसी की कल्पना में भी नही आ सकती। इस में तनिक भी सन्देह नहीं हो सकता। सो उन की चर्चा तो छोड़ दीजिए। आञ्जेलिक के विषय में बातें कीजिए। हा भाई जी, तो क्या सोच कर आप उस का ब्याह एक डाक्टर के पुत्र के साथ करने लगे हैं?

आरगां—क्या सोच कर? यही कि मुझे एक जामाता की आवश्यकता है जो

मेरे लिए उपयोगी हो।

बेराल्द—भाई जी, इस में आप की पुत्री का तो कोई हित नहीं, और हम उस के लिए अधिक योग्य वर की आयोजना कर चुके हैं।

आरगां—हां, ठीक है। किन्तु, भाई साहिब, मेरे लिए तो डाक्टर का पुत्र अधिक उपयोगी है।

बेराल्द—भाई जी, वर कन्या के लिए है या आप के लिए ?

आरगां—दोनों के लिए, कन्या के लिए भी और मेरे लिए भी। मैं अपने परिवार में ऐसे लोगों को लाना चाहता हूँ जिन की मुझे आवश्यकता है।

बेराल्द—इसी तर्क के अनुसार, यदि आप की छोटी कन्या ब्याह के योग्य होती तो आप उस का ब्याह किसी दवाई बेचने वाले के साथ कर देते ?

आरगां—क्यों नहीं ?

बेराल्द—क्या यह अनहोनी बात नहीं है कि आप अपने इन डाक्टरों, हकीमों पर सदा इस तरह लट्टू रहें और अपने हितैषियों और प्रकृति के विरुद्ध निरन्तर रोगी रहने का संकल्प किए बैठे रहें ?

आरगां—इस में तुम्हारा क्या अभिप्राय है ?

बेराल्द—अभिप्राय यह कि मैं ने आज तक आप से कम रोगी पुरुष नहीं देखा। आप के सुदृढ़ शरीर से बढ़ कर शरीर पाने की मेरी चाहना नहीं है। आप की स्वस्थता का और इस बात का कि आप का शरीर सर्वाङ्ग सम्पूर्ण है एक बड़ा भारी प्रमाण यह है कि निरन्तर चेष्टा करते रहने पर भी आप अभी तक उस के अङ्गों को खराब नहीं कर सके हैं और इतनी औषधियों को अन्दर ठूंसते रहने पर भी आप अभी तक मरे नहीं हैं।

आरगां—भाई, तुम्हें पता नहीं कि इन औषधियों ने ही मुझे अब तक बचा रक्खा है। डाक्टर पुरगों कहते हैं कि यदि वे लगातार तीन दिन भी मेरी सुध न लें तो मेरे प्राण चले जायंगे।

बेराल्द—यदि आप सावधान न रहे तो वह आप की ऐसी सुध लेगा कि वह आप को परलोक भेज देगा।

आरगां—भाई, कुछ बुद्धि से भी काम लेना चाहिए। औषधि-सेवन में तुम्हारा विश्वास नहीं है ?

बेराल्द—नहीं, भाई जी, मेरी राय में मोक्ष के लिए औषधि-सेवन में विश्वास करना आवश्यक नहीं।

आरगां—क्या कहा ? जिस बात को सारा संसार मानता है और प्रत्येक युग में जिस की प्रतिष्ठा होती आई है उस को तुम सच न मानकर निषिद्ध मानते हो।

मूर्खता समझता हूं। यदि दार्शनिक दृष्टि से विचार करें तो मुझे संसार में इस से अधिक विडम्बना, इस से अधिक हास्यास्पद बात और कोई दिखाई नहीं देती कि एक मनुष्य दूसरे को स्वस्थ करने की ढिठाई दिखलावे।

आरगा—एक मनुष्य दूसरे को स्वस्थ नहीं कर सकता? तुम्हारे इस अविश्वास का कारण?

बेराल्द—कारण यही, भाई जी, कि हमारे शरीर की कल के पुर्जे ऐसे रहस्यों से भरे हुए हैं जिन का भेद अभी तक किसी पर नहीं खुला है और प्रकृति ने हमारी आँखों के सामने ऐसा भारी पर्दा डाल रक्खा है कि हमारी दृष्टि उन तक नहीं पहुँच सकती।

आरगां—तो तुम्हारी राय में डाक्टर लोग कुछ नहीं जानते?

बेराल्द—नहीं भाई जी बिलकुल नहीं। वे साहित्य अधिकांश पढ़े होते हैं। शुद्ध संस्कृत बोल लेते हैं। रोगों के नाम, लक्षण, और निदान भी जानते हैं पर यदि चिकित्सा की बात करें तो चिकित्सा उन को नहीं आती।

आरगा—कम से कम इतना तो तुम्हें मानना ही पड़ेगा कि डाक्टर लोग इस विषय को दूसरों की अपेक्षा अधिक जानते हैं।

बेराल्द—हां, भाई जी इतना तो जानते ही हैं जितना मैं पहले आप से कह चुका हूँ, पर इन बातों से रोग नहीं कटता? इन की विद्या की महत्ता केवल इन के शब्दों के आडम्बर में, दीर्घ समासों में है जिस में युक्तियों के बदले शब्द और परिणामों के बदले प्रतिज्ञाएँ सामने रक्खी जाती है।

आरगां—भैया, तुम्हारे जैसे सयाने, तुम्हारे जैसे चतुर पुरुष भी संसार में हैं फिर भी हम देखते हैं कि रोग के समय सारा ही संसार डाक्टरों की शरण लेता है।

बेराल्द—यह मनुष्य की दुर्बलता का चिन्ह है। यह उन की विद्या की सत्यता का प्रमाण नहीं।

आरगां—फिर भी डाक्टर लोग अपनी विद्या में विश्वास रखते हैं। अन्यथा वे स्वयं अपने लिए इस का उपयोग क्यों करते?

बेराल्द—इस का कारण यह है कि डाक्टर स्वयं साधारण जनता की तरह भ्रम में पड़े होते हैं जिस के द्वारा वे दूसरों से लाभ उठाते हैं और कुछ ऐसे भी हैं जो निर्भ्रान्त हो कर जनता के भ्रम से लाभ उठाते हैं। उदाहरण के लिए, आप के डाक्टर पूर्गों किसी को धोखा नहीं देना चाहता। वह सिर से पैर तक पूरा पूरा डाक्टर है। वह उन व्यक्तियों में है जो अपने विधानों को गणित के सिद्धान्तों से भी अधिक विश्वसनीय मानते हैं और जो उन की परीक्षा करना पाप समझते हैं, जो समझते हैं कि डाक्टरी में कोई बात ऐसी नहीं जो अस्पष्ट हो, कोई सिद्धान्त ऐसा नहीं जिस पर

सन्देह किया जा सके, कोई कठिनाई ऐसी नहीं जो सुलझाई न जा सके। वे उन महात्माओं में हैं जो पूर्व-संग के प्रचण्ड आवेग से, श्रद्धा के दुराग्रह से, बुद्धि और लौकिक ज्ञान की कुशाग्रता से, बिना किसी संकोच के अन्धा धुंध विरेचन और रक्त-स्राव की व्यवस्था करते हैं। आप के शरीर को वे जिस तरह पंगु बना रहे हैं उस के लिए हमें उन से द्वेष नहीं करना चाहिए। वह यदि आप को परलोक भेजेगा तो किसी बुरी धारणा से नहीं, किन्तु आप ही के हित के लिए, अपनी अतुल श्रद्धा से और अपने दृढ विश्वास से प्रेरित हो कर। आप को मारने में भी वह उसी सद्‌भावना से काम लेगा जिस से उस ने अपनी स्त्री और बालकों को मारने में लिया था और आवश्यकता पड़ने पर स्वयं अपना अन्त करने में भी न हिचकेगा।

आरगां—भैया, यह उन के प्रति तुम्हारा द्वेष भाव है कि तुम इस तरह की बातें बना रहे हो। मतलब की बात पर आओ। जब कोई रोगी हो जाय तो उसे क्या करना चाहिए?

बेराल्द—कुछ भी नहीं।

आरगां—कुछ भी नहीं?

बेराल्द—नहीं, कुछ नहीं। केवल शरीर को विश्राम देना चाहिए। प्रकृति स्वयं—यदि हम उसके मार्ग में बाधा न डालें—धीरे २ क्रमशः रोग को उस अङ्ग से बाहिर निकाल देती है जिस अङ्ग पर उस ने आक्रमण किया है। यह हमारी चिन्ता है, यह हमारी अधीरता है जो काम खराब करती है। प्रायः लोग जो मरते हैं वे सब के सब अपने रोगों से नहीं किन्तु औषधिओं के कारण मौत के मुँह में जाते हैं।

आरगां—भाई, यह तो तुम्हें मानना ही पड़ेगा कि बहुत सी बातों में हम प्रकृति की सहायता कर सकते हैं।

बेराल्द—नारायण, नारायण! यही तो हम लोगों की कोरी कल्पना है जिस में हम अपने आप को धोखा देते हैं। सदा से ही लोगों में कुछ ऐसी अन्धी धारणाएं चली आती हैं जिन में हम इस कारण विश्वास करते हैं कि उस से हमारी बड़ाई होती है और हमारी कामना होती है कि उन से जगत का कल्याण हो। जब कोई वैद्य या हकीम प्रकृति को सहारा देने, उस का भार हल्का करने, उस से विषाक्त द्रव्यों को निकाल फेंकने, उस की कमिओं को पूरा करने, उसे स्वस्थ करने और उस की क्रियाओं में पूरी प्रगति लाने की चर्चा चलाता है, जब वह रक्त को शोधने, अँतड़िओं और मस्तिष्क को तर व ताज़ा बनाने, तिल्ली को ठीक करने, छाती को बढ़ाने, कलेजे को नया बनाने, दिल को दृढ़ करने, शरीर की खोई हुई स्वाभाविक ऊष्मा को लौटा लाने और सुरक्षित रखने की बात छेड़ता है और कहता है कि मैं आयु में अनेकों वर्षों की बढ़ती करने के रहस्यों को जानता हूँ तो वह

आप को डाक्टरी की विचित्र आख्यायिका सुना रहा है। किन्तु जब अनुभव से उस की सचाई को परखने का समय आता है तब पता लगता है कि ये बातें निर्मूल हैं। उन सुन्दर स्वप्नों के समान हैं जिन में विश्वास करने के कारण जागने पर सिवाय पछताने के और कुछ नहीं रह जाता।

आरगां—दूसरे शब्दों में इस का अर्थ यह है कि सारे संसार का विज्ञान तुम्हारे मस्तिष्क के अन्दर भरा हुआ है और तुम समझते हो कि वर्तमान शताब्दी के उच्च से भी उच्च डाक्टरों की अपेक्षा तुम अधिक जानते हो।

बेराल्द—बचन और कर्म से आप के महा-वैद्य दो भिन्न-भिन्न प्रकार के मनुष्य हैं। यदि उन की बातों को सुनें तो प्रतीत होता है कि सारे ससार में उन से अधिक चतुर व्यक्ति नहीं है। यदि उन के कामों पर दृष्टि डालें तो पता लगेगा कि इन जैसा मूर्ख ससार में कोई नहीं है।

आरगां—हाँ जी! क्यों नहीं! मैं समझ गया कि तुम वैद्यराजों के भी वैद्य-राज हो। जी चाहता है कि इन महानुभावों में से कोई इस समय यहाँ होता तो तुम्हारी दलीलों का मुँहतोड़ उत्तर देकर तुम्हारे मुखर प्रलाप को रोकता।

बेराल्द—भाई जी, मुझे किसी डाक्टर से शास्त्रार्थ नहीं करना है। प्रत्येक पुरुष अपनी मनमानी बातों पर विश्वास करता है और अपनी धन-सम्पत्ति के अनुसार उन के अच्छे या बुरे फल को भोगता है। मैं ने जो कुछ कहा है वह तो हमारी आपस की बात है, इस लिए इच्छा होती है कि आप को इस भ्रम से थोड़ा बहुत निकालने और साथ ही आप का मनोरंजन करने के लिए आप को मोलिएर के इस विषय के किसी नाटक का खेल दिखाने ले चलूँ।

आरगां—तुम्हारा मोलिएर भी एक ही ढीठ है। क्या खूब! उस के नाटक भी ऐसे हैं कि डाक्टर जैसे प्रतिष्ठित पुरुषों को उपहास्य का पात्र बनाया है।

बेराल्द—वह डाक्टरों को उपहास्य का पात्र नहीं बनाता केवल उन की डाक्टरी का उपहास करता है।

आरगां—डाक्टरी पर शासन करने की बात भी तो उसे खूब फबती है न। कैसा नादान है। उस की यह कैसी धृष्टता है कि आयुर्वेद के विधानों और वैद्यक के परामर्शों पर उपहास्य और डाक्टरों की सम्मति पर आक्षेप करना चाहता है। डाक्टरों जैसे प्रतिष्ठित पुरुषों को अपनी रङ्गशाला के नट-पात्र बनाना चाहता है!

बेराल्द—तो आप की राय में लोगों के नाना प्रकार के व्यवसायों को छोड़ कर वह रङ्गमंच पर और क्या दिखलावे। नित्य राजों महाराजों के स्वांग तो होते ही हैं। कुलीनता में वे आप के डाक्टरों से किसी तरह कम नहीं हैं।

आरगां—शैतान का बेड़ा डूबे! यदि मैं डाक्टर होता तो उसकी इस धृष्टता का बदला लेता। जब वह रोगी हो पड़ता तो मैं उस की औषधि द्वारा सहायता किए

बिना उसे मृत्यु-शय्या पर छोड़ देता, चाहे वह कितना ही अनुनय विनय करता, चाहे वह कुछ ही कहता, मैं उस के लिए तिल-प्रमाण रक्त स्राव की भी व्यवस्था न करता, और उस से कहता 'मर जा, मर जा। इस से तुझे डाक्टरों का प्रहास्य करने की शिक्षा मिलेगी'।

बेराल्द—आप तो उस पर इतने झुंझला उठे हैं।

आरगां—हां ! यह व्यक्ति दुर्विनीति है, और यदि डाक्टर लोग चतुर हैं, तो उन्हें मेरे बताये हुए मार्ग पर चलना चाहिए।

बेराल्द—वह आप के डाक्टरों से भी चतुर है, क्यों कि वह उन से सहायता की याचना ही न करेगा।

आरगां—यदि वह औषधिओं का आश्रय न लेगा तो फिर तो उस के लिए और भी बुरा है।

बेराल्द—औषधिओं का आश्रय न लेने का भी कारण है। उस का निश्चय है कि केवल हृष्ट पुष्ट शरीर वाले पुरुषों में ही रोग के साथ साथ औषधिओं के आघात को सह सकने की शक्ति है, और उस के शरीर में जो शक्ति है उस से केवल रोग ही सहा जा सकता है।

आरगां—कैसी निपट उजड्ड दलील है। ठहरो, जी ! अब इस आदमी की अधिक चर्चा न चलाओ; क्योंकि इस से मेरा रोष भड़क रहा है और इस दशा में तुम मेरे रोग की वृद्धि का कारण बनोगे।

बेराल्द—मुझे आप की यह बात बहुत पसन्द आई है, और इस प्रसंग को बदलने के लिए मैं आप से यह कहना चाहता हूँ कि अपनी कन्या के प्रति थोड़ी सी अरुचि के कारण आप को उसे संन्यासिनी बनाने का भयङ्कर संकल्प नहीं कर लेना चाहिए। जवांई के चुनाव में आप को आंखें मीच कर अपने इस रोष का अनुसरण नहीं करना चाहिए जो आप के ऊपर भूत बन कर सवार हो रहा है। ऐसे मामले में यत्किञ्चत् कन्या के रुझान के अनुकूल ही चलना पड़ता है, क्योंकि यह सारे जीवन के लिए है और ब्याह का सारा आनन्द इस पर निर्भर है।

---

## चौथा दृश्य

फ़ेरां ( हाथ में एक पिचकारी लिए हुए ) आरगां और बेराल्द

आरगां—ओह ! भाई, जरा ठहरो।

बेराल्द—क्यों ? आप क्या करना चाहते हैं ?

आरगां—यह थोड़ा सा विरेचन लेना है इस में कोई देर तो लगेगी नहीं।

बेराल्द—आप मज़ाक कर रहे है। क्या आप एक क्षण भी बिना विरेचन

और बिना औषधि के नही रह सकते ? यह अपना विरेचन किसी और समय के लिए रहने दें और अब विश्राम करें।

आरगां—श्री फ्लेरां जी, सांझ को अथवा कल प्रात सही।

फ्लेरां—( बेराल्द से ) तुम्हें इस तरह हस्ताक्षेप करने का क्या अधिकार है ? क्यों इस तरह डाक्टरों के विधानों का विरोध करते हो ? उन्हे यह मेरा लाया हुआ विरेचन क्यों सेवन नही करने देते ? यह तुम्हारा अच्छा साहस है।

बेराल्द—जाईए, साहिब, जाईए। आप की बातो से स्पष्ट है कि आप को किसी के मुँह पर बोलना नही आता।

फ्लेरां—तुम्हें इस तरह डाक्टरो की हंसी उड़ा कर मेरे बहुमूल्य समय को नष्ट न करना चाहिए। मैं यहां विधान के अनुसार औषधि देने आया हूँ और अब चल कर डाक्टर पूरगों से कहता हूँ कि उन की आज्ञा का पालन करने से मुझे रोक दिया गया है और मेरे नियोग के पूरा होने में बाधा डाल दी गई है। फिर तुम्हें पता लगेगा।

---

## पांचवां दृश्य

आरगा और बेराल्द

आरगां—भैया, तुम अवश्य कोई न कोई उपद्रव कराओगे।

बेराल्द—डाक्टर पूरगों के बताए हुए विरेचन का सेवन न करने में उपद्रव हो जायगा। भाई जी, एक बार फिर पूछता हूँ कि क्या आप को इस डाक्टर रोग से मुक्त कराने का कोई उपाय नही है। और क्या आप अपने सारे जीवन भर इन लोगों की औषधिओ के दास बने रहेंगे।

आरगां—मेरे ईश्वर ! भाई, तुम तो स्वस्थ पुरुष की तरह बाते करते हो ? यदि तुम मेरी जगह होते तो तुम्हें अपने शब्दो को बहुत कुछ बदलना पड़ता। जब पुरुष स्वस्थ होता है, तो डाक्टरी की निन्दा करना सहज होता है।

बेराल्द—आप को कौन सा रोग है ?

आरगां—तुम मेरी देह में आग लगाना चाहते हो। क्या ही अच्छा होता कि मेरा रोग तुम्हें ग्रस लेता, फिर मैं देखता कि तुम्हारा प्रमत्त प्रलाप ऐसे ही बना रहता। लो, डाक्टर पूरगों आ रहे हैं।

---

## छठा दृश्य

पूरगो, आरगा, बेराल्द और त्वानेत्त

पूरगों—मुझे अभी नीचे फाटक पर एक रोचक समाचार मिला है। तुम मेरे विधानों पर हंसी उड़ाते हो और तुम ने मेरी बताई हुई औषधि को सेवन करने से इन्कार कर दिया है।

आरगा—डाक्टर जी यह मेरा अपराध...

पूरगों—ऐसी बड़ी पाषाणता, इतना बड़ा दुस्साहस, डाक्टर के विरुद्ध रोगी का यह विलक्षण विद्रोह !

त्वानेत्त—यह बडी भयंकर बात है।

पूरगों—यह विरेचन जिसे मैं ने प्रेम से स्वयं अपने हाथ से बना कर तय्यार किया था।

आरगां—इस में मेरा अपराध...

पूरगों—जो शास्त्र के सारे नियमों से आविष्कृत करके बनाया गया था।

त्वानेत्त—बड़ा अन्याय हुआ है।

पूरगों—और जो अँतडिओं पर आश्चर्यजनक प्रभाव डालने वाला था।

आरगां—मेरे भाई ने .

पूरगों—उसे तिरस्कारपूर्वक लौटा देना !

आरगा—( बेराल्द की ओर संकेत करके ) इसी ने ..

पूरगों—यह मर्यादा का उल्लंघन करना है।

त्वानेत्त—सही बात है।

पूरगों—शास्त्र का घोर अपमान।

आरगां—( बेराल्द को दिखला कर ) इस का कारण वही...

पूरगों—आयुर्वेद के विरुद्ध यह एक ऐसा अपराध है, ऐसा अक्षम्य विद्रोह है, जिस के लिए कोई भी दण्ड पर्याप्त नहीं कहा जा सकता।

त्वानेत्त—आप का कहना यथार्थ है।

पूरगा—मैं सूचना देता हूँ कि आज से मैं तुम्हारे साथ कोई व्यवहार न रखूँगा।

आरगां—यह मेरा भाई है जिस ने...

पूरगों—अब तुम्हारे साथ मेरा कोई सम्बन्ध नहीं रहा।

त्वानेत्त—यह आप के लिए उचित ही है।

पूरगों—इस विच्छेद को पूरा करने के लिये—ताकि तुम्हारा और मेरा कोई सम्पर्क न रहे—यह लो यह वह दानपत्र है जिसे मैं विवाह के उपलक्ष में अपने भतीजे को देना चाहता था। ( दानपत्र को फाड़कर क्रोध से उस के टुकड़ों को इधर उधर फेंक देता है। )

आरगां—मेरा भाई इस सारे अनिष्ट का कारण है।

पूरगों—मेरे विरेचन का इस तरह तिरस्कार करना ?

आरगां—आप उसे मँगाइए, मैं आप के सामने ही सेवन करूंगा।

पूरगों—मैं शीघ्र ही तुम्हें स्वस्थ कर देता।

त्वानेत्त—ये इस के अधिकारी नही है।

पूरगों—मैं तुम्हारे शरीर को सोधने और पित्त आदि बिकारों को निर्मूल ही करने वाला था;

आरगां—हाय! भैया!

पूरगों—रोग को निर्मूल करने के लिए एक दर्जन औषधिओ से अधिक की आवश्यकता न थी।

त्वानेत्त—ये आप की ऐसी सेवा के पात्र नही है।

पूरगों—चूँकि तुम ने मेरे हाथ से स्वस्थ न होना चाहा...

आरगां—इस में मेरा कोई अपराध नही।

पूरगों—चूँकि तुम उस आज्ञा का उल्लंघन कर चुके हो जिस का पालन करना रोगी का कर्तव्य है।

त्वानेत्त—इस का बदला लेना जरूरी है।

पूरगों—चूँकि मेरी बतलाई हुई औषधिओ के विरुद्ध तुम ने विद्रोह की घोषणा कर दी है।

आरगां—नहीं, बिल्कुल नही।

पूरगों—मुझे कहना पड़ता है कि मैं तुम्हें तुम्हारे रुग्ण शरीर, तुम्हारी अँतड़िओं के उद्वेग, तुम्हारे रक्त-विकार, तुम्हारे पित्त की कटुता और तुम्हारे शरीर-धातु की कलुषितता पर छोड़ता हूँ।

त्वानेत्त—यह बहुत अच्छा हुआ है।

आरगां—मेरे ईश्वर!

पूरगों—और मैं कहता हूँ कि चार दिन के अन्दर ही तुम्हारा रोग असाध्य हो जायेगा।

आरगां—हा! भगवन्! मुझ पर दया करो।

पूरगों—तुम मन्दाग्नि से ग्रस्त होओगे।

आरगां—डाक्टर पूरगों!

पूरगों—मन्दाग्नि से अजीर्ण होगा।

आरगां—डाक्टर पूरगों!

पूरगों—अजीर्ण से अपाचकता बढ़ेगी।

आरगां—डाक्टर पूरगों!

पूरगों—अपाचकता से आमातिसार होगा।

आरगां—डाक्टर पूरगों!

पूरगों—आमातिसार से रक्तातिसार (सम्रहणी)।

आरगां—डाक्टर पूरगों!

पूरगों—रक्तातिसार से जलोदर होगा।

आरगां—डाक्टर पूरगों!

पूरगों—और जलोदर से जीवन-ज्योति के बुझने मे कोई देर न लगेगी। यही तुम्हारी मूर्खता का अन्त होगा।

## सातवाँ दृश्य

### आरगा और बेराल्द

आरगां–हे मेरे ईश्वर! मै मर गया। भाई, तुम ने मेरा सत्यानाश कर दिया।

बेराल्द—क्यों? बात क्या है?

आरगां—अब मैं अधिक नहीं जी सकता। मुझे ऐसा प्रतीत हो रहा है कि डाक्टर ने बदला लेना आरम्भ कर दिया है।

बेराल्द—भाई जी, आप सचमुग पागल हो गए है। बहुत से कारणों से मैं नहीं चाहता कि जो कुछ आप कर रहे है लोग आप को यह करते देखे। मेरी प्रार्थना भी कुछ सुने। ज़रा चौकस हो जायँ। अपने आप को संभालें। अपने वहम के इस प्रकार दास न बन जायँ।

आरगा—भाई, तुम देखते ही हो कि उन्हों ने मुझे कैसे अनोखे रोगों का भय दिखलाया हैं।

बेराल्द—आप बडे भोले हैं।

आरगां—उस ने कहा है कि चार दिन के अन्दर मेरा रोग असाध्य हो जायगा।

बेराल्द—यदि उस ने कह भी दिया तो फिर क्या हो गया? यह कोई देव-वाणी तो नहीं है? आप की बातों को सुनने से ऐसा प्रत त होता है मानो आप के जीवन का सूत्र डाक्टर पूरगों के हाथ मे है और उस पर उस का सर्वोपरि पूर्ण अधिकार है। अपनी इच्छानुसार वह उसे लम्बा कर दे अथवा तोड डाले। जरा तो सोचिए कि आप के जीवन का आधार आप स्वयं है। डाक्टर पूरगों का क्रोध आप को मारने मे इतना ही असमर्थ है जितना उस की औषधिआँ आप को जीवित रखने में है। यदि आप चाहें तो डाक्टरों से छुट्टी पाने का इस घटना से लाभ उठा सकते है, किन्तु यदि आप को प्रकृति ने ऐसा बनाया है कि आप उन के बिना नहीं रह सकते तो आप आसानी से किसी दूसरे डाक्टर को रख सकते हैं जिसे रखने से आप को भय कम रहे।

आरगां—भैया! यह मेरी प्रकृति को अच्छी तरह जानते है, और उन को यह भी मालूम है कि चिकित्सा की कौन सी विधि मेरे लिए श्रेयस्कर है।

बेराल्द—मुझे विवश हो कर कहना पडता है कि आप बड़े वहमी है और आप वस्तुओं को विलक्षण दृष्टि से देखते है।

## आठवाँ दृश्य

### आरगा, बेराल्द और त्वानेत्त

त्वानेत्त—(आरगां से) बाबू जी, एक डाक्टर आप को मिलने आए हैं।

आरगां—कैसा डाक्टर ?

त्वानेत्त—औषधि देने वाला डाक्टर !

आरगां—मैं पूछता हूं कि वह कौन है।

त्वानेत्त—मै उन्हे नहीं जानती, किन्तु उन की आकृति मेरे से इतनी मिलती है जितनी पानी की एक बून्द दूसरी बून्द से।

आरगां—अच्छा, उन्हें अन्दर ले आ।

## नौवाँ दृश्य

### आरगा और बेराल्द

बेराल्द—अनायास ही आप की इच्छा पूरी हुई जाती है । एक डाक्टर आप को छोड़ता है, दूसरा स्वयं आ कर उपस्थित हो जाता है।

आरगां—मुझे भय है कि तुम कोई न कोई उपद्रव न कर बेठो।

बेराल्द—फिर वही बात ! आप सदा उसी बात को दोहराते चले जाते है।

आरगां—यह देखो, सारे रोग यहाँ मेरे हृदय पर हैं जिन का मुझे कुछ पता नहीं चलता। ये .....

## दसवाँ दृश्य

### आरगां, बेराल्द, त्वानेत्त ( डाक्टर के वेश में )

त्वानेत्त—श्रीमान् जी, आज्ञा दीजिए कि मै आप के दर्शन करूँ और आप को जितने विरेचन और जितना रक्त स्राव आवश्यक हो उस के लिए आप को अपनी क्षुद्र सेवा अर्पण करूं।

आरगां—श्रीमान् जी, इस के लिए मै आप का बहुत आभारी हूँ। (बेराल्द से) सचमुच साक्षात् त्वानेत्त ही है।

त्वानेत्त—श्रीमान् जी, क्षमा कीजिए, मैं अपने नौकर को एक बात कहनी भूल गया। मैं अभी लौट आता हूँ।

## ग्यारहवाँ दृश्य

### आरगां और बेराल्द

आरगां—क्यों ? तुम क्या कहते हो ? क्या यह सचमुच त्वानेत्त नहीं है?

बेराल्द—हाँ, अनुहार तो बहुत कुछ उसी की जैसी है, किन्तु इस प्रकार की समानता को देखने का हमारा यह पहला ही अवसर नहीं है। इतिहास प्रकृति के इन कौतुकों से भरा पड़ा है।

आरगां—मुझे तो आश्चर्य होता है, और ..

## बारहवाँ दृश्य

आरगां, बेराल्द, त्वानेत्त

त्वानेत्त—क्यों, बाबू जी, क्या आज्ञा है ?

आरगां—कैसे ?

त्वानेत्त—क्या आप ने मुझे बुलाया है ?

आरगां—मैं ने ? नहीं तो।

त्वानेत्त—तो मेरे कानों मे यों ही भनक पड़ी होगी।

आरगां—ज़रा यहीं ठहर, देखूं तुम्हारी अनुहार डाक्टर जी से कैसी मिलती है।

त्वानेत्त—हाँ जी, क्यों नहीं! मुझे नीचे काम है, और मैं उन्हें अच्छी तरह देख चुकी हूँ।

## तेरहवाँ दृश्य

आरगां और बेराल्द

आरगां–यदि मैं ने इन दोनों को एक साथ न देखा होता तो मुझे दोनों के एक होने मे कोई सन्देह न रहता।

बेराल्द–इस प्रकार की सदृशताओं की मैं ने कई अद्भुत कहानियाँ पढ़ी है; और वर्तमान युग मे भी हम ने ऐसे लोग देखे हैं जिन पर सारे संसार को भ्रान्ति होती है।

आरगां–मुझे भी अभी भ्रान्ति हो गई होती और मैं तो यह कहने में कसम खाने तक को तय्यार था कि दोनों एक ही हैं।

## चौदहवाँ दृश्य

आरगां, बेराल्द, त्वानेत्त ( डाक्टर के वेश में )

त्वानेत्त–श्रीमान् जी, मैं आप से हार्दिक क्षमा चाहता हूँ।

आरगां–(बेराल्द) आश्चर्यजनक सादृश्य है।

त्वानेत्त–आप जैसे विश्रुत रोगी को देखने का मेरा जो यह कुतूहल है इस के लिए आप कृपा कर अपने मन मे कोई बुरी धारणा न करें। आप की ख्याति, जो संसार मे सर्वत्र फैल रही है, मेरी इस स्वच्छन्दता का कारण है।

आरगां–श्रीमान् जी, मैं तो आप का दास हूं।

त्वानेत्त–श्रीमान् जी, आप मुझे बड़े गौर से देख रहे हैं। आप बता सकते है मेरी आयु इस समय कितनी होगी ?

आरगां–मेरा विचार है लगभग छबीस या सताईस बरस की होगी।

त्वानेत्त–ह ह ह । मेरी आयु इस समय नब्बे वर्ष की है।

आरगां–नब्बे बरस ?

त्वानेत्त–जी हाँ। यह मेरी विद्या के रहस्य का चमत्कार है कि मैं अब

भी इतना तरुण और ओजस्वी बना हुआ हूं ।

आरगां–सचमुच आप नब्बे वर्ष के सुन्दर नवयुवक वृद्ध है ।

त्वानेत्त–मैं चलता फिरता डाक्टर हूँ । अपनी योग्यता के अनुकूल अपूर्व सामग्री ढूँढने, अपने मनोयोग के अनुरूप ऐसे रोगिओं का पता लगाने, जो उन महान, मनोमुग्धकारी आयुर्वैदिक रहस्यों के उपयुक्त पात्र हों जिन्हें मैं ने अपने परिश्रम से ढूँढ निकाला है, एक नगर से दूसरे नगर मे, एक प्रान्त से दूसरे प्रान्त मे, एक राज्य से दूसरे राज्य मे फिरता रहता हूँ । साधारण रोगों के कूडे करकट से, गठिया, खाँसी, ज्वर, ताप, शिरोवेदना आदि तुच्छ रोगों की चिकित्सा करना मै अपना समय व्यर्थ नष्ट करना समझता हूँ । मैं महारोगों की चिकित्सा करता हूं । सन्निपात, शाश्वतिक तथा अलोहित ज्वर, महामारियाँ, पुराने जलोदर, फेफडों की सूजन-युक्त पार्श्व शूल इत्यादि महत्त्वपूर्ण रोगों की टोह मैं रहता हूं । ये रोग है जिन मे मुझे आनन्द आता है । ये रोग है जिन में मेरी विजय का डका बजता है, और श्रीमान् जी, मै चाहता हूँ कि जो रोग मैने अभी गिने है ये सभी आप को होते, सारे डाक्टरों ने हताश हो कर आप को छोड दिया होता और आप बिल्कुल मरणासन्न होते, ताकि मुझे अपनी औषधिओं के उत्कर्ष को दिखलाने का सौभाग्य प्राप्त होता और मै आप की सेवा कर के अपनी लालसा पूरी कर सकता ।

आरगां–श्रीमान् जी, मै आप की इन कृपाओं के लिए जो आप मुझ पर कर रहे है बहुत कृतज्ञ हूं ।

त्वानेत्त–मुझे अपनी नाडी दिखलाइए । आओ जी आओ, ठीक ठीक चलो, जैसा तुम्हें चलना चाहिए वैसी चलो । ओह ! मुझे तुम्हें ठीक ठीक चलाना पडेगा । अहो ! यह नाडी तो बडी ढिठाई कर रही है । मालूम होता है तुम मुझे अभी पहचानती नही हो । आप का डाक्टर कौन है ?

आरगां—डाक्टर पूरगों ।

त्वानेत्त—यह नाम मेरी पुस्तक के प्रसिद्ध डाक्टरों की सूची मे नहीं है । उस ने आप को कौन सा रोग बतलाया है ?

आरगा—उन्हों ने तो कलेजे की ख़राबी बतलाई किन्तु लोग कहते हैं कि तिल्ली बढ़ गई है ।

त्वानेत्त–ये सारे ही काठ के उल्लू है । आप के फेफडे ख़राब हो गए हैं ।

आरगा–फेफडे ख़राब हो गए हैं ?

त्वानेत्त–हाँ । आप को क्या कष्ट है ?

आरगां—समय समय पर सिर मे दर्द होता है ।

त्वानेत्त—ठीक, वही फेफडों का रोग ।

आरगां—कभी कभी आंखों के आगे अन्धकार जैसा छा जाता है।

त्वानेत्त—वही फेफडे।

आरगां—कभी २ हृदय धडकने लगता है।

त्वानेत्त—वही फेफडे।

आरगा—कभी कभी सारे अङ्ग बलहीन हो जाते है।

त्वानेत्त—वही फेफडे।

आरगां—और कभी पेट मे इतनी घोर पीडा होती है जैसे शूल उठ रहा हो।

त्वानेत्त—वही फेफडे। भोजन के लिए आप को भूख लगती है और आप रुचि पूर्वक खाते हैं?

आरगां—जी हां।

त्वानेत्त—वही फेफडे। थोडी सी मदिरा पीने को भी आप की रुचि होती है?

आरगा—जी हाँ।

त्वानेत्त—वही फेफडे। भोजन करने के पीछे आप की आख लग जाती है आप सुख पूर्वक सो जाते है?

आरगां—जी हाँ।

त्वानेत्त—वही फेफडे, मैं आप से कहता हूँ, कि आप को फेफडों का रोग है। आप के डाक्टर ने आप को खाने के लिए क्या बताया है?

आरगा—उन्हों ने मुझे थोडा शोरवा पीने को कहा है।

त्वानेत्त—मूर्ख!

आरगा—मुरगी।

त्वानेत्त—मूर्ख!

आरगां—भेड का मांस।

त्वानेत्त—मूर्ख!

आरगां—ताज़े अण्डे।

त्वानेत्त—मूर्ख!

आरगां—उदरशोधन के लिए साँझ को त्रिफलादि चूर्ण।

त्वानेत्त—मूर्ख!

आरगां—और विशेष कर शराब ख़ूब पानी मिला कर पीना।

त्वानेत्त—अन्धेन नीयमाना यथा अन्धाः। आप को शराब बिना पानी मिलाय पीनी चाहिए; और आप का रक्त अत्यन्त पतला हो रहा है, उस को गाढ़ा करने के लिए बकरी, चरबी भरा सूअर का मास, मोटी मछली, दूध, दही, मक्खन, डबल रोटी, पनीर वग़ैरह ख़ूब खाने चाहिएं, ताकि रक्त के अश गाढे

होकर परस्पर चिपक सकें। आप का डाक्टर गधा है। मैं आप के पास अपने किसी शिष्य को भेजूँगा और जब तक इस नगर मे ठहरा हुआ हूँ समय समय पर स्वय भी आप को देखने आया करूंगा।

आरगां—मुझ पर आप का बडा अनुग्रह होगा।

त्वानेत्त—यह बॉह आप ने कौन सी भूत-सिद्धि के लिए रक्खी हुई है ?

आरगां—कैसे ?

त्वानेत्त—यदि मैं आप की जगह होता तो मै बिना किसी विलम्ब के उसे अभी कटवा देता।

आरगां—क्यों ?

त्वानेत्त—क्या आप नहीं देखते कि वह सारी पुष्टि अपनी ओर खींच रही है और दूसरे पार्श्व को बढने से रोक रही है।

आरगां—जी हाँ, आप ठीक कहते है पर उस के बिना तो मेरा काम नहीं चल सकता।

त्वानेत्त—आप को यह दाहिनी आँख भी भूतनी बन कर बैठी हुई है। यदि मै आप की जगह होता तो मै ने उसे भी निकलवा दिया होता।

आरगां—आप मेरी दाहिनी आँख को निकालना चाहते है।

त्वानेत्त—आप नहीं देखते कि वह दूसरी आख को बाधा पहुँचा रही है ? उस की पुष्टि को छीन कर स्वयं पुष्ट हो रही है। मेरे ऊपर विश्वास करें, जितनी जल्दी हो सके उसे निकलवा डालें। फिर आप अपनी बाईं आँख से अधिक साफ देख सकेंगे।

आरगां—अभी कोई जल्दी नहीं।

त्वानेत्त—अच्छा,आज्ञा दीजिए। मुझे दु ख है कि मै इतनी जल्दी आप को छोड रहा हूँ। मुझे डाक्टरों की एक विराट् सभा मे उपस्थित होना है जिस में एक ऐसे मनुष्य के विषय मे परामर्श होने वाला है जिस का कल देहान्त हुआ था।

आरगां—ऐसे मनुष्य के विषय मे जिस का कल देहान्त हुआ था ?

त्वानेत्त—हाँ, ताकि हम सब बैठ कर विचार करें और देखे कि उसे स्वस्थ करने के लिए क्या चिकित्सा होनी चाहिए थी। नमस्ते। फिर दर्शन करूँगा।

आरगां—आप जानते है कि रोगी लोग उपचारशील नहीं होते।

## पन्द्रहवाँ दृश्य

### आरगा और बेराल्द

बेराल्द—सचमुच यह डाक्टर बड़ा योग्य प्रतीत होता है।

आरगां—हाँ, बहुत शीघ्रकारी है।

बेराल्द—सभी नामी डाक्टर ऐसे ही होते हैं।

आरगां—मेरी एक बाँह कटवाई जाय, मेरी एक आंख निकलवाई जाय, ताकि दूसरी अधिक उपयोगी बने। इस से वह जैसी है वैसी ही क्यों न रहे? क्या सुन्दर चिकित्सा है कि मैं एक साथ ही काना और लूला बन जाऊँ।

## सोलहवाँ दृश्य

### आरगां, बेराल्द और त्वानेत्त

त्वानेत्त—(किसी दूसरे से बोलने का अभिनय करती हुई) आईए, आईए, मैं आप की दासी हूँ; मैं आप से हंसी नहीं कर रही।

आरगां—बात क्या है?

त्वानेत्त—यही आप के डाक्टर महोदय मेरी नाडी देखना चाहते थे।

आरगा—ज़रा सोचो तो सही नब्बे वर्ष की आयु मे यह रंगीलापन।

बेराल्द—हाँ! भाई जी, डाक्टर पूरगों तो अब आप से सम्बन्ध तोड चुके हैं, अब आप की इच्छा हो तो आञ्जेलिक के वर के विषय का प्रस्ताव आप के सामने रक्खूँ।

आरगा—नहीं भैया, उस ने मेरी इच्छा का विरोध किया है। मैं उसे सन्न्यासिनिओं के मठ मे छोड़ना चाहता हू। मै जानता हूँ कि इस विद्रोह की तह मे प्रेम का स्वाग है। उन की जो गुप्त मेल मुलाकात हुई है उस का भी मुझे पता है। वे समझते होंगे मुझे कुछ मालूम नही है।

बेराल्द—अच्छा, भाई जी मान लो कि थोडा रुझान किसी तरफ हो भी तो इस मे कौन सा पाप है? यदि उस का लक्ष्य विवाह जैसे पुनीत सम्बन्ध के अतिरिक्त और कुछ नहीं तो आप को उस से रुष्ट नही होना चाहिए।

आरगां—चाहे कुछ भी हो, उसे सन्न्यासिनी बनना पड़ेगा; मै यह निश्चय कर चुका हूँ।

बेराल्द—आप किसी दूसरे व्यक्ति को प्रसन्न करना चाहते है।

आरगां—मैं तुम्हारा अभिप्राय समझता हूँ। तुम बार २ वही रट लगाते हो। मेरी स्त्री तुम्हारे हृदय का काँटा हो रही है।

बेराल्द—जी! भाई जी! हृदय खोल कर बात करना आवश्यक है। मेरा अभिप्राय भाभी ही से है। यह मुझ से नहीं देखा जाता कि इधर तो आप डाक्टरों के फंदे में फसे रहे और उधर भाभी के इतने क्रीत दास बन जायँ कि वह जिस फन्दे में फंसाना चाहे उस मे स्वय ही सिर नीचा करके आ गिरे।

त्वानेत्त—नहीं, जी! श्रीमती जी के विषय मे ऐसी बाते न करे। वह एक ऐसी स्त्री है जिस के विषय मे कुछ भी नहीं कहा जा सकता। उस मे कोई कपट नहीं। वह बाबू जी को प्यार करती है। बाबू जी उसे प्यार करते है . उस का बखान नहीं हो सकता।

आरगां—(बेराल्द से) इसी से पूछो कि वह मुझ से कितना लाड प्यार

करती है।

त्वानेत्त—सच्ची बात है।

आरगा—मेरे रोग के कारण वह कितनी चिन्तित रहती है।

त्वानेत्त–इस मे कोई सन्देह नहीं।

आरगा—मेरे लिए वह कितना कष्ट उठाती है और मेरी कितनी सेवा करती है।

त्वानेत्त–सही बात है। ( बेराल्द से ) यदि आप की इच्छा हो तो मैं अभी आप को विश्वास दिला दूं और आप को दिखला दू कि श्रीमती जी बाबू जी को कितना प्यार करती है। ( आरगा से ) बाबू जी, आज्ञा दीजिए कि मै इन की भूल को दिखला कर इन के भ्रम को मिट दू।

आरगा–कैसे ?

त्वानेत्त–श्रीमती जी लौटने ही वाली है। आप इस पलग पर खूब अकड कर लेट जायॅ और मर जाने का अभिनय करे। आप देखेगे कि उन्हे कितना दुःख होगा जब मै उन्हे यह समाचार सुनाऊगी।

आरगां–मेरी भी यही इच्छ है।

त्वानेत्त–हा, पर उन्हे देर तक निराशा मे न रखना। कही ऐसा न हो कि वे अपने प्राणों पर खेल बैठे।

आरगा—यह मुझ पर छोड दो।

त्वानेत्त–( बेराल्द से ) आप इस कोने मे छिप जायॅ।

## सत्रहवॉ दृश्य

आरगां और त्वानेत्त

आरगां–मृत्यु का अभिनय करने मे कोई भय तो नहीं है ?

त्वानेत्त–जी, नही। इस मे क्या भय है ? केवल आप अकड कर लम्बे पड जायं। ( धीमे ) अपने भाई को हराने मे आप को बहुत आनन्द आयगा। यह लो, बीबो जी आ गईं। आप खूब तन कर लेटे रहें।

## अठारहवॉं दृश्य

बेलीन, आरगां ( पलंग पर अकड कर पडा हुआ ) त्वानेत्त

त्वानेत्त—(इस तरह अभिनय करती है मानो उस ने बेलीन को नहीं देखा) हा ! दैव ! हा ! दुर्भाग्य ! यह कैसा दारुण वज्रपात !

बेलीन—क्यों त्वानेत्त, क्या है ?

त्वानेत्त—हाय ! बीबी जी !

बेलीन—क्या हुआ ?

त्वानेत्त—आप के प्राणनाथ स्वर्ग लोक को चले गए।

बेलीन—मेरे पति स्वर्गलोक को चले गए ?

त्वानेत्त—हाय, वह तपस्वी आत्मा चला गया।

बेलीन—सचमुच ?

त्वानेत्त—सचमुच। इस दुर्घटना का पता अभी किसी को नहीं लगा है। अकेली मैं ही यहाँ थी। मेरी बाँहों ही में उन के प्राण निकले हैं। यह देखिए, वे अपने पलंग पर लम्बे पड़े हैं।

बेलीन—ईश्वर, तेरा धन्यवाद ! आज मेरे सिर पर से एक बहुत बडा बोझ उतरा है। त्वानेत्त, तू गधी है कि उस की मौत से विह्वल हो रही है।

त्वानेत्त—बीबी, मै ने समझा कि रोना चिल्लाना आवश्यक है।

बेलीन—छिः छिः ! काहे को इतना कष्ट उठा रही है ? उस के मरने से कौन सी हानि हो गई ? संसार मे रह कर ही उस ने कौन सी भलाई की है ? किसी को भी तो अच्छा नही लगता था। उसे देख कर घृणा होती थी। जब देखो, पेट मे विरेचन अथवा औषधि ठूंसी जाती थी। सिनकते, खाँसते, थूकते ही सारा दिन बीतता था। बूढा, साहस-हीन, दुःख-दायी, बुरे स्वभाव वाला, सब को काम करा कर निरन्तर थकाता रहता था। नौकर-चाकरों को तो रात दिन झिड़के देता रहता था।

त्वानेत्त—दाह-संस्कार से पूर्व का क्या ही सुन्दर मन्त्रोच्चारण है।

बेलीन—त्वानेत्त, तुझ को मुझे मेरी आयोजनाओं को पूरा करने मे सहायता देनी पडेगी। तू इस बात का विश्वास रख कि मेरी सेवा करने का तुझे निश्चित पारितोषिक मिलेगा। सौभाग्य से अभी तक किसी को उस के मरने की ख़बर नहीं मिली है। आ उस को बिस्तरे में लिटा दें और जब तक मैं अपना प्रयोजन सिद्ध नहीं करती, इस मौत को गुप्त रखें। कुछ हुंडिआं है और कुछ नकद रुपये है जिन पर मै कब्ज़ा करना चाहती हूँ। मै ने अपने जीवन की बसन्त उस के साथ यों ही नहीं बिताई है। आ, त्वानेत्त, इधर आ, सब से पहले हमे चाबिओं को अपने अधिकार मे कर लेना चाहिए।

आरगां—( फुर्ती से उठ कर ) ! धीरे।

बेलीन—हाय !

आरगां—हाँ, मेरी धर्मपत्नी, यही तुम्हारा प्रेम है ?

त्वानेत्त—हा ! हा ! मुर्दा मरा नहीं ?

आरगां—( बेलीन से, जो वहाँ से चलती बनती है ) तुम्हारे इस प्रेम को देख कर, मेरे लिए जो तुम ने सुन्दर स्तोत्र रचा है उसे सुन कर मैं बहुत प्रसन्न हुआ हूँ। यह एक चेतावनी है जो मुझे भविष्य मे सावधान रक्खेगी और कई अविवेक-पूर्ण कामों से मुझे रोकेगी।

## उन्नीसवाँ दृश्य

बेराल्द ( गुप्त स्थान से निकाल कर ), आरगा और त्वानेत्त ।

बेराल्द—हाँ तो ! भाई जी ! आप ने देख लिया ?

त्वानेत्त—प्रभु की कसम मुझे तो कभी भी इस का विश्वास न होता। आप की पुत्री के आने की आहट आ रही है। आप फिर पहले की तरह लेट जायँ। देखे वह किस प्रकार आप की मौत के समाचार को सुनती है। यह परीक्षा कोई बुरी नही है, और आप उस का श्रीगणेश कर ही चुके है । इस से आप को मालूम हो जायगा कि आप के प्रति आप के परिवार के कैसे भाव है। ( बेराल्द लुक जाता है )

## बीसवाँ दृश्य

आरगाँ, आञ्जेलिक, त्वानेत्त ।

त्वानेत्त—(ऐसा अभिनय करती है मानो उस ने आञ्जेलिक को नही देखा) हा ! दैव ! यह शोक का कैसा उल्कापात है ! हाय रे ! दुर्दिन !

आञ्जेलिक—त्वानेत्त, तुझे यह क्या हो गया ? तू यह करुणा-क्रन्दन क्यों कर रही है ?

त्वानेत्त—हा राम ! मेरे भाग्य मे तुम्हें यह दुःखदायी समाचार सुनाना था।

आञ्जेलिक—हैं ! क्या ?

त्वानेत्त—तुम्हारे पिता जी का स्वर्गबास हो गया।

आञ्जेलिक—मेरे पिता जी का स्वर्गबास हो गया, त्वानेत्त ?

त्वानेत्त—हाँ। वह देखो उन के प्राण अभी निकले है। हृदय की धड़कन का बंद होना ही उन की मृत्यु का कारण हुआ।

आञ्जेलिक—हे ईश्वर! अहो दुर्भाग्य! कैसा दारुण आघात! हाय! संसार मे मेरे एक पिता जी ही रहे थे सो वह भी मुझ से छीन लिए गए और ऐसे समय पर जब वे मुझ से रूसे हुए थे। हाय री ! मेरी निराशा ! मुझ अभागिन का अब क्या होगा ? इतनी महती विनाशकारी हानि के पीछे मुझे कौन सी सान्त्वना मिल सकती है ?

## इक्कीसवाँ दृश्य

आरगाँ, आञ्जेलिक, क्लेआन्त, त्वानेत्त

क्लेआन्त—सुन्दरि ! आञ्जेलिक ! यह तुम्हें क्या हो गया है ? कौन सा दुर्भाग्य तुम्हें रुला रहा है ?

आञ्जेलिक—हाय ! जीवन मे मेरी जो सब से अधिक प्यारी, सब से अधिक बहुमूल्य वस्तु थी उसी के लिए रोती हूँ। पिता जी की मृत्यु पर रो रही हूँ।

क्लेआन्त—हे विधाता ! यह कैसी दुर्घटना ! कैसा अतर्कित आघात ! शोक ! मै ने अभी तुम्हारे चाचा जी से उन से मेरे विषय मे दो चार शब्द कहने की प्रार्थना की थी। मै स्वयं उन के दर्शन करने आ रहा था कि भक्ति-भाव और अनुनय-विनय से उन के हृदय को कुछ नरम करूं ताकि मेरे मनोरथों के अनुसार वह आप को मुझे सौप दें।

आञ्जेलिक—हाय ! क्लेआन्त अब इस की चर्चा न चलाओ। मेरे साथ विवाह के सारे विचार यहा ही छोड दो। पिता जी की मृत्यु के पीछे अब मै इस ससार से कोई नाता नहीं रखना चाहती। मै सदा के लिए ससार त्यागती हूँ। हाँ, पिता जी ! मै ने आप को इच्छाओं का घोर विरोध किया पर अब मै आप के कम से कम एक संकल्प को पूरा करूंगी। मैं ने आप के हृदय को दुखाया। मैं दोषी हूँ। इस दुःख को मै प्रायश्चित द्वारा दूर करूगी (अपने घुटनो पर झुक कर) पिता जी, आज्ञा दीजिए। मै आप के चरणों को स्पर्श करके और उन के साक्ष्य मे आज ही यह प्रतिज्ञा करती हूँ

आरगां—(आञ्जेलिक के सिर पर हाथ धर कर) धन्य ! बेटी !

आञ्जेलिक—है !

आरगा—आओ, डरो मत। मैं मरा नही हूँ। अहो, तुम मेरी आत्मा हो। मेरी सच्ची पुत्री हो। तुम्हारी सुन्दर प्रकृति को देख कर मेरा रोम रोम प्रफुल्लित हो रहा है।

## बाईसवॉ दृश्य

आरगां, बेराल्द, आञ्जेलिक, क्लेआन्त, त्वानेत्त

आञ्जेलिक—अहा ! कैसा मनोमुग्धकारी विस्मय है ! पिता जी, परम सौभाग्य से विधाता ने आप को मेरे प्रेम के लिए फिर से जीवन प्रदान किया है, मै अभी आप के चरणों मे सीस रख कर आप की आज्ञा से, आप से एक प्रार्थना करना चाहती हूँ। यदि आप मेरे हृदय के झुकाव से सहमत न हों, यदि आप मुझे क्लेआन्त पति न देना चाहें, तो मै आप की दुहाई देती हूँ कि कम से कम मेरा किसी दूसरे पुरुष के साथ बलात्कार से व्याह न करें। यही एक अनुग्रह है जिस की मै आप से भिक्षा मांगती हूँ।

क्लेआन्त—(आरगा के पाँवों पडता है) श्रीमान् जी ! इन की और मेरी प्रार्थना से आप अपने हृदय को पसीजने दे और हमारे इस मधुर प्रेम की पारस्परिक प्रेरणा का कोई विरोध न करे।

बेराल्द—भाई जी, आप कैसे विरोध कर सकते है ?

त्वानेत्त—बाबू जी, क्या आप ऐसे प्रेम के प्रति अपने हृदय को कुण्ठित कर सकते हैं ?

आरगां—यदि ये डाक्टर बनने को तय्यार हों तो मै इस विवाह के

प्रस्ताव को स्वीकार कर सकता हूँ। (क्लेआन्त से) हाँ जी, डाक्टर बनो तो मै आप को अपनी कन्या दूं।

क्लेआन्त—बडो प्रसन्नता से, श्रीमान् जी। यदि इतने से मै आप का जँवाई बन सकता हूं तो डाक्टर ही क्या, आप चाहे तो मैं दवाईओं की दुकान भी खोलने को तय्यार हूँ। डाक्टर बनने की तो बात ही क्या है, प्यारी आञ्जेलिक को प्राप्त करने के लिए मै कठिन से कठिन कार्य्य सहर्ष कर सकता हूँ।

बेराल्द—भाई जी, मेरे मन मे एक विचार आया है। आप स्वयं ही डाक्टर बन जायँ तो बहुत ही सुभीते की बात होगी ताकि जिस जिस वस्तु की आवश्यकता हो वह सब अपने मे ही मिल सके।

त्वानेत्त—सही बात है। आप को शीघ्र स्वस्थ करने का यही सच्चा साधन है। कोई भी रोग ऐसा हठीला नहीं जो डाक्टरों के साथ अठखेलिआँ करे।

आरगां—भैया, प्रतीत होता है कि तुम मेरी हँसी कर रहे हो। क्या मेरी उमर अब विद्यार्थी बनने की है?

बेराल्द—खूब! विद्यार्थी बनने की बात भी अच्छी चलाई! पढाई कैसी? आप अच्छे विद्वान् है। डाक्टरों मे अनेक ऐसे है जो आप से अधिक योग्य नही है।

आरगां—इस के लिये संस्कृत बोलने का अच्छा ज्ञान होना चाहिए और रोगों को पहचानने और उन के लिए कौन औषधि आवश्यक है यह जानना चाहिए।

बेराल्द—आप जिस समय कंधे पर डाक्टरों का चोगा पहनेगे और सिर पर डाक्टरों की पगडी बाधेंगे तो सब कुछ जान जायगे। आप इतने चतुर बन जायंगे कि इतना चतुर बनने की आप की इच्छा भी न होगी।

आरगां—क्या कहा? चोगा पहनने और पगडी बांधने से ही पुरुष को रोगों के कारण, लक्षण, और निदान पर कहने का ज्ञान हो जाता है?

बेराल्द—जी हा। यदि चोगा पहना हुआ हो और पगड़ी बधी हुई हो तो सब ऊट-पटाग वैज्ञानिक और सारी शेखचिल्ली की कल्पनाएँ दार्शनिक बन जाती हैं।

त्वानेत्त—ठहरिए। बाबू जी! डाढी भी बडे काम की चीज है। आप की डाढी खूब बढ़ी हुई है ही। बस, आधा वैद्य तो पुरुष डाढी से ही बन जाता है।

क्लेआन्त—जो भी हो मैं तो हर हालत मे सब कुछ करने के लिए तय्यार हूं।

बेराल्द—(आरगां से) आप कहें तो यह काम अभी हो जाय।

आरगां—अभी कैसे?

बेराल्द—हां आप ही के घर मे।

आरगां—मेरे घर मे ?

बेराल्द—हाँ। मैं कुछ ऐसे डाक्टरों को जानता हूं जो मेरे मित्र हैं। वे अभी आकर विधि-पूर्वक आप के भवन मे इस संस्कार को करेंगे। इस मे आप की एक कौडी भी खर्च न होगी।

आरगां—मैं क्या कहूँ, क्या उत्तर दूँ ?

बेराल्द—आप को केवल दो शब्दों मे सारी विद्या सिखा दी जायगी और जो कुछ आप के लिए कहना आवश्यक है वह आप को काग़ज पर लिख कर दे दिया जायगा। आप जायँ और सुन्दर समयोचित वस्त्र पहिन कर तय्यार हों। मैं किसी को भेज कर उन्हें बुलवाता हूं।

आरगां—अच्छा, देखें।

## तेईसवाँ दृश्य

बेराल्द, आञ्जेलिक, क्लेआन्त, त्वानेत्त

क्लेआन्त—आप का अभिप्राय क्या है ? अपने इन डाक्टर-मित्रों को बुला कर आप क्या करना चाहते है ?

त्वानेत्त—आप का उद्देश क्या है ?

बेराल्द—आज साँझ को थोडा मनोविनोद करना। नटों ने किसी डाक्टर की उपाधि-प्राप्ति के अवसर को अपने एक विष्कम्भक का विषय बनाया है जिस मे नाचना और गाना भी होगा। मैं चाहता हूं कि हम सब मिल कर इस से अपना मनोविनोद करें और भाई जी इस मे प्रथम पात्र बनें।

आञ्जेलिक—चाचा जी, मुझे ऐसा प्रतीत होता है कि आप पिता जी की बहुत अधिक हँसी उडा रहे हैं।

बेराल्द—बेटी, यह उन को हसी उडाना नहीं है किन्तु उन के हृदय के भावों के अनुकूल चलना है। पर यह बात गुप्त है। हम सब एक दूसरे के मनोरञ्जन करने के लिए उस मे अभिनय करेंगे। आज कल होली है इस त्योहार पर ऐसी बातें होती ही है। चलो जल्दी, चटपट सारी तय्यारिआं कर डालो।

क्लेआन्त—( आञ्जेलिक से ) आप इस मे सहमत है ?

आञ्जेलिक—हाँ, चाचा जी जिस के सूत्रधार है उस मे सहमत क्यों न हूँगी ?

---

## श्रीमद्विजयराघवगढ़ाधीशात्मज कविवर ठाकुर जगन्मोहन सिंह

राय बहादुर ला० हीरा लाल, रिटायर्ड डिप्टी कमिश्नर, कटनी।

विजयराघवगढ़ नामक किला व बस्ती मध्यप्रदेश के ज़िला जबलपुर मे कटनी जंक्शन स्टेशन से बीस मील की दूरी पर है। उस स्थान मे कविवर ठाकुर जगन्मोहनसिंह का जन्म हुआ था। इन के वंश का विकास आमेर ( जयपुर ) राज घराने से है। आमेराधिपति कुन्तल जी के द्वितीय पुत्र आलनसी जी से ( जिन को अडसी जी भी कहते है ) आप की शाखा का प्रारम्भ होता है। आप के पूर्वज घाट खुटेटा* नामक ठिकाने के जागीरदार थे। इस जागीर की वार्षिक आय सवा लाख की थी। आलनसी जी से नवमी पुश्त मे भीमसिंह जी हुए। इन से अपने भाइओ से नही बनी। परिणाम यह हुआ कि भीम सिंह जी ने अपने भाइओ से पृथक् होकर १७वी शताब्दी के लगभग घाट खुटेटा से बुंदेलखण्ड की ओर प्रस्थान किया। भीम सिंह जी को पन्ना नरेश महाराज छत्रसाल ने अपने यहां आश्रय देकर सम्मानित किया। भीम सिंह जी ने पन्ना दरबार की ओर से कई लडाइओ मे विजय पाई और अंत मे रणक्षेत्र में ही प्राण त्याग किए। बस बुंदेलखण्ड मे इस वंश की स्थिति का समय भीमसिंह जी से प्रारम्भ होता है। उन की फौजी सेवा के उपलक्ष मे ठाकुर भीमसिंह जी के पुत्र कृपाराम जी को कई मौज़े जागीर मे मिले। कृपा राम जी से तीसरी पुश्त मे बेनी सिंह जी हुए। ये अत्यंत पराक्रमी, वीर, बुद्धिमान्, नीतिज्ञ तथा उदार पुरुष थे। अपने बाहुबल तथा योग्यता के कारण ठाकुर बेनी सिंह को महाराज हिन्दू-पत पन्ना नरेश ने प्रधानामात्य के पद से विभूषित किया। उन्हो ने कई घोर संग्रामो मे आश्चर्यजनक पराक्रम का परिचय दिया। आप के जीवनकाल की कुछ विशेष घटनाएं उल्लेखनीय है —

(१) संवत् १८३४ में राजा खुमान सिंह अजय गढ वालों से बेनी सिंह जी ने लड़ कर विजय पाई। उस के उपलक्ष मे आप को खिलत और जागीरें आदि मिली।

---

* घाट-खुटेटा—अब अलवर राज्य मे है और अलवर नरेश महाराज बखतावर सिंह जी ने संवत् १८४७ मे जब्त कर राज्य मे मिला लिया।

† अलवर राज्य मे आप के कुटुम्ब के लोग अभी इन्द्रगढ़, ईंदपुरी, नवगवाँ, बम्मी हल्दीना इत्यादि स्थानो में मौजूद है।

(२) सबत् १८४५ मे गठौरा* नामक स्थान में एक घोर युद्ध† हुआ। यह संग्राम बुंदेलखण्ड के इतिहास मे अतीव भयंकर और भीष्म संग्रामो मे से एक समझा जाता है।

इस समय पन्ना राज्य की स्थिति एक भयानक रूप से डावांडोल हो रही थी। एक नोनेसिह पमार ने, पन्ना राज्य पर अपना अधिकार जमाने के हेतु, एक महती सेना से सज्जित हो, बड़े समारोह के साथ पन्ना पर आक्रमण किया। इधर पन्ना की ओर से बेनीसिह जी सेना नायक होकर युद्ध के लिये रवाना हुए। गठौरा मे दोनो दलो का भयंकर संग्राम हुआ। अंत मे बेनीसिह जी ने विपक्षी दल को पूर्ण रूप से परास्त कर विजय प्राप्त की। इस संग्राम की जीत पन्ना राज्य की स्थिरता के लिये बड़े महत्त्व की घटना है। इस से बेनीसिह जी की ख्याति बुंदेलखण्ड मे पूर्णत व्याप्त हो गई। यहां तक कि इस लड़ाई की गाथा और बेनीसिह की कीर्ति के गीत आज भी उस प्रांत मे गाए जाते है और कई एक स्मारक अनेक स्थानो मे पाए जाते हैं, यथा—पन्ना मे, बेनीसागर, बेनी-महल और बेनीगंज, चित्रकूट के कामता नाथ के मौजे मे दो मंदिर और बाग, जिला बांदा परगना पैलानी मे चार मौजा के चोहद्दे पर बेनीकुंवा और बेनीहार इत्यादि। अंत मे बेनी सिह जी युद्ध मे मारे गए। वे तीन लड़के छोड़ गए। एक ठाकुर गजसिह दूसरे दुर्जनसिह और तीसरे गन्धर्वसिह। इन मे से अन्तिम मरहठो की लड़ाई मे हटा मे मारे गए। गजसिह पन्ना के दीवान हुए और कई एक प्रसिद्ध लड़ाइयो मे विजयी होने के कारण दरबार पन्ना से उन्हे राजधर बहादुर की उपाधि तथा एक भारी इलाका अमुवा कल्याणपुर नाम का मुड़वार मे अर्थात् युद्ध सेवा के बदले मिला। ब्रिटिश गवर्नमेंट ने जब भारत मे कब्जा किया उस समय प्रत्येक देशी राज्यो के साथ संधि तथा शर्तें की गईं और अहदनामें लिखे गए। इसी तरह पन्ना दरबार के साथ कार्रवाइआं हुईं जो दरबार के प्रधान मंत्री ठाकुर गजसिह राजधर-बहादुर के द्वारा संपादित हुईं। इन का नाम कई एक स्थानो मे आया है‡।

इसी प्रकार युद्ध सेवा के उपलक्ष मे ठाकुर दुर्जनसिह का श्रावण वदी ४ संवत् १८२७ में मैहर का इलाका प्राप्त हुआ तब से राजधर बहादुर पन्ना मे रहे।

---

* गठौरा—स्थान अब छतरपुर राज्य ( बुंदेलखण्ड ) मे है।

† यह युद्ध असाढ़ वदी १ सम्वत् १८४५ मे हुआ।

‡ देखो Aitchinsin's Treaties and Engagements P. 276-279 Vol. II, edition, 1876.

और दुर्जन सिंह जी मैहर चले आए। यहां कई लडाइआं इन्हें बघेलो के साथ लड़नी पड़ी, किन्तु सबो मे आप ने विजय पाई और अंत मे मैहर राज्य मे अपना अधिकार और शासन पूर्ण रीति से स्थापित कर लिया। तदनंतर दुर्जनसिंह जी और अंग्रेज सरकार के साथ संधि शर्तें और अहदनामे, औरो की भांति, हुए। उन्हें १८ मार्च सन् १८१४ को सनदें प्राप्त हुई।

ठाकुर दुर्जनसिंह के दो लडके हुए। एक विष्णुसिंह दूसरे प्रयागदाससिंह। सन् १८२६ मे दुर्जन सिंह जी की मृत्यु के पश्चात् दोनो भाइओ मे झगडा आरंभ हुआ। अंतिम परिणाम यह हुआ कि अंग्रेजी सरकार ने मैहर राज्य को पृथक् २ दो भागो मे तुल्य अधिकारो के साथ, दोनो भाइओ के बीच, बटवारा कर दिया। विष्णुसिंह को मैहर और प्रयागदाससिंह को दूसरा आधा हिस्सा मिला। इस प्रकार ठाकुर प्रयागदास सिंह जी विजयराघवगढ़ के राजा हुए और उन को गवर्नमेंट से २९ फरवरी सन् १८२९ का सनद मिली जिस से उन को सम्पूर्ण अधिकार मैहर के समान अपने राज्य मे प्राप्त हुए। जिस समय इन्हों ने अपना आधा हिस्सा मैहर से लड कर लिया, उस समय बघेलो का बहुत प्रभाव था। वे लोग दृढ रूप से गढी बन्द हो कर जमे थे। ठाकुर प्रयागदाससिंह जब अपने आधे भाग के प्रबन्ध मे उद्यत हुए, उस समय बघेलो ने इन के शासन मे विघ्न डालना आरम्भ किया और लडने को उन्मुख हुए। परिणाम यह हुआ कि ठाकुर प्रयागदाससिंह ने प्रत्येक गढ़ी को ध्वस्त कर, बघेलो को हरा दिया। पहले कन्हवारे वालो की गढी तोड़ी गई। फिर क्रमश देवरा, भैंसवाही, बनजारी, मझगंवा, सिनगौड़ी, बरही इत्यादि स्थानो की गढ़िओ पर अधिकार जमाया गया। तत्पश्चात् खितौली का इलाका जो उस समय रीवां राज्य मे था, रीवां से लड़ कर जीता गया और विजयराघवगढ़ मे शामिल कर लिया गया। आप ने कटनी और झयावन नदी के सुभग संगम पर एक सुदृढ और सुन्दर दुर्ग बनवाया। तथा अपनी राजधानी के नगर की भी नीव डाली जिस का नाम विजयराघवगढ़ रक्खा गया। यह देश पहले प्राय जंगली और उजाड था। खेती किसानी अधिक न थी। किन्तु उक्त ठाकुर साहब ने अपनी उदारता, बुद्धिमत्ता, परिश्रम तथा बाहुबल के द्वारा, इसे धन, धान्य, विद्या और वैभव से संपन्न कर दिया। आप के बनाए हुए कई एक द्रष्टव्य स्थान है यथा विजयराघव-गढ़ मे अनेक विशाल मंदिर, कई बडे २ बाग़, बगीचे, कुवे, बावली, तालाब, किला इत्यादि अभी तक वर्त्तमान है। आप का सम्बन्ध ब्रिटिश गवर्नमेंट के साथ संतोष जनक था। कई संकटो और आपत्ति के समय मे ठाकुर साहब ने अंग्रेज़ सरकार को अच्छी सहायता पहुंचाई थी। इस के उपलक्ष मे गवर्नमेंट से

आप को बिलहरी* और जैतपुर का इलाका पान खाने को मिला था। इस के अतिरिक्त खिलत, तोपें इत्यादि भी प्रदान हुई थीं। ठाकुर प्रयागदास सिंह ने १९ वर्ष बड़ी योग्यता के साथ राज्य किया।

आप को कविता से भी घना प्रेम था। उन्हो ने कई एक काव्यात्मक ग्रंथ रचे थे। वे बहुधा भक्ति रस की कविता करते थे और अपना उपनाम "रामनिधि" लिखते थे। विजयराघव पचीसी, नित्यराघवमिलन इत्यादि अनेक रचनाएं उन्हो ने की हैं। वे राम के सच्चे उपासक थे। बानगी स्वरूप विजयराघव पचीसी से एक झूलना छंद उद्धृत किया जाता है :—

> साम बट्ट के तट्ट लकुट्ट लिये दिए सीस मुकट्ट मनीन जड़ा।
> लसै भाल तिलक्क भलक्क रह्यो निमि छूटी अलक्क करन्न कड़ा॥
> यह देखि वनक्क ठनक्क ठना रामनिधूधि को मन्न वही मैं अड़ा।
> मन मोहनी तान को गान करे विजयराघौ सरज्जू की तीर खड़ा॥

ठाकुर प्रयागदास सिंह जी की मृत्यु संवत् १८४६ ई० में हुई। उन के लड़के ठाकुर सरजूप्रसादसिंह जी हुए। अपनी मृत्यु के पूर्व ठाकुर प्रयागदास सिंह जी अपना राज्य अपने लड़के सरजूप्रसादसिंह जी की नाबालगी के कारण, अंग्रेज गवर्नमेंट के सुपुर्द कर गए। ठाकुर सरजूप्रसादसिंह जी की अवस्था अपने पिता की मृत्यु के समय केवल ५ वर्ष की थी। ठाकुर प्रयागदास सिंह जी की इच्छानुसार विजयराघव गढ़ राज्य शासन ब्रिटिश सरकार ने अपने हाथ में लिया और राज्य कोर्ट-आफ-वार्डस् के प्रबंध मे आ गया। एक मैनेजर अथवा प्रबन्धकर्त्ता नियुक्त हो गया। राजा नाबालिग थे ऐसे अपरिपक्व वयस्क रईसो के पास सदा मुफ्तखोरे, बदमाश स्वार्थ लोलुपो की भरमार रहती है, जो निज स्वार्थ के लिए अपने सरदार वा राजा के शुभाशुभ पर विचार न करते हुए, रईस को अनिष्ट मार्ग में बहकाने वा लगाने के लिए सदा निरत रहते हैं। अभाग्यवश यहां भी ऐसी ही स्थिति थी। परिणाम यह हुआ कि सरजूप्रसादसिंह जी अपनी अल्प अवस्था के कारण एक प्रबल अभीष्ट मंडल से आवेष्ठित हो गए। इन राज के विद्रोहिओ ने, अपने षड्यंत्र द्वारा ठाकुर सरजूप्रसादसिंह जी की इच्छा के विरुद्ध राज्य के मैनेजर को राजा का नाम लेकर मार डाला। इस घटना के समय ठा० सरजूप्रसादसिंह जी की अवस्था प्राय १६ वर्ष की थी। सन् १८५७ के विद्रोह का समय उपस्थित था और यह बदमाश दल, इस समय

---

* एक प्रसिद्ध ऐतिहासिक स्थान कटनी से ९ मील नैर्ऋत्य की तरफ है। इस का प्राचीन नाम पुष्पावती नगरी था।

का अनुचित लाभ उठा कर, ऐसे ही और अत्याचार बालक राजा के नाम से करने लगा। अंत मे नाबालिग राजा सरजूप्रसाद सिह के विरुद्ध मामला चला और गवर्नमेंट ने कुल विजयराघव गढ़ का राज्य और समस्त जायदाद ज़ब्त कर ली और ठा० सरजूप्रसाद सिह को ट्रान्सपोर्टेशन फार-लाइफ अर्थात् आजन्म काले पानी का दण्ड दिया गया। स्वभावत इस परिणाम से सरजूप्रसाद सिह को असह्य वेदना हुई और दण्ड भुगतने के पहले ही उन्हो ने आत्मघात कर लिया। सारांश सन् १८६५ मे समूचा विजयराघव गढ़ का राज्य जिस की वार्षिक आय नये जीते हुए तथा प्राप्त किये हुए इलाको को छोड़ कर उस समय प्राय दो लक्ष की थी जब्त कर लिया गया और फल यह हुआ कि बालक सरजूप्रसाद सिह की भविष्य निर्दोष वा निरापराध संतान इस भयंकर दंड का परिणाम अभी तक भोग रही है यहा स्थान नही है कि इस विषय की पूर्ण-रूप से आलोचना वा मीमांसा की जा सके कि ठा० सरजूप्रसाद सिह के मामले मे ब्रिटिश गवर्नमेंट ने कहां तक न्याय का अवलम्बन किया। परन्तु इस सम्बन्ध मे इतना अवश्य उल्लेखनीय है कि (१) ठा० सरजूप्रसाद सिह नाबालिग थे, (२) राज्य ठा० प्रयागदास सिह की इच्छानुसार उत्तराधिकारी राजा के नाबालगी के कारण गवर्नमेंट को प्रबन्ध करने के लिए सौंपा गया था, (३) सरजूप्रसाद-सिह के पिता ठा० प्रयागदास सिह ने गवर्नमेंट को विशेष आपत्ति और संकट के समय अमूल्य सहायता पहुंचाई थी।

ठा० सरजूप्रसाद सिह जी के लड़के ठा० जगन्मोहन सिह जी हुए। इन का जन्म श्रावण सुदी १४ संवत् १९१४ मे इसी उपद्रव के समय विजयराघवगढ़ के किले मे हुआ। विजयराघवगढ़ राज्य के जब्ती के बाद ठा० जगन्मोहन सिह जी को गवर्नमेंट ने राजकुमार पाठशाला काशी (Wards' Institute Queen's College Benares) को विद्याध्ययन के निमित्त भेज दिया और १९ मार्च सन् १८६६ ई० को आप वहां भरती हो गए। गवर्नमेंट ने उन के लिए पहले २०) मासिक पोलिटिकल पेंशन मंजूर की किन्तु पीछे बनारस के कमिश्नर तथा एजंट गवर्नर जनरल की शिफारिश पर १००) मासिक जीवन पर्य्यन्त के लिए नियत हो गया। ठा० जगन्मोहन सिह ने उस कालेज मे १२ वर्ष तक विद्याध्ययन किया और अंग्रेजी संस्कृत तथा हिन्दी मे बहुत अच्छी योग्यता प्राप्त कर ली। इस का पता आप के कालेज से प्राप्त प्रशंसा पत्रो से लगता है। कालेज छोड़ते समय इन्हें जो सर्टीफिकिट संस्कृत मे दिया गया उस में डाक्टर थीबो, बापूदेव शास्त्री, शिवकुमार शर्मा प्रभृति १३ पंडित वर्यो के हस्ताक्षर है। ठाकुर साहब की संस्कृत की योग्यता की भूरि २ प्रशंसा करते हुए उन्हों ने अंत में

दीवारें नितान्त सादी हैं। उन पर बेल-बूटे, चित्रकारी इत्यादि अलंकार नहीं हैं। और, न दीवारों पर किसी प्रकार की मूर्तियाँ ही हैं।

मोहंजोदारो में जो विशेष गुण है, वह इसकी स्वास्थ्य-सम्बन्धिनी प्रक्रिया है। इस नगर के कर्मचारियों को नगर के स्वास्थ्य का बहुत ख्याल था। नगर का स्वास्थ्य बहुधा नगर की सफाई पर निर्भर रहता है। यह सफाई बहुत कुछ नगर की नालियों पर निर्भर है। यदि नगर की नालियाँ गन्दी हैं, उनसे हरदम दुर्गन्ध फैलती रहती है, तो नगर के स्वास्थ्य पर अवश्य ही बुरा प्रभाव पड़ेगा। स्मरण रहे व्यक्तिगत सफाई किसी भी गन्दे नगर में बहुत देर तक लाभदायक नहीं हो सकती। मिस मेयो ने भी अपनी पुस्तक "भारतमाता" ( *Mother India* ) में, एक बड़े आक्षेप के रूप में, लिखा है कि, "भारत के नगरों की नालियाँ खुली रहती हैं। उनमें गन्दगी रात-दिन बहती रहती है। दुर्गन्ध से वायुमण्डल आच्छादित रहता है। इन्हीं नालियों के ऊपर हलवाइयों की दूकानें हैं। नालियों की दुर्गन्ध में पकी इन मिठाइयों को भारत के लोग बड़े चाव से खाते हैं।" चाहे इस वर्णन में अतिशयोक्ति हो, परन्तु यह कहना ही पड़ता है कि, नगर के स्वास्थ्य का आधार नगर की नालियाँ ही हैं। मोहंजोदारो में पतनालों और नालियों पर विशेष ध्यान दिया जाता था। घरों के पतनाले जो गली की नालियों में गिरते थे, खुले नहीं होने पाते थे। वे सब ढके हुए होते थे। जितने भी पतनाले खोदे गए हैं, वे सब-के-सब ढके हुए हैं। फिर गली की नालियाँ भी खुली नहीं होती थीं। ये नालियाँ भी सब की सब ढकी हुई होती थीं। पतनाले और गली की नाली का दृश्य चित्र में देखिए। ये नालियाँ इस नगर की प्रतिष्ठा हैं। इस प्रकार की नालियाँ, पंजाब प्रान्त की राजधानी लाहौर, ५००० वर्ष पीछे भी विद्यमान नहीं हैं। प्रत्येक गली में एक ढकी हुई नाली थी। दोनों तरफ के घरों से इस नाली को छोटी-छोटी नालियों से मिला दिया गया है। ये भी ढकी हुई हैं। प्रत्येक गली की नाली बड़ी नाली में जा गिरती है। ये बड़ी नालियाँ भी ढकी हुई हैं। ये बड़ी नालियाँ एक बड़े नाले में जा मिलती हैं। यह नाला भी ढका हुआ है। उन नालियों को साफ करने के लिए, स्थान-स्थान पर, गड्ढे रखे गए हैं। उनमें नीचे उतरने के लिए सीढ़ियाँ बनायी गयी हैं, जिनसे उतर कर भंगी लोग नालियों की सफाई किया करते थे। इस प्रकार नगर में खुली दुर्गन्धि

पूर्ण सड़ी नालियों का दृश्य दृष्टिगोचर नहीं होता था, और नगर के स्वास्थ्य की भली भांति रक्षा होती थी।

मोहञ्जोदारो के लोगों को स्नान बहुत प्रिय था. प्रत्येक घर मे नीचे-ऊपर दोनों मंजिलों मे, स्नान गृह बने हुए है। इन स्नान-गृहों का फर्श पक्का है और एक तरफ ढालू है, जिसमे जल न रहे, तुरत बह जाए। जल ढके हुए पतनाले के द्वारा नाली मे गिरा दिया जाता था। स्नान के इतने प्रेमी होने के कारण जल की बहुत आवश्यकता होती थी। अधिक जल की आवश्यकता को पूरी करने के लिए प्राय: प्रत्येक घर मे एक छोटा सा गोल कूप बनवाया गया है। यह कूप भी पक्का है। कूप की मण्डेर का पत्थर रस्सी की रगड से जगह-जगह घिस गया है। इससे स्पष्ट है कि जल-रस्सी द्वारा हाथों से खींचा जाता था। कूप पर बर्तन रखने के स्थान मे छोटे २ गड्ढे पड गए है। इन छोटे-छोटे कूपों के अतिरिक्त गलियों के कोनों पर तथा बडे बाजार मे बडे-बडे कूप थे, जो सर्व-साधारण के लिए थे। स्नान के कमरे प्रत्येक घर मे पाए जाते है। इससे सिद्ध है कि, मोहञ्जोदारो के लोग निजी सफाई भी बहुत पसन्द करते थे। बडे कूप पनघट का काम देते थे। एक पनघट पर एक पत्थर की बेंच पडी है। इसपर बैठ कर मुहल्ले की स्त्रियां, अपने-अपने घडे भरने से पहले, गप-शप मारा करती होंगी।

बौद्ध-स्तूप के समीप ही एक बडा तालाब भी मिला है। यह ३६ फुट लम्बा और २३ फुट चौडा है। यह एक विशाल और आलीशान भवन के मध्य मे बना है। इस तालाब की चारों तरफ एक पक्का चबतरा था। चारों कोनों पर पर्देदार गोल प्रागण बने थे। इन प्रागणों की चारो तरफ पक्की दीवारे थी। भीतर स्तम्भ थे। तालाब बडे परिश्रम से बनाया गया था। इसकी दीवारों को बिल्कुल समतल करने के लिए थोडा-थोडा घिस दिया गया था। तालाब के नीचे का फर्श पक्का है। ईंटे चौडी करके नही रक्खी गयी है, वरन् लम्बी करके रखी गयी है। दोनों तरफ चौडी-चौडी सीढियां पानी तक आती है। इन सीढियों पर पात्र रखने के स्थान पर, लकडी या धातु के पत्तर जडे हुए थे। नमी से दीवारों को बचाने के लिए *Bitumen* का पलस्तर किया गया था। दक्षिण-पश्चिम कोने की तरफ ढालूपन था, जहां से एक छोटी सी मोरी द्वारा जल बाहर निकाला जाता था। यह जल एक बडे नाले मे गिरता था। यह नाला

भी ढका हुआ था। इस नाले की बनावट आश्चर्यजनक है। पहले भाग में यह नाला इतना ऊंचा है कि लम्बे से लम्बा पुरुष अच्छी तरह खड़ा हो सकता है। फिर क्रम से यह नाला तङ्ग होता जाता है और अन्त में एक अद्भुत छत वाले खमदार मार्ग से बाहर निकाल दिया जाता है।

मोहञ्जोदारो में बहुत सी पुरानी वस्तुयें उपलब्ध हुई हैं—नाना प्रकार के मिट्टी के खिलौने, धातु की मूर्तियां, आभूषण, बर्तन, रङ्ग-बिरङ्गे फूल रखने के गुलदस्ते इत्यादि-इत्यादि । पर जो बहुत ही आवश्यक वस्तु उपलब्ध हुई है, वह है मुद्रा समूह। मुद्राओं पर कुछ लेख अंकित हैं, जो अभी तक पढ़े नहीं गए हैं। न अक्षर ही पढ़े गए हैं और न भाषा के विषय में ही कुछ जाना जा सकता है। ये मुद्राएं पत्थर की बनी हैं। इनका आकार भिन्न २ प्रकार का है। अधिकतर मुद्राएं चौरस हैं। मध्य में एक छिद्र है, जहां से वे डोरी में पिरोयी जाती थीं। ऊपर कुछ अक्षर अंकित हैं। नीचे की तरफ किसी जानवर का चित्र है। अधिक मुद्राओं पर एक सींगवाले पशु का चित्र है, जो बैल के सदृश है। किसी-किसी मुद्रा पर छोटी सींगोंवाले बैल, किसी पर ऊंचे पिण्ड वाले साँड, किसी पर गैंडे, किसी पर भैंसे, किसी पर हाथी और किसी पर बारहसिंगे के चित्र हैं। कितनी ही मुद्राओं पर काल्पनिक पशुओं के भी चित्र हैं। किसी भी मुद्रा पर अश्व का चित्र नहीं मिला है। इससे अनुमान होता है कि, मोहञ्जोदारो के लोग अश्व से अनभिज्ञ थे। दो-चार ही मुद्राएं ऐसी हैं, जिनपर मनुष्य का चित्र है। एक चित्र में तो एक मनुष्य एक वृक्ष पर बैठा है। नीचे घात में एक सिंह बैठा है और मनुष्य क्रोध में उसकी तरफ घूर रहा है।

ये मुद्राएं बड़े महत्त्व की हैं। इन मुद्राओं के साक्ष्य से ही मोहंजोदारो के समय का निर्णय हुआ है। जैसी मुद्राएं हरप्पा और मोहंजोदारो में उपलब्ध हुई हैं, ठीक वैसी ही सुमेर ( *Sumer* ) और एलम ( *Elam* ) में भी मिली हैं। सुमेर और एलम के समय का निश्चय रूप से ज्ञान है। इससे परिणाम निकलता है कि, मोहंजोदारो का सुमेर और एलम समकालीन है अथवा मोहंजोदारो ईसा से लगभग ३००० वर्ष का है।

बच्चों के खिलौने बड़े विचित्र हैं। एक बैल का खिलौना है। इसकी पूंछ हिलाने से सिर भी हिलता है। एक हाथी है, जिसको दबाने से शब्द होता है पक्षियों के मिट्टी के खिलौने बहुत से मिले हैं। उनमें छिद्र हैं जिनमें से सीटी

बजायी जा सकती है। एक स्त्री की नग्न मूर्ति है। सिर पर पंखे के आकार का कोई वस्त्र है। दोनों कानों पर दो लम्बे कालर जैसे टुकड़े लटकते हैं। गले में कितने ही हार हैं। भुजाओं में कड़े और चूड़िया है। कमर में केवल रशनादाम है। एक नृत्य करने वाली स्त्री की धातु की मूर्ति है। सिर के बालों की लटें एक कन्धे पर डाल दी गयी है। गले में हंसली पहने हुए हैं। वाम हाथ में कलाई से लेकर कन्धे तक, चूड़ी पहने हुए हैं। यह मूर्ति भी नग्न है। इसके मुख पर औदासीन्य के भाव है। छोटी-छोटी डिब्बियों से लेकर बड़े-बड़े माट भी मिले है। प्याला, थाली, चमचा, कड़छी आदि भी प्राप्त हुए है। इन पर काले, लाल आदि रंगों के अनेक डिजाइन बनाए गये हैं। ऊखल, मूसल, चक्की आदि भी मिले है। सोने, चांदी, तांबे तथा कीमती पत्थरों के हार पाये गये हैं। तांबे के कितने ही औज़ार, चांदी का एक डब्बा, जिसमे आभूषण रखे हुये थे, और रूई का बना हुआ कपड़ा भी प्राप्त हुआ है। इससे मालूम होता है कि, आज से ५००० वर्ष पहले मोहन्जोदारो में रुई के कपड़े का प्रयोग होता था।

साराश यह है कि मोहजोदारों के लोगों की सभ्यता नागरिक सभ्यता थी। सुदूर छोटे-छोटे ग्रामों का निवास वहा वालों को भाता नही था। वे नगरों में बसते थे। उनके नगर समृद्धिशाली थे। उनका व्यापार दूर-दूर के देशों तक फैला हुआ था। उस समय गेहूं और जौ खूब पैदा होते थे। खजूर उनको बहुत प्रिय था, साढ, भैंसा, बैल, भेड, सूअर, कुत्ता, ऊंट, हाथी उनके पशु थे। घोड़े से वे परिचित थे। उनकी गाड़ी चार पहियों वाली थी। वह प्रायः बैलगाडी ही थी। धातु का काम करने में वे लोग चतुर थे। सोना, चांदी, पीतल की कुछ कमी न थी। शीशा भी काम में लाया जाता था। कातना कपड़े बुनना श्रेष्ठ समझा जाता था। युद्ध और शिकार में तीर कमान का प्रयोग होता था। गदा, नेजा, खड्ग इत्यादि भी युद्ध के शस्त्र थे। आरा, क्षोणी, उस्तरा इत्यादि अनेक औजार पीतल और तांबे के बनते थे। अमीर लोग सोने चांदी के आभूषण पहनते थे और गरीब लोग सीप और पत्थर के। लोग लिखना जानते थे। इनकी मुहरों पर लेख लिखे हुये है। मेसोपोटामियां की सुमेरियन सभ्यता और मिश्र देश की सभ्यता से इनकी सभ्यता ऊंचे दर्जे की थी। उदाहरण के तौर पर रुई का कपड़ा बुनने की विधि सिन्ध के लोगों को ही मालूम थी. अन्य देश वालों को नही। इनके से विशाल भवन मेसोपोटामिया, मिश्र और अन्य प्राचीन देशों

मे नहीं पाये गये है। स्नान पर अधिक जोर दिया जाता था। प्रत्येक घर मे अपना-अपना पृथक् कुंवा है। कुंवे के साथ स्नान करने का कमरा है। इससे प्रतीत होता है कि, स्नान उन लोगों का नित्य कर्म था। नगर मे एक सार्वजनिक पक्का स्नान-गृह था। उसकी दो तरफ सीढ़िया बनी हुई थी। बीच मे एक लम्बा-चौडा तालाब था। तालाब की दीवारे और नीचे का फर्श पक्के बने हुए थे। पानी को बाहर निकालने के लिए एक ऊपर से ढकी हुई नाली बनायी गयी थी। यह तालाब ऊपर से ढका हुआ था। इसकी चारों तरफ छोटे-छोटे कमरे थे। इन कमरो मे स्नान करने वाले लोग अपने वस्त्र बदलते थे। नगर की नालियों पर विशेष ध्यान दिया जाता था। कोई भी नाली ऊपर से खुली हुई नही होती थी। उनको पत्थरों से ढक दिया जाता था। इस प्रकार गन्दी नालयों का दृश्य दृष्टिगोचर नही होता था। दुर्गन्ध भी गलियों और बजारों मे नही फैलती थी। भारत के बडे-बडे नगरों मे आज भी वैसी नालियां नही बनी है। इससे सिद्ध है कि, उस समय के लोगों के जीवन मे सुख, आनन्द और ऐश्वर्य की मात्रा अधिक थी।

खिलौनो, बर्तनों, मुद्राओं, मूर्तिओं आदि पर जो नाना प्रकार के चित्र मिलते हैं, उनसे उन लोगों की चित्रकारी का पता चलता है। चित्रकला मे वे लोग सिद्ध-हस्त थे। ये चित्र बहुत अच्छे है। चित्र क्या है, जीती-जागती तस्वीर है। चित्रकला अपनी प्रौढ़ा अवस्था मे पहुंच चुकी थी। ऐसे सच्चे और मनोहर चित्र, हज़ारों वर्षों के पीछे केवल प्राचीन यूनान मे ही मिलते है, परन्तु मोहन्जो-दारों के लोगों के समय मे किसी भी देश मे नही पाए गये है।

परन्तु जो सब से अद्भुत बात है, वह है शिव की पूजा मोहन्जोदारो में शिव जी की पूजा होती थी। बहुत से शिवलिङ्ग उपलब्ध हुए है। कितने ही शिवलिङ्ग तो वैसे ही है, जैसे कि आजकल भारत के बहुत से मन्दिरों मे देखे जाते हैं। इससे सिद्ध है कि, शिव की पूजा जिस प्रकार आजकल होती है, उसी प्रकार ५००० वर्ष पहले भी होती थी। संसार के जितने भी धर्म है, उनमे से किसी भी धर्म की पूजा का इतिहास इतनी दूर तक नहीं पहुचता, न किसी धर्म की पूजा के विषय मे ऐसा स्पष्ट सिद्ध करने वाला साक्ष्य ही मिलता है।

मोहन्जोदारो मे उपलब्ध प्राचीन वस्तुओं के अध्ययन से हम इस परि-णाम पर पहुचते है कि ये वस्तुयें एक उच्च कोटि की सभ्यता की सूचक है।



मोहञ्जोदारो की मिट्टीकी

नग्न-स्त्री-मूर्ति



मोहञ्जोदारो की मनुष्य-मूर्ति



मोहञ्जोदारो की धातु की बनी नग्न-नर्त्तकी-मूर्त्ति



मोहञ्जोदारो में उपलब्ध मुद्राएं



हञ्जोदारो के तालाब से पानी निकलने का पनाला



मोहञ्जोदारो के घर के भीतर छोटा कूप



मोहञ्जोदारो के पांच हजार वर्ष पुराने तालाब का दृश्य



मोहञ्जोदारो के ढके हुए पनाले और नाली का दृश्य

पर यह सभ्यता कोई नूतन सभ्यता नहीं थी। मोहञ्जोदारो नगर के स्थापित होने से हजारों वर्ष पहले इस सभ्यता का सूत्रपात्र हो चुका था, और मोहञ्जोदारो नगर की स्थापना से पहले कई हजार वर्षों मे इस सभ्यता की वृद्धि और पुष्टि हुई होगी। जब मोहंजोदारो नगर की स्थापना हुई, तब यह सभ्यता उन्नति के शिखर पर विराजमान थी। इससे स्पष्ट है कि, मोहञ्जोदारो नगर की स्थापना से कम-से-कम दो-तीन हज़ार वर्षों से भी पुरानी यह सभ्यता है इस सभ्यता का आरम्भिक काल ७००० या ८००० वर्ष तक पहुचता है।

स्वतन्त्र प्रमाणों मे यह सिद्ध किया जा सकता है कि, इस सभ्यता का आरम्भिक काल मोहंजोदारो नगर की स्थापना से अवश्य ही कम-से-कम दो-तीन हज़ार वर्ष पहले है। हम कुछ स्वतन्त्र प्रमाण भी लिखते है।

हम ऊपर लिख चुके है कि मोहञ्जोदारो नगर मे आज से ५००० वर्ष पहले शिवजी की पूजा होती थी। शिव उन लोगों का आराध्य देवता था। पर ऋग्वेद मे शिव का बहुत बडा दर्जा नही है। ऋग्वेद मे जो महत्त्व इन्द्र, अग्नि, वरुण का है, वह शिव का नहीं है। हम यह भी जानते है कि ऋग्वेद के समय जिन देवताओं का अधिक प्रभुत्व और महत्त्व है, उनका पीछे लोप हो गया, जैसे ऋग्वेदकाल के उच्चतम और सर्व श्रेष्ठ देवता इन्द्र और वरुण का दर्जा रामयण-महाभारतकाल मे विष्णु, ब्रह्मा और शिव से कम है। यदि हम ऋग्वेद के काल से लेकर महाभारत रामायण के काल तक, देवताओं के इतिहास पर दृष्टि डालें तो, मालूम होगा कि, विष्णु और शिव का दर्जा बराबर बढ़ता चला आया है। ऋग्वेद मे विष्णु और शिव साधारण देवता है। यजुर्वेद मे शिव का दर्जा, ऋग्वेद की अपेक्षा, बढ गया है, और रामायण महाभारत के काल तक शिव का दर्जा इतना बढ गया है कि, वह हिन्दू त्रिमूर्ति ( ब्रह्मा, विष्णु, शिव ) का तृतीय अंश बन गया। देवता के इस इतिहास को स्मरण रखते हुए और मोहञ्जोदारो नगर मे शिव की अद्भुत प्रतिष्ठा को जानते हुए हम इस परिणाम पर पहुंच गए है कि, ऋग्वेदकाल मोहञ्जोदारो नगर की स्थापना के काल से बहुत प्राचीन है।

दूसरा प्रमाण यह है कि, उपलब्ध मुद्रा लेखों से स्पष्ट है कि, मोहञ्जोदारो नगर के निवासी लिखना जानते थे। अक्षर लिख सकते थे अथवा लिखने की कला का उस समय आविष्कार हो चुका था। पर ऋग्वेद के समय लिखने की

प्रथा का आविष्कार नहीं हुआ था। इसी लिए ऋषि लोग मौखिक उपदेश से ही अपने शिष्यों को वेद पाठ पढाया करते थे। मन्त्र लिखे नही जाते थे। ऋचाएं पुस्तक के रूप मे विद्यमान नही थी। पीछे से मन्त्रों को पुस्तक का रूप दिया गया। इससे स्पष्ट है कि, लिखने की कला का आविष्कार ऋग्वेद के समय से बहुत पीछे का है। यह लिखने की कला मोहञ्जोदारो मे प्रचलित थी। इससे यह परिणाम निकलता है कि ऋग्वेद का समय मोहञ्जोदारो से बहुत पूर्व का है।

जर्मन देश के प्रसिद्ध आचार्य जैकोबी महोदय ने ज्योतिषशास्त्र की गणना से सिद्ध किया है कि, ऋग्वेद का समय ईसा से कम-से-कम ५००० वर्ष पहले का है। मोहञ्जोदारो का समय ईसा से ३००० वर्ष पहले का है। इससे हमारे ऊपर लिखे कथन की पुष्टि होती है कि, ऋग्वेद का समय मोहञ्जोदारो से कम-से-कम दो-तीन हज़ार वर्ष पहले का है। संसार के और किसी भी देश की सभ्यता का इतिहास इतने प्राचीन काल तक नहीं पहुंचता। फलतः भारत की सभ्यता ही प्राचीनतम सभ्यता है।

---

* श्रीः *

# महाराष्ट्रिय सुप्रसिद्ध सन्त तुकारामजी का
# संक्षिप्त परिचय

महाराष्ट्र में पूना के पास 'देहू' नाम के ग्राम मे सन् १५६० के समय में वैश्य कुल मे तुकाराम जी का जन्म हुआ, यह महात्मा गृहस्थाश्रमी होने पर भी इन्होंने अध्यात्म विषय पर महाराष्ट्र भाषा मे ऐसी उज्ज्वल और सरल कविताएं बनाई है, कि जिनको पढ कर पाश्चात्य विद्वान् लोग भी मुक्त कंठ होकर स्तुति करते है, इनकी कविताओं का 'अभङ्ग' यह नाम प्रसिद्ध है। इनकी संख्या लाखों से ऊपर है, ऐसा कहते है, परन्तु उनमे से उत्तत्तोत्तम आठ नौ हज़ार अभङ्ग छपे हुए मिलते है।

महाराष्ट्र मे तो इनके अभङ्ग का इतना आदर है कि 'पंढरपुर' ज़िला सोलापुर की तरफ बडे २ वैदिक तथा शास्त्री लोग भी वेद पाठ के तुल्य इनके अभङ्गों का नियम पूर्वक थोडा बहुत प्रतिदिन पाठ किया करते है। किं बहुना इनके कोई १०–१५ ऐसे विशिष्ट अभङ्ग है, कि जिनका पाठ कुछ दिन नियम पूर्वक करने मे नाना चाल के व्यावहारिक सङ्कट, तथा शारीरिक व्याधि भी हट जाते है। बहुत से श्रद्धालु महाराष्ट्र सज्जन अभी भी उन अभङ्गों का निर्दिष्ट उद्देश्य से उपयोग करते हुए देख पडते है।

इन अभङ्गों के विषय मे जेसी शास्त्री और वैदिकों की श्रद्धा है, वैसी ही महाराष्ट्रिय आङ्ग्ल-विद्या-धुरन्धर लोगों की भी इस पर अटल श्रद्धा और अनुपम प्रेम है। वे भी अपने तीव्र गवेषणा बुद्धि से इनके सार सर्वस्व को लूटते रहते है। प्राकृत जनता तो इनको प्रति दिन बडे ही आनन्द के साथ अपनी २ मंडली बना कर, ताल, मृदङ्ग, वीणा लेकर भिन्न २ रागों में गान करती हुई अपूर्व प्रेम के साथ नृत्य करती है। इनकी भाषा भी ऐसी सरल गम्भीर और स्पष्ट है, कि बालक, स्त्री लोग और अपठित मनुष्यों को भी वह सहज आकर्षण करती है। इतना ही नहीं, उस कारण उनके लिए वह एक जीवन सुधारने वाला और शान्ति देने वाला अमूल्य ग्रन्थ रूप चिन्तामणि हो बैठा है।

ऐसे अभगों मे से कतिपय सारवत्तर पद्य पाठकों की सेवा मे उन्ही की भाषा मे उपस्थित करके हिन्दी भाषा मे उन पद्यो का यथावत् अभिप्राय भी प्रकट करेंगे।

## तुकाराम अपने को खास वैकुण्ठ लोक सें अवतीर्ण समझते हैं।

आम्ही वैकुण्ठ वासी, आलो याच कारणा सी
बोलिले जे ऋषि, साच भावे वर्तीया ॥
झाडु संताचे मारग, अडरानी भरले जग,
उच्छिष्टाचा भाग, उरला शेष तो सेवु ॥
अर्थ लोपले पुराणी, नाश केला शब्द ज्ञानी,
विषय लोभी मनें, साधने बुडविली ॥
पिट्ट भक्तीचा डांगोरा, कलिकालासी दरारा,
तुका म्हणे करा, जय जय कार आनन्दे ॥ १ ॥

(भावार्थ) हम लोक वैकुण्ठ वासी है, साक्षाद्भगवान् के पास सायुज्य मुक्ति को पाकर हमेशा आनन्द मे रहने वाले होते हुए भी, हम को भूलोक मे आना पडा, इसके दो कारण है। एक तो बडे बडे तपस्वी महर्षियों ने वेद द्वारा जो कहा है, उसका यथार्थ अनुष्ठान हम स्वयं करके लोगों से भी करवावे। दूसरा कारण यह की सज्जनों के चलने के लिए जो प्रणाली है, वह अनेक दोषों से ढक गई है। अतएव बहोत से जन रास्ता छोड कर जा रहे है। उन दोषों को हटा कर सज्जनो का रास्ता सफा करना।

पुराण ग्रन्थ भी अनेक है, पर उनका रहस्य पुराणही मे लुप्त हो गया। और केवल उनके अक्षरार्थ से जनता की भूल हो रही है। हर एक यजमान, पुरोहित प्रभृतिओं का मन लोभी हो जाने से यज्ञादि साधन भी डूब गए। अब हमको यज्ञादि कर्म काण्ड का अनुष्ठान, अथवा बाह्य अनुष्ठान के विना ही मन मे यज्ञिय उपासना, यह दोनो करना असम्भव होगया और कराल कलिकाल तो दोषो को बढा रहा है। ऐसी दशा मे भगवान् की भक्ति हि प्राणियों के उद्धार के लिये एक साधन बचा है। हम उसी का बडे जोर से तुमुल दुदुभी बजावेगे, जिससे कलि काल भी भयभीत होकर कांपने लगे। तुकाराम कहते है—हम भी केवल आनन्द से भगवान्

का जय जय कार करेंगे और जन-जनार्दन का प्रारब्ध भोग रूप यज्ञ हो रहा है, उसमें जो बचेगा ( अर्थात् हमारे प्रारब्ध से जो हमारे पास आवेगा) उसी को यज्ञ शेष 'अमृत' समझ कर प्रति दिन ग्रहण करेंगे, इससे जीवन यात्रा भी बिना परिश्रम की और अत्यन्त पवित्र होगी। इसी प्रकार तुम भी हमारे साथ करो।

## सन्तों का इतर जनता से वैलक्षण्य

पृथ्वीचिया पोटी हिरा गारगोटी, दोहींशी कसवटी लावूं नये।
दुधाचिये पोटी ताक आणि लोणी, एकया मोलें दोन्ही मागू नये॥
आकाशा चे पोटी चन्द्र तारागण, प्रकाशा समान मानू नये॥
तुका म्हणे तैसे सन्त आणि जन, दोहींसी समान पाहू नये॥ २॥

(भा) हीरा और कंकर दोनों भूमाता के गर्भ से निकलते हैं, पर हीरा तो कसौटी पर चढाया जाता है, बडे २ लोहे के घनों के प्रहारों से आजमाया जाता है। तब वह बडे २ सार्व भौमों का मुकुट मणि हो बैठता है, क्या यह प्रक्रिया और यह गौरव कंकरों में पाया जायगा ? दूध को गरम कर आतञ्चन कर ( दहि जमा कर ) मन्थन करके उसमें से मक्खन और तक्र दोनों साथ ही निकलते है, तो क्या मक्खन के मूल्य से ही तक्र को भी कोई खरीद करेगा ? आकाश के विशाल आंगण में चन्द्र और तारागण विराजमान होते है, तो क्या राका पौर्ण-मासी के दिन अकेले चन्द्रमा ने दिए हुए प्रकाश के समान अमावास्या के दिन सब तारागण मिल कर भी प्रकाश को दे सकते है ? तुका कहते है—वैसे ही अकेले सन्त का बोधमय प्रकाश, उसका गौरव रूप मूल्य और उसकी तीव्र तर तपस्या रूप कसौटी क्या करोडों प्राकृत जनों में पाई जा सकती है। जो कि दृष्टांत में भी तीनों बातें एक जगह नही मिलती, वही तीनों सन्त रूप दार्ष्टान्तिक में समुच्चित और उज्ज्वलता से चमकती हुई देख पडती है। ऐसे सन्तों का प्राकृत जनता की अपेक्ष्या महदन्तर हम क्या वर्णन करे।

## सन्तों का लक्षण

न व्हती ते सन्त करिता कवित्व, सतांचे ते आप्त नव्हती सन्त।
येथे नाही वेश सरते आडनाव, निवडे घावडाव व्हावा आगी॥
नव्हती ते सन्त धरिता भोंदला, करिता वाकला प्रावर्णासी।

न व्हती ते सन्त करिता कीर्तनें, सागता पुराणें नव्हती सन्त ॥
तुका ह्मणे नाही निरसिता देह, तो वरी अवघे सासारिक ॥ ३ ॥

(भा०) केवल अध्यात्म विषयक कविता करने से सन्त नहीं कहे जा सकते। अथवा सन्तो के कुल मे पैदा होना, मात्र सन्तो का लक्षण नही है। वेष अथवा उपाधि मात्र धारण करने से सन्तो की महिमा प्राप्त नही होती।

सन्त होने के लिए तीव्रतर मानस तप से बनी हुई चित्त की अत्यन्त उज्ज्वल भूमिका ही अपेक्षित है। वीणा, ताल मृदङ्ग अथवा जीर्ण वस्त्रो की कथा पहनने मात्र से सन्त बनने की भूमिका सिद्ध नही होती। कि बहुना कथा, कीर्तन अथवा पुराण कहना इत्यादि से भी वह योग्यता नही बनती। अतः तुका कहते है—देहाभिमान निःशेष हटाना, यही सन्त बनने की विशेष भूमिका है। अर्थात् जब तक देहाभिमान रख कर उपरि चिन्ह मात्र धारण किए है, तब तक एकान्त मे पहाडों की गुफाओं मे निवास करने वाले भी सासारिक ही है। इस पद्यसे 'न हवै सशरीरस्य सतः प्रियाप्रिययोरपहतिरस्ति'।

'अशरीरं वाव सन्तं न प्रिया प्रिये स्पृशत'
'अशरीरं शरीरेषु अनवस्थेष्ववस्थितम्।
महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति।'
'नानुध्यायात् वहून् शब्दान् वाचो विग्लापनं हि तत।
दृश्यते त्वग्र्यया बुध्या सूक्ष्मया सूक्ष्म दर्शिभिः'।
इत्यादि श्रुतिओ का अर्थ तात्पर्यंत कथन किया।

## तुकारामजी का वेदार्थमय जीवन।

वेदाचा तो अर्थ आम्हासी च ठावा, इतराने वहावा भार माथा। १।

(भा०) शरीराभिमान निरसन करने से हमारी चित्त बृत्ती स्वरूपतः वेदार्थ मय हो चुकी है, अतः वेदार्थ हम लोग ही जानते है, जिनकी अभी सासारिक भावना बाकी है, वे लोक वेद शास्त्र पढ कर भी केवल भार वाही है, अतः अन्य लोगों मे और हमारे मे यह भेद सिद्ध हुआ, कि हमारे मुख से जो बात निकलेगी, वह वेदार्थ से अन्य कभी नहीं हो सकती है, कि बहुना हमारी ज्ञानेन्द्रियों की और कर्मेन्द्रियों की सब बृत्तिया वेदार्थ मय है।

## शरीराभिमान निरसन से क्या लाभ हुआ

आपुले मरण पाहिले म्या डोला तो झाला सोहला अनुपम ।
आनन्दे दाटली तिन्ही त्रिभुवने, सर्वात्मकपणे भोग झाला ।
एकदेशी होतो अहंकारे आथिला, त्याच्या त्यागे झाला सुकाल हा ।
फिटले सुतक जन्मा मरणाचे, मी माझ्या संकोचे दूर झालो ।
नारायणे दिला वसतीस ठाव, ठेवोनिया भाव ठेलो पायी ।
तुकाम्हणे दिले उमटूनी जगी, घेतले ते अंगी लावूनिया । ४ ।

(भा)आज अपने दिव्य नेत्र से हमने हमारी प्रत्यक्ष मरण अवस्था देखी। वह एक अनुपम आनन्द महोत्सव हुआ। तीनो भुवन आनन्द से भरे है, उनका भोग आज हमको सर्वभाव से हुआ। आज तक देहाभिमान से हम एकदेशी बन बैठे थे, उस अहंभाव का त्याग होते ही सर्वात्म भाव हुआ। आनन्दमय रूप चारों ओर खुल गया। जन्म मरण परंपरा का अशुचि सम्बन्ध टूट गया। अब हमको परिछिन्न भाव ( सकोच ) कही रहा नही। भगवान ने हमको अपने यथार्थ रूप में रहने को विशाल जगा दी। अब हमे भगवान् के चरणों के सिवा और कोई देख पडता नही। तुका कहते है—यह जो हमारा अपरिच्छिन्न आनन्दमय नित्य रूप प्रकट हुआ, वही हम है, यह निश्चय अब काल—त्रय मे भी मलिन नही हो सकता ।

## इससे सामर्थ्य कितना वढा

मऊ मेणाहूनि आम्ही विष्णु दास, कठीण वज्रास भेदू ऐसे ।
मेले जित असो, निजोनिया जागे, जो जो जे जे मागे ते ते देऊ ।
भले तरी देऊ गाडी ची लंगोटी, नाठाल्याचे काठी देऊ माथा।
माय वापा हूनि बहु मायावंत, करू घात पात शत्रु हूनि ।
अमृत ते काय गोड आम्हा पुढे, विष ते बापुडे कडू किती ।
तुका ह्मणे आम्ही अवघेचि गोड, जया पुरे कोड त्याचे परी । ५ ।

(भा)हम लोक भगवान् के दास होने से भगवान् के समान ही मृदुता मे मक्खन, मोम वगैरह से भी मृदु है। इससे उलटी वज्र को भी चूर करने वाली हमारी कठिणता है। हम लोग देह की दृष्टी से मरे है, तो भी चैतन्य दृष्टी से नित्य जीते है, सांसारिक वासना हमारी लीन होने से हम सोए रहे है, पर अन्तःकरण की तुरीया वस्था को

लेकर हम नित्य जगे हैं, अतएव हम सारे त्रिभुवन के किसी भी चीज को, जो मागे, उसको वह दे सकते हैं। मागने वाला यदि श्रद्धावान् और सरल हृदय का है, तो उसके लिए हम सर्वस्व अर्पण कर सकते हैं। यदि वही कपटी कुटिलबुद्धि है, तो उसके माथे डण्डा (शाप) भी दे सकते हैं। हम लोक प्रत्यक्ष जनक जननी से भी हर एक पर ज्यादा प्यार करने वाले हैं, इसमे विपरीत संपूर्ण कुल का भी हम नाश कर सकते हैं, जैसा कि बलवान् शत्रु भी नहीं कर सकता। हमारे मे जो मधुरता है वह अमृत मे कभी नहीं पाई जायगी, वैसे ही हमारी नाशकता शक्ती का लेश भी विष मे नहीं मिलेगा। इस पर भी तुका कहते है--कितना भी होय हम स्वरूपतः आनन्द और मृदुता तथा कल्याण ही के रूप मे है, हर एक अपने सद्‌गुणों से उसका लाभ उठा सकता है। दुर्जनों के लिए तो उसको दुष्टता ही का कुफल मिलेगा, हम स्वरूपतः कभी कुत्सित नहीं होंगे।

## ऐसे संतों का लाभ अब अवश्य उठाना चाहिए ॥

रवि दीप हिरा दाविती देखणे, अदृश्य दर्शने सन्तावेनी।
त्याचा महिमा काय वर्णू मी पामर, न कले तो साचार ब्रह्मादिका।
तापली चन्दन निववितो कुडी, त्रिगुण तो काढी सत संग।
माय बापे पिण्ड पालियला माया, जन्म मरण जाये सत सगे।
संताचे बचन वारी जन्म दुःख, मिष्टान्न ते भूक निवारण।
तुका म्हणे जवली न पाचारिता जात्रे, सत चरणी जावे रिघावया ॥६॥

(भा) सूर्य, दीप अथवा हिरा इनसे केवल आखो से देखने योग्य, रूप वाली चीज ही देख पडती है, परन्तु सन्तो की महिमा से अतीत अनागत तथा रूप रहित वस्तु भी देख पडती है, ऐसे हमारे गुरु परम्परास्थित सन्तोकी महिमा हमारे जैसे साधारण जन क्या वर्णन कर सकते है, जिसका ब्रह्मादिको को भी पूरा पता नही लग सकता ॥

जगत् मे चन्दन यह विशेष ताप हारक और शान्ति दायक समझा जाता है, परन्तु वह भी तप्त शरीर को ही सुख देगा, जाडे से जकडी हुई तनु को उससे कोई लाभ नही, सन्त सग की तो यह बात है, कि वह क्या जाडा और क्या आतप, इन सब के उद्भव के कारणी भूत सत्वरज तम इन तीनो गुणों के सम्बन्ध को जड को ही काट देता है। माता पिता का यदि दृष्टान्त ले, जो कि बडे प्रेम

से बालकों की शरीर रक्षा के लिए अपना तन मन धन हर तरह से अर्पण करते है, परन्तु वे भी बालको को जन्म मृत्यु की पकड से कभी नही छुडा सकते, सन्तो का तो यह प्रभाव है, कि जिनके यथार्थ संग मात्र से ही जन्म मरण की वार्ता तक छिप जाती है। कोई कहे कि—मिष्टान्न भक्षण करने से सब इन्द्रियों की तृप्ति होकर अपूर्व आनन्द मिलता है, परन्तु उससे भी सांसारिक अन्य क्लेशों का निवारण नहीं होना प्रत्युत बृद्धि हि होती है। सन्त के बचनो से तो सब चालके क्लेशों का नाम निशान तक मिट जाता है, और अविच्छिन्न अखण्ड आनन्द ही आनन्द रह जाता है। अतः तुका कहते है—सन्त चरणों मे सद्भाव से शरण होने के लिए सन्तों के पास स्वयं अवश्य जाना चाहिए, वहां जाने के लिए बुलाने की अथवा सूचना तक की अपेक्षा नहीं रखनी चाहिये।

## भगवान को हमने कितना वश किया है

चवदा भुवने जयाचिण पोटी, तोचि आम्ही कण्ठी साठविला।
काय एक उणे आमुचिण घरी, वोलिंगती द्वारी रिद्धि सिद्धि।
असुर जयाने घातले तोडरी, तो आम्हासी जोडी कर दोन्ही।
रूप नाहीं रेखा जयासी आकार, आम्ही तो साकार भवती वेला।
अनन्त ब्रह्माण्डे जया चेनि अंगी, समान तो मुगी आम्हा साठी।
तुका म्हणे आम्ही देवाहूनी वली, झालो हे निराली टेउनी आशा। ७।

(भा) जिस सर्व व्यापक चैतन्य भगवान के उदर मे चौदा भुवन सलील बसे है, उस शुद्ध बोध मय भगवान् को हमने हृदय मे समाय लिया है, इसीलिए चौदा भुवनो में से कही पर भी रहने वाली अच्छी से अच्छी चीज हमारे घर मे भरी है, तब हमारे यहा क्या कम है? किं बहुना रिद्धि सिद्धि वगैरह सब हमारी दासी बन कर दरवजा पर बैठती हुई हर एक अपेक्षित नई चोज को बना सकती हैं। जिस भगवाम ने हिरण्याक्ष हिरण्यकशिपु के समान दैत्यो को नष्ट और उध्वस्त किया, वह हम भक्तों के वश होकर दोनो हाथ जोड कर हमेशा कहता है–महाराज आप क्या चाहते हैं। जिस निर्गु ण निराकार भगवान् को रूप आकार अथवा परिच्छन्न-ता नहीं, उसी भगवान् को हमने एक भक्ती ही के कारण सगुण और साकार बना कर रखा है। किं बहुना चौदा चौदा भुवन जिस ब्रह्माण्ड मे रहते है, ऐसे अनन्त ब्रह्माण्डो को जो भगवान् अपने मे एक ही काल मे लीला से विशाल

स्थान देता हुआ सबका योग क्षेम संकल्प मात्र से धूम धाम से चला रहा है, ऐसा अपार सामर्थ्य वाला भगवान् और यत्किंचित किडी चिटिया वैगेरह जीव मात्र हमारे दृष्टी में बराबर हैं ( तात्पर्य यह की जो काम परमेश्वर कर सकते है, वही काम हम एक किडी मुंगी से करवा सकते है, जैसा कि पूर्व काल में ज्ञानेश्वर महाराज ने एक महिष ( भैसा ) के मुख से वैदिकों की सभा मे चारो वेद कण्ठ कहवाए ) तुका कहते है-हम लोग भगवान् से भी बलवान बने है, परन्तु हमारा मन्तव्य उद्देश्य मात्र बहोत भिन्न है।

## भक्ति के बल से तुकाराम स्वयं भगवान ही है।

भक्तीचिया पोटी रत्नाचिया खाणि, ब्रह्मीच्चि ठेवणी सकल वस्तु ।
माउली चे मागे बालकाची हारी, एका सूत्रे दोरी ओढतसे ।
जेथील जे मागे ते राया समोर, नाही से उत्तर येत नाही ।
सेवे चिये सत्ते धनीच सेवक, आपुले ते एक न वंची कांही ॥
आदि अन्ता ठाव असे मध्य भाग, भोवते असे जग उंवासनी ।
भावारूढ तुका झाला एकाएकी, देवच लौकिकी अवघा केला ॥ ८ ॥

(भा०) भक्ती यह एक ऐसा साधन है कि जिसके मध्य मे सब रत्नों की खान भरी है, कि बहुना भक्ति ही भगवान की सकल प्रिय वस्तु रखने की एक तिजोरी है, इसी बात को दो दृष्टान्त से पुष्ट करते है--

जैसे माता के पीछे सब बच्चे चलते है। माता की निगाह पर बच्चों का खुश रहना आश्रित है, यह बात पशु पक्षियों मे खास कर देख पडती है, जिनको कि एक काल मे बहुत बच्चे होते हैं, वह माता एक सूत्र से सब बच्चों को चलाती हुई वश करके बैठी है, वह सूत्र है—निरपेक्ष प्रेम।

दूसरा दृष्टान्त देखिए, जैसे किसी राजा का आज्ञाधारी सेवक जिस समय जो चीज़ राजा मागेगा, तुरन्त उसे उपस्थित कर देता है, कभी भी जिसके मुख से 'नहीं' यह उत्तर नहीं निकला। सेवा परायणता के गुण से ऐसी जगह सब चीज़ों का संसाधन, रक्षण, व्यवस्थापन और समय पर राजा के सामने उपस्थापन, यह सब बातें सेवक के अधीन होने से, सेवक ही स्वामी के तुल्य ऐश्वर्यवान् बनता है, और स्वामी को बिल्कुल आत्मवश करके रखता है। इस उदाहरण मे वैशिष्य स्वयं तुका कहते हैं—कि इसमे सेवक की एक भी चीज़ नहीं

है। सब चीजें, सब धन, सब प्रबन्ध की आज्ञा और सब सत्ता स्वामी की होते हुए भी, स्वामी तो परवश होता है, और सेवक तो मस्त होता है, केवल स्वामी के प्रति एक अनन्य भाव रखना इतना ही इसका ध्येय है, निर्दिष्ट स्वामी सेवक के दृष्टान्त को दार्ष्टान्तिक मे घटाते हुए तुका कहते हैं, इसी प्रकार अनन्य भक्ती से हमने वश किए हुए भगवान् निर्गुण निराकार अपरिच्छिन्न सर्व व्यापक होते हुए भी, हमारे लिए सगुण साकार बन कर हमारी सेवा लेने के लिए मध्य भाग मे उच्च सिंहासन पर विराजमान है, हम भी इनके सब भागों को जानते है, यह आदि मे कैसे अव्यक्त रहते है, मध्य मे भक्तों के भावना वश से कैसे २ व्यक्त हो सकते है, अन्त में फिर इनकी अव्यक्तता ही कैसी दृढ होती है। अव्यक्त होते हुए भी ब्रह्माण्ड को अपने वश चलाने की इनकी कुशलता कैसी होती है, इन सब गम्भीर बातों को हम प्रत्यक्ष करते हुए इतने उच्च भाव पर आरूढ हुए है, कि हमको व्यक्त दशा ही में अव्यक्त भगवान मय सब जगत दिखाई दे रहा है। तब हम भी भगवान् है यह अलग क्या कहना।

## निर्गुण निराकार भगवान को प्रत्यक्ष रूप में सगुण साकार क्यों होना पड़ा।

माझ्या इन्द्रियासी लागले भाण्डण, म्हणतील कान रसना धाली।
करिती तलमल हस्तपाद भाल, नेत्रासी दुकाल पडिला घोर।
गुण गाय वाणी, आयकती कान, आमुचे कारण तैसे नव्हे।
दरशने फिटे नेत्राचा तो पाग, जेथे ज्याचा भाग घेईल ते।
तुका म्हणे ऐसे करी नारायणा, माझी ही वासना ऐसी आहे॥ ९॥

(भा) तुकाराम भगवान् के अखण्ड नाम स्मरण करने ही को सब से प्रथम साधन समझते थे। नाम स्मरण करने से वाणी और कर्ण हमेशा तल्लीन रहते थे, तो भी नेत्र और हस्तपादादिक की वृत्तिया या तो बन्द रखनी पडती थीं, अथवा जागतिक किसी पदार्थ की तरफ जाती थी, उनका जागतिक (लौकिक) पदार्थ की तरफ जाना तो तुकाराम जी को इष्ट नहीं था, बन्द करके रक्खे तो नेत्रादि इन्द्रियों की स्वभाव सिद्ध प्रवृत्ति-परता मारी जाती है, इसलिए नेत्रादि की तृप्ति, सगुण सरूप भगवान बने, तब ही हो सकती है, वैसी ही हस्तपादादि अवयवों को भगवान् की सेवा तब ही हो सकती है, यदि भगवान परिछिन्न और साकार बने, इस आशय से तुकाराम जी भगवान की प्रार्थना करते है—

महाराज ! हमारी इन्द्रियों का आपस मे बडा बाद बिवाद हो रहा है। कर्ण कहते है—कि रसना ने तो भगवान् का नामोच्चारण करके अमृत पान किया, पर हमतो तटस्थ होकर सुनते मात्र है उच्चारण नहीं कर सकते। हस्तपाद कहते है–हम तो कर्ण के समान ज्ञानेन्द्रिय नहीं है, हम तो कर्मेन्द्रिय है, निर्गुण भगवान् मे तो क्रिया का सम्बन्ध न होने से हम तो अकिंचित्कर है। ललाट कहता है–हम उच्च दर्जे के अवयव होते हुए भी बेकाम बने है। नेत्र कहते है–भाइयो ! ललाट को तो वृत्ति नही है। हस्तपाद को तो वृत्ति होने पर भी, रोकने से रुक सकती है और उनमे ज्ञान शक्ति न होने से, उनको इतना अफसोस भी नहीं, पर हाय हाय ! मेरी तो हालत मै क्या कहूं ? मै न रोकने से रुक सकता हूं, खुला होकर भटकता हूं, तो चारों तरफ मुझे दुकाल ही दुकाल मालूम पडता है। कि बहुना जो रूप (नश्वर का) मै नहीं देखना चाहता, वही चारों तरफ मुझे घेरता हुआ नजर आ रहा है। इससे बेहतर है, कि अब मैं इस संसार मे न रहूं। हाथ पैर और ललाट भी नेत्र को साथ देते हुए कहते है–केवल रसना और कान इन दो को इस संसार मे रहने दो, क्योंकि एक नामोच्चारण करता है और दूसरा सुनता है, हम लोगों का इससे कोई काम नही निकलता, तो अब संसार मे फजूल बन कर रहने की अपेक्षा, न रहना ही अच्छा। इतना सुन कर—तुकाराम जी कहते है—महाराज ! मेरी तो ऐसी दृढ वासना है, कि अब आप सगुण साकार बन जाइए, तब आपके रूप को देख देख कर नेत्र की भी पारणा हो जाएगी और हस्तपाद ललाट वगैरह भी अपना २ काम सभाल कर अपने जीवन को सफल बनावेगे।

ऐसी तुकाराम की अनन्य भाव से प्रार्थना सुन कर, भक्तवत्सल भगवान् को तुकाराम जी की वासना के अनुरूप सगुण रूप मे प्रगट होना पडा। किं बहुना तुकाराम जी के प्रबल और शुद्ध वासनाओं से अवछिन्न चैतन्य सगुण रूप बन गया। अब उसका लाभ केवल अपना ही नेत्रादीन्द्रिय मात्र उठावे, यह तुकाराम को अभीष्ट नहीं, किंतु सकल भक्त मात्र उसका लाभ उठावे।

तुकाराम जी जाति से अनुपनीत वैश्य (शूद्र) थे। इस पर कोई घृणा न करे अतः वे कहते है—

प्राक्तनाच्या योगे अलशावरी गंगा, स्नान काय जगा करू नये।

जरी कामधेनु मांगा चे अंगणी, तिसी काय ब्राह्मणी वन्दू नये।
कोडियांचे हाते परि से होय सोने, अपवित्र म्हणोन घेऊ नये।
याति हीन झाला गावी चा मोकासी, त्याचे वचना सी मानू नये।
भावारूढ तुका मुद्रा विठोबाची, न मनी तयाची तोएडे काले ॥ १० ॥

(भा) कोई अत्यन्त आलसी मनुष्य है, परन्तु उसका पूर्व पुण्य इतना प्रवल है, कि मानो उस के लिये साक्षात् गङ्गा उस पर स्वर्ग से अवतीर्ण हुई, तो क्या और लोग उस गङ्गा मे न्हा कर अपने को पुनीत न करे ? क्या भगीरथ के सिवा अन्य किसी के लिये अवतीर्ण गङ्गा जगत्पावनी नहीं हो सकती ? अथवा किसी अन्त्यज के अंगण मे मानों साक्षात् कामधेनु यदृच्छा से खडी हो गई। तो क्या ब्राह्मण क्षत्रियादि उच्च वर्ण के लोग उसे प्रणाम न करे ? अथवा किसी श्वेत कुष्टी आदमी के हाथ मे पारिस है, उसको लोहे का स्पर्श होने से वह सुवर्ण होगया, तो क्या उसको अपवित्र समझ कर न लिया जाय ? अथवा कोई हीन जाति का मनुष्य दैव वश से किसी ग्राम का जागीरदार बन गया, तो क्या उसके वचनों को गांव वाले लोग नहीं मानते ? इसी चाल से हमारा शरीर जाति हीन होने पर भी हमारे सम्बन्ध से आये हुवे भगवान्, अथवा उन्ही की प्रेरणा से हमारे मुख से निकले हुवे वेदार्थो के सिद्धान्त वाक्य दूसरे को उपादेय नहीं हो सकते ? किं बहुना हम इस स्थूल शरीर से पहिले ही मृत हो चुके है। अतः इस शरीर का और हमारा विलकुल तादात्म्याध्यास रहा नही। अतः हम भगवान् के सिवाय अन्य रूप मे जीवित नहीं है। यह बार बार भक्त जनों के सामने दृढ घोषणा कर के कहते आये है। इस पर भी हमारी बात का जो लोग विश्वास नही करते, उनका मुह काला। अर्थात् घोर अन्ध तामिस्र मे फसे है। उन को कौन समझा सकता है ?

## तुकाराम को महान् निधि मिला है।

न सरे लुटिता मांगे बहुतानी, जुनाट हे खाणी उघडिली।
सिद्ध महामुनि साधक संपन्न, तिही हे जतन केले होते।
पाया ला चे गुणे पडले है ठाउके, जगा पुंडली के दाखविले।
तुका म्हणे तेथे हो तो मी दुबला, आले या कपाला थोडे बहु ॥ ११ ॥

(भा) यह बहुत पुरानी खान खोलदी गई है। इसे पहिले कई लोगों ने मन माने

लूट लिया, पर यह कभी कमती हुई नहीं दिखाई। भक्तवर प्रह्लाद, नारद, वशिष्ठ, पराशर, पुण्डरीक, व्यास, अंबरीष, शुकाचार्य, शौनक, भीष्माचार्य, हनूमान, अङ्गद, विभीषण, और अर्जुन प्रभृति महात्माओं ने अनन्य भक्ति बल से इस खान से अमूल्य रत्न पाकर ऐसा आनन्द लूटा है, कि जिस की गूंज के युग लौटने पर भी अभी तक सुनाई देती है। इस खान को बड़े २ तपस्वी सिद्ध मुनियों ने रक्षण कर रखा है, पर लुटाने के लिये खोलना, यह सब की सामर्थ्य नहीं होती। जैसे तल घर में गड़ा हुआ निधि किसी पादोत्पन्न पुरुष को ( जो माता के उदर से निकलते समय शिरः पूर्वक न निकल कर पाद पूर्वक निकलता है ) ही दिखाई देता है, अन्य को नहीं, ऐसा ही यह सच्चिदानन्दघन भगवान् की खान लुटाने का सामर्थ्य किसी पादोत्पन्न (अर्थात जो वहिर्मुख नहीं है अन्तर्मुख है ) को ही होता है। यह खान बहुत पहिले ( २८ महा युग पूर्व ) भक्त वर पुण्डरीक ने खोल कर जगत में बांट दी। उस समय हम भी भाग्य वश वहां उपस्थित थे। उस समय जो हमने वहां लूटा, उसको आज इस जन्म में लोगों से भी लुटाने के लिये खोल बैठे हैं।

## तुका राम को सगुण रूप का साक्षात्कार।

आलिंगन कण्ठा कण्ठी, पडे मिठी सर्वाङ्गे।
न घडे मागे परते मन, नारायण संभोगी।
वचना सी वचन मिले, रिघती डोळे डोलियात।
तुका म्हणे अन्तर्ध्यानी, जीव जीवनी विराल्या ॥ १२ ॥

(भा) भगवान् हमारे कण्ठ लगे है, हम भगवान् के कण्ठ से लगे है। पैर से लेकर मस्तक तक सर्वाङ्ग को परस्पर ने लपेट लिया है। इस सच्चिदानन्द भोग से दोनों में से किसी की भी मनोवृत्ति पीछे नहीं हटना चाहती। हम दोनों का उत्तर प्रत्युत्तर भी हो रहा है। परस्पर के नेत्र किरण परस्पर के नेत्र कनीनिका पर डट रहे हैं। तुका राम जी कहते है--कि बहुना जीवन शक्ति भी परस्पर के तादात्म्य को प्राप्त हो कर लीन सी होगयी।

इतनी देर तक तुकाराम ने अपनी सामर्थ्य के विश्वास पर जो कहा वह सुन कर किसी को उनके अभिमानिता की आशङ्का होगी अतः--

## तुका राम जी का विनय देखिये—

नकतिका चे पायी माझी विन वणी, मस्तक चरणी ठेवीतस ।
अहो श्रोते वक्ते सकल ही जन, बरे पारखून बांधा गाठी ।
फोडिले भाण्डार धन्याचा हा माल, मी तव हमाल भारवाही ।
तुका म्हणे चाली झाली चहूं देशी, उतरला कसी खरा माल ॥ १३ ॥

(भा) सब आबाल वृद्धों के चरण कमलों मे मेरी यह नम्र अभ्यर्थना है, कि वे सब मेरे सादर प्रणाम को पहिले स्वीकार करे । श्रोता और वक्ता, ज्ञानी और अनजान सब लोगों से दूसरा मेरा यह विशिष्ट अनुरोध है, कि वे जिस विचार को अपनाने वाले है, उसे पहिले खूब परीक्षा कर लीजिये. मै जिन विचारों को आप के सामने रखना चाहता हूं, वे मेरे व्यक्ति के नही है, वे आप और हम सबका जो प्रभु है, उस के खजाने मे से लाये हुये अमूल्य रत्न है । उन पर मेरा स्वतन्त्र कोई हक्क नही । हम तो केवल उस बोझा को उठा कर ले चलने वाले मानों कूली (हमाल) है । पर बात इतनी ही है, कि सब देशों के ग्राहकों ने इस माल की पूरी २ जाच की है, और सब की परीक्षा मे यही माल सब से अव्वल दर्जा का ठहराया गया । अब आप भी यदि किसी चीज को उत्तम समझ कर सग्रह करना चाहते हों, तो इसी परीक्षित चीज को सग्रह मे रखिये । इस मे दो अपूर्व गुण है, एक तो यह चीज अपने ही मालिक की होने से इसके संग्रह के लिये कीमत ( मूल्य ) नहीं देनी पडेगी । दूसरा अतीत अनागत वर्तमान सब प्राणिमात्र के लिये यह चीज समान रूप मे बनी हुई है, अत: तरतम भाव के विना ही यह चिर से चिर तक स्थिर रहने वाली है, और ग़रीब तथा अमीर ज्ञानी तथा अनपढ सबको मिलने वाली है ।

## विनय का दूसरा प्रकार ।

आपुलिया बले नाही मी बोलत, सखा कृपावन्त वाचा त्याची ।
सालुंकी मजुल बोलत से वाणी, शिकविता धनी वेगलाची ।
काय म्या पामरे बोलावी उत्तरे, परिमा विश्वंभरे बोलविले ।
तुका म्हणे त्याची कोण जाणे कला वागवी पागुला पाया विण ॥ १४ ॥

(भा) हम अपने बल से अथवा व्यष्टिभाव मन मे लाकर नही कुछ कहते । किंतु प्राणिमात्र का कृपासागर सखा भगवान उसी की यह वाणी बोल रही है । जैसे सारिका ( मैना ) अत्यन्त मधुर कण्ठ से सारवत्तर बातों को कहती है । पर

वह विवक्षा मैना की नहीं होती। वहा उसको सिखाने वाला मालिक अलग ही रहता है। उसी की वह विवक्षा होती है। वैसे ही पामर और अल्पज्ञ हम क्या कह सकते है। तथापि वही विश्वम्भर भगवान् हमारे मुख से कहवाता है। उस भगवान् की अपूर्व लीला को कौन पहिचानता है। जोकि पंगु को पैर के बिना ही चलाता है, अन्ध को आंख के बिना ही व्यवहार समर्थ करता है; तब हमारे मुख से कहवाने मे क्या भगवान् को अशक्य है।

## विनय का तीसरा प्रकार

संतांची उच्छिष्ट बोलतो उत्तरे, काय भ्या गवारें जाणावे हे।
विठ्ठला चे नाम घेता नये शुद्ध, तेथे मज बोध काय कले ॥
करितो कवित्व बोबड्या उत्तरी, झणी मजवरी कोप धरा।
काय माझी याति नेणा हा विचार, काय मी ते फार बोलो नेणे ॥
तुका म्हणे मज बोलवितो देव, अर्थ गुह्यभाव तोचि जाणे ॥ १५ ॥

(भा) सन्त लोगों के उच्छिष्ट वचनों का ही हम अनुवाद कर रहे है, क्योंकि गवार और अशिक्षित हम इन बातों को क्या जाने और क्या नया बना सके। 'विठ्ठल' टि० * यह भगवान् का नाम भी जब हमारे मुख से शुद्ध नही निकलता, तब उसके अर्थ का यथार्थ बोध हमे होना कितना दूर है। तथापि हम मन्द और असंस्कृत अपनी वाणी से कविता भी करते है। इस बात को देख कर, कि 'कहा हमारी अयोग्यता और कहां हमारा साहस' कदाचित् आप हमारे ऊपर रुष्ट भी होंगे। तुका कहते है–तथापि हमारी हीन जाति और असंस्कृतता को देख कर यह आप निश्चय करें, कि हमको भगवान् ही बोलने की प्रेरणा करता है और इन वचनों के अर्थ की गम्भीरता और यथार्थता भी वही जानता है। मै तो मेरे ही मुख से निकले हुए वचनों के अर्थ को भी समझने के काबिल नही हूं।

क्रमशः

माधव शास्त्री भाण्डारी।

---

टि० * विदा ज्ञानेन ठान् मन्दान् लाति अनुगृह्णातीति विठ्ठलः।

# अथर्व सूक्त ३-२७-१ पर मीमांसा *टि० ।
# और
# मीमांसा सामग्री विचार ।

( ले० माधवशास्त्री भाण्डारी प्रधानाध्यापक, ओरियण्टल कालेज, लाहौर ।
वेदान्त–व्याकरणाचार्य–मीमांसा–साहित्यतार्थ )

प्रिय पाठक महोदय की सेवा मे आज एक अत्यन्त उच्च दर्जा का विषय उपन्यास किए जाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है, वह विषय है मीमांसा। हमारे सर्व तन्त्र स्वतन्त्र वाचस्पति मिश्र महोदय जी ने मीमासा शब्द का अर्थ ब्रह्म सूत्र के शाकर भाष्य की टीका मे लिखा है, 'पूजित विचार वचनो मीमांसा शब्दः' अत्यन्त पूजित अर्थों का विचार करना यही मीमांसा पदार्थ है। वेदार्थ विचारों के सिवाय भारतीयों के लिए दूसरा पूजित विचार कौन सा हो सकता है ? अतः मीमांसा यह विषय सब की दृष्टि से अत्यन्त महत्व का है, इसमे सन्देह नही। तथापि जितनी इस विषय की महनीयता और गम्भीरता है, उतनी ही विद्वान् लोगों की इस तरफ से पराङ्मुखता है. यही आश्चर्य का कारण है। मैं इस विषय पर बहुत दिन से लेख लिखने के लिए सोचता था, परन्तु पाठकों की पराङ्मुखता को देख कर इस विषय का अभी समय नहीं आया अथवा पंजाब की साधारण जनता इस विषय के विचार करने योग्य भूमिका मे अभी तक पहुंची न होगी, ऐसा सोच कर मौन धारण करके बैठा था, परन्तु हमारे प्रिय सुहृद् पं० विश्वबन्धु जी ने इस विषय को जनता के सामने अमूल्य रत्न के रूप मे रखने का रास्ता एक दो लेख से शुरू किया है। यह बात अत्यन्त धन्यवादार्ह है।

सब के प्रथम वेदार्थ विचार करने की थोडी सी सामग्री पाठकों के सामने यह रक्खी जाती है।

पदच्छेदः पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना ।
अध्याहारोऽनुषङ्गश्च व्याख्यानं षड्विधं स्मृतम् ॥

---

टि० * यह लेख गत नवम्बर मास के मेगजीन मे छपे हुए प० विश्वबन्धु जी के 'मीमांसा-त्मक वाक्य विचार' इस लेख के समालोचनार्थ लिखा है। पाठक महोदय उस लेख को देख कर इस लेख का विचार करे।

वैदिक मन्त्रादिकों के व्याख्यान करते समय इन छ प्रकारों का बड़े सावधानी से विचार करना चाहिए। १ पदच्छेद २ पदों के अर्थ का निर्वचन ३ समास-तद्धितादि वृत्तिस्थल मे विवक्षित स्पष्टार्थ ज्ञान के लिए विग्रह दिखलाना ४ वाक्य योजना इस वाक्य योजना के दो भेद है एक साकाक्षपदों के अन्वय से वाक्य योजना दूसरी साकांक्ष अनेक वाक्यों के अन्वय से महावाक्य योजना जैसे अभियुक्तों ने कहा है—

स्वार्थबोधे समाप्तानामङ्गाङ्गित्व-व्यपेक्षया।
वाक्यानामेकवाक्यत्व पुनः संहत्य जायते ॥

५ अध्याहार जहा मन्त्रो मे अन्वय के समय आकांक्षा शान्त करने लायक तात्पर्यानुकूल पद नहीं मिलता वहा तात्पर्य वश से लौकिक योग्य पदों से आकाक्षा शान्त करना अध्याहार कहा जाता है। इस अध्याहृत पद मे वैदिकत्व नही रहता है किन्तु लौकिकत्व समझा जाता है, 'अनाम्नातेष्व मन्त्रत्वम्' जै० सू० ऐसा जैमिन्यादि मीमासकों का सिद्धान्त है। ६ अनुषङ्ग किसी एक मन्त्रस्थ पद ( अथवा वाक्य का ) समीपस्थ वाक्य मे अन्वय होकर अन्वयाकांक्षा शान्त हो गयी, तथापि उसी प्रकरण के दूसरे आगे के या पीछे के वाक्य मे उसी पद का अन्वय किए विना उस वाक्य का वाक्यार्थ पूर्ण नही हो सकता, ऐसे स्थल मे उस शातांकांक्ष पद का पुनः अन्वय करना, इसको अनुषङ्ग कहते है। जैसे 'सं ते मनो मनसा, स प्राणः प्राणेन गच्छताम्' शु० य० स० ६-१८। सोमयाग मे अग्नीषोमीय पशु का हनन करके उस पशु का मन और प्राण मन्त्र बल से देवता के मन और प्राण मे मिलाया जाता है। उस समय का यह मन्त्र है। यहा 'ते प्राणः प्राणेन संगच्छताम्' इस वाक्य मे गच्छताम् इस एकवचनान्त का प्राणमे अन्वय हो कर आकाक्षा शान्त गयी है। तथापि उसी पद का 'ते मनः मनसा स(गच्छताम्')इस वाक्य मे भी अन्वय हुवा, यह हुआ पदानुषङ्ग का उदाहरण। अब वाक्यानुषङ्ग का देखिए—

'चित्पतिर्मा पुनातु वाक्पतिर्मा पुनातु, देवो मा सविता पुनातु,
अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः' शु० य० स० अ—४-४

सोमयज्ञ के आरम्भ में दीक्षित यजमान 'चित्पतिर्मा पुनातु' इत्यादि तीन मन्त्रों से सकल ज्ञान की अधिष्ठात्री, तथा वाणिओं की अधिष्ठात्री और आदित्य

देवता यह तीनों पृथक् २ मुझे पावन करें। ऐसी प्राथना करता है। यहां तीनों वाक्य पूर्ण होने पर भी 'अच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः' यह भाग स्वयं साकाक्ष होने से समीपस्थ 'देवो मा सविता पुनातु' इस वाक्य मे पुनातु क्रिया मे करणत्व द्वारा जैसा अन्वित हुआ। वैसा ही 'चित्पतिर्मा पुनातु'। 'वाक्पतिर्मा पुनातु' इन पहिले दोनों वाक्यों मे भी 'पुनातु' क्रिया द्वारा अन्वित हुआ अतः यह पूर्व दो मन्त्रों के लिए वाक्यानुषङ्ग कहा जाता है।

इस चाल के पदच्छेदादि छ प्रकार वाक्य व्याख्यान के होने पर भी, अध्याहार और अनुषङ्ग यह दोनों सर्वत्र रहते है, यह बात नही है, किन्तु कहीं २ रहते है। पदच्छेदादि चार तो प्राय सब वाक्य विचार मे आते है।

अतः हमारे विश्वबन्धु जी ने 'असित पद के विचार के लेख मे पदार्थ मीमासा और प्रकृत लेख मे 'वाक्य योजना' पदोक्त वाक्य मीमांसा साधारणतः दिखलाई है। उसमे हम उसी का विशेष विचार करेंगे।

वाक्य योजना मे दो प्रकार दिखलाए, एक तो साकांक्ष पदों के अन्वय से वाक्य योजना और दूसरी साकांक्ष वाक्यों से महावाक्य योजना। पहिली तो सर्वसाधारण को ज्ञात ही है, इसी मे पदच्छेद पदार्थोक्ति विग्रह, अध्याहारादि देखे जाते है। मीमासकोक्त श्रुति, लिङ्ग, वाक्य, प्रकरण स्थान और समाख्या इन छ प्रमाणो मे से पहिले तीन अर्थात् श्रुति, लिङ्ग और वाक्य भी इसी मे देखे जाते है—उनका यथावकाश लेखान्तर मे वर्णन करेंगे।

दूसरी वाक्य योजना मे वाक्यों का परस्पर सम्बन्ध आकाक्षा वश से अनेक प्रकार का होता है। कहीं उद्देश्य प्रति निर्देश्य भाव, कही स्तुत्यस्तावक भाव, क्वचित बाध्य बाधक भाव अन्यत्र सर्वत्र शेष शेषि भाव होता है। यत्तत्पदघटित वाक्यों का परस्पर उद्देश्य प्रति निर्देश्य सम्बन्ध कहा जाता है। विधिवाक्य और अर्थ वादो का स्तुत्यस्तावक भाव सम्बन्ध रहता है। उत्सर्ग अपवाद वाक्यों का (सामान्य विशेष वाक्यों का) और सामान्य विधि वाक्य और निषेध वाक्यों का बाध्य बाधक भाव सम्बन्ध होता है। अन्यत्र प्रायः शेषशेषि भाव रहता है। क्रमशः इनके उदाहरण देखिए----

यत्प्रज्ञानमुतचेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु

यस्मान्न ऋते किंचन कर्म क्रियते तन्मे मनः शिव सकल्प मस्तु। शु० य०

सं० अ० ३४ मं० ३।

अर्थ—जो प्रकृष्ट ज्ञान का साधन है, स्मृति का साधन है, शरीर और इन्द्रियों का विधारक और प्रेरक प्रयत्न जिसके अधीन है, जो प्राणिमात्र के हृदय मे अजरामर ज्योति से प्रकाश करता है, कि बहुना जिसके बिना कायिक वाचिक अथवा मानस कर्म नहीं हो सकता वह मेरा मन शुद्ध और कल्याण—संकल्पशाली बने। इस मन्त्र मे यच्छब्द घटित पूर्व तीन वाक्यों का और 'तत' शब्द घटित अन्तिम वाक्य का परस्पर उद्देश्य प्रति निर्देश्यभाव सम्बन्ध है। अन्तिम वाक्य की त्रिवार आवृत्ति करके ही पहिले 'यत्' शब्द घटित तीनों वाक्यों के साथ पृथक् पृथक् त्रिवार अन्वय होकर आकांक्षा शान्त होगी, अन्यथा नहीं।

'वायव्यं श्वेतमालभेत भूतिकाम' इत्यादि विधि वाक्यों का और वायुवै क्षेपिष्ठा देवता इत्यादि अर्थवाद वाक्यो का स्तुत्यस्तावक भाव संबन्ध है।

'चमसेनाऽऽपः प्रणयेत्' ( दर्श पूर्णमा सेष्टी मे चमस नामके काष्ठमय पात्र में जल ग्रहण प्रोक्षणादि कार्य के लिए करें ) इस सामान्य वाक्य का और 'गोदोहनेन पशु कामस्य ( जिस यजमान को पशु की इच्छा है, वह गैया दोहने के पीतल के पात्र मे प्रोक्षणाद्यर्थ जल ग्रहण करें) इस विशेष विधि वाक्यका वाध्य वाधक भाव सम्बन्ध है। तथा 'न दीक्षितान्न मश्नीयात्' (सोम यज्ञ के लिए दीक्षा ग्रहण करने पर उस यजमान का अन्न ग्रहण करना नहीं ) इत्यादि निषेध वाक्य का और 'अग्नीषोमीयवपाया हुतायां दीक्षितान्न मश्नीयात्' (सोम यज्ञ मे सोम कण्डन के पूर्व दिन अग्नीषोम देवता संबन्धि पशु का वपायाग हो जाने के बाद दीक्षितान्न ग्रहण मे दोष नहीं ) इत्यादि अनुमति वाक्य का वाध्य वाधक सम्बन्ध है।

शेष शेषिभाव सम्बन्ध बहोत व्यापक है, जैसे यागों मे प्रधान याग वाक्य का और अङ्गयाग वाक्यों का शेष शेषि भाव सम्बन्ध है 'दर्श पूर्णमासाभ्या यजेत'। आग्नेययाग उपांशु याग और अग्नीषोमीय याग यह तीन याग पौर्णमासी में करे। और अग्नेययाग उपाँशुयाग, और ऐन्द्राग्नयाग यह तीन दर्श मे करें। यह प्रकरणार्थ है) इस प्रधान वाक्य की 'समिधो यजति, तनूनपातं यजति, इडो यजति, बर्हिर्यजति स्वाहाकारं यजति' इत्यादि प्रयाज आघार, आज्यभाग, स्विष्टकृत,

अनुयाजादि विधायक अङ्ग वाक्यों के साथ शेष शेषि भाव सम्बन्ध है।

'जामि वा एतद्यज्ञस्य क्रियते, यदन्वञ्चौ पुराडाशौ, उपांशुयाजमन्तरा यजति' (आग्नेययाग और अग्नीषोमीय याग यह दोनों पौर्णमासी के दिन करते समय इनकी याज्या और पुरोऽनुवाक्या वगैरे मन्त्र उच्च स्वर मे होता को कहने पड़ते है अतः ऐसे याग लगातार एक के पीछे एक करना, यह परिश्रम कारक है। अतः इन दोनों यागों के बीच मे उपांशुयाग करें। इस याग मे उच्च स्वर से मन्त्र नही कहे जाते। अतएव इसका नाम 'उपांशु'। यह याग बीच मे करने से ऋत्विजों को विश्रान्ति मिलेगी) यहा 'जामि वा एतद्यज्ञस्य क्रियते' इस वाक्य शेष का और 'उपांशु याजमन्तरा यजति'। इस प्रधान वाक्य का शेष शेषिभाव सम्बन्ध है। ऐसे ही जो तात्पर्य निर्णायक वाक्य है उनका और प्रधान वाक्यों का शेष शेषिभाव संबन्ध समझना।

अस्तु, यहा तक पदार्थ विचार की और वाक्यार्थ विचार की शास्त्र सिद्ध सामग्री सोदाहरण सक्षेपतः दिखलाई। इसके बिना प्रस्तुत विचार को शास्त्र मर्यादा मे नियन्त्रित करना अशक्य था। अतः यह सामग्री आवश्यक समझ कर उपस्थापित की गयी।

मीमांस्यमान सूक्त अथर्व ३। २७। १

प्राची दिगग्निरधिपति रसितो रक्षिता आदित्या इषवः। तेभ्यो नमोऽधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नम इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु। योऽस्मान् द्वेष्टि य वयं द्विष्मस्तं वो जम्भे दध्मः॥ १॥ दक्षिणा दिगिन्द्रोऽधिपति स्तिरश्चिराजी रक्षिता पितर इषवः। तेभ्यो० ॥ २॥ प्रतीची दिग्वरुणोऽधिपतिः पृदाकू रक्षितान्न मिषवः। तेभ्यो० ॥ ३॥ उदीची दिक् सोमोऽधिपतिः स्वजो रक्षिताऽशनिरिषवः। तेभ्यो० ॥ ४॥ ध्रुवा दिक् विष्णुरधिपतिः कल्माषग्रीवो रक्षिता वीरुध इषवः। तेभ्यो० ॥ ५॥ ऊर्ध्वा दिग् बृहस्पति रधिपतिः श्वित्रो रक्षिता वर्ष मिषवः। तेभ्यो० ॥ ६॥

यह छ मन्त्र है। प्रत्येक मन्त्र मे एक २ दिशा, तत्सम्बन्धी अधिपति, तथा रक्षिता और इषु (बाण) ऐसे चार २ उल्लेख है, प्रत्येक को अलग २ प्रणाम करके अपने साथ वैर भाव रखने वाले और वैर भाव अपना जिनके साथ है उन दोनों को पूर्वोक्त चारों के दावा मे देने की प्रार्थना है। छ मन्त्रों मे अलग २ चार वर्ग है। जैसे

| दिशा | अधिपति० | रक्षिता० | इषु० |
|---|---|---|---|
| प्राची | अग्नि | असित | आदित्य |
| दक्षिणा | इन्द्र | तिरश्चिराजी | पितर |
| प्रतीची | वरुण | पृदाकु | अन्न |
| उदीची | सोम | स्वज | अशनि |
| ध्रुवा | विष्णु | कल्माषग्रीव | वीरुत् |
| ऊर्ध्वा | बृहस्पति | श्वित्र | वृष्टि |

यहाँ छ दिशाओं के स्थान रूप उपाधि भेद से भेद होने के कारण प्रत्येक दिशाओंके अधिपति रक्षिता और बाण यह परस्पर से बिल्कुल अलग २ है। अतः प्रत्येक मन्त्र मे 'तेभ्यो नमः' इसमे केवल तत्तन्मन्त्रोक्त प्राच्यादि एक २ दिशा को प्रणाम किया है। तच्छब्द को बुद्धिस्थ पदार्थ परामर्शकत्व होने से प्रत्येक मन्त्र का 'तत्' शब्द अलग २ प्राच्यादि दिशा का बोधक होता है।

१ प्रश्न 'तेभ्यः' यह नपुंसकलिङ्गबहुवचनान्त शब्द एक वचनान्त स्त्री लिङ्ग प्राची शब्द का कैसा परामर्श करेगा।

१ उत्तर—विशेष्य विशेषण वाचकपदों से यदि समानहि संख्या-बोध कराने का वक्ता का तात्पर्य है तो समान वचन और समान लिङ्ग का नियम होता है। यदि विशेष्य वाचक पदार्थ की संख्या की अपेक्षा से विशेषण वाचक पदार्थ की सख्या को विरुद्ध कहने मे वक्ता का विशेष हेतु है, तो वहा विशेषण पद और विशेष्य पद भिन्न संख्या से आ सकते है। जैसे अग्नीषोमौ देवता इन्द्राग्नी देवता। यहा अग्नीषोम और इन्द्राग्नी पद द्विवचनान्त और देवतापद एकवचनान्त है। यहां अग्नि और सोम मिलित मे एक देवतात्व दिखलाना है, वैसा ही इन्द्र और अग्नि मिलित मे एक देवतात्व विवक्षित है। प्रत्येक मे नही।

ऐसा ही 'प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि' इस गौतम सूत्र मे विशेष्य विशेषण मे समान बहु वचन होने पर भी 'वेदाः प्रमाण यदि' इस भारत श्लोक मे 'वेदाः' यह विशेष्य बहुवचनान्त और 'प्रमाणं' यह विशेषण एक वचनान्त है। इसका कारण यही है, कि गौतम सूत्र मे प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द इन प्रत्येक मे प्रमिति-करणतावच्छेदक-धर्म प्रत्यक्षत्व, अनुमानत्व, उपमानत्व और शब्दत्व यह चारों अलग २ है। यही दिखयाने के लिए प्रमाण शब्द

से वहुवचन किया और वेदाः 'प्रमाणम्' इस वाक्य मे तो ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद ऐसे तीन अथवा अथर्ववेद को पृथक् लेकर के चार वेद होने पर भी प्रमितिकरण तावच्छेदक धर्म वेदत्व एक ही है, ऋगुवेदत्व यजुर्वेदत्वादि चार धर्म अलग २ प्रमिति करणतावच्छेदक नहीं हैं। वह वेदत्व सब वेदों में एक होने से सब वेदों मे एक ही प्रमाकरणता है। प्रत्यक्ष–अनुमानादिक के तुल्य नाना प्रमाण नही। यह दिखलाने के लिए प्रमाण शब्द से बहु वचन न देकर एकवचन दिया।

वैसाही—

शक्तिर्निपुणता लोक-काव्य-शास्त्राद्यवेक्षणात।

काव्यज्ञ शिक्षयाऽभ्यास इति हेतुस्तदुद्भवे ॥ का० प्र० का० २

इस का० प्र० कारिका मे पदवाक्य प्रमाण पारावारीण मम्मटाचार्य्य जी ने नैसर्गिक शक्ति लोक और काव्य शास्त्रादिके अनुभव से जन्य निपुणता और काव्यज्ञ के उपदेश का अभ्यास, यह तीनों काव्य बनाने मे हेतु हैं, यह अर्थ दिखलाते समय 'इति हेतुस्तदुद्भवे' यहा विशेषण वाचक 'हेतु' शब्द से एक वचन किया। शक्ति निपुणता और अभ्यास यह तीनों विशेष्य होने पर भी विशेषण हेतु' शब्द से बहुवचन नही किया। इसका उद्देश्य यही है, कि शक्ति, निपुणता और अभ्यास इन तीनों के समुदाय मे रहने वाला धर्म ही एक काव्योत्पत्ति का हेतुतावच्छेदक है। प्रत्येक गत शक्तित्व, निपुणत्वादि धर्म मे हेतुतावच्छेदकता नही। इसका मतलब यह निकलता है, कि जिस पुरुष मे यह तीनो अर्थात शक्ति निपुणता और अभ्यास विद्यमान हैं, उसी ने की हुई कविताए उपादेय होगी, अन्यथा नही।

प्रकृत सूक्त के तृतीय और षष्ठ मन्त्र मे भी 'अन्नम इषव', वर्षम् इषवः, यहां पर भी विवक्षा वश से विशेषण विशेष्य पदों मे समानवचनकत्व नहीं किया।

इसी चाल 'तेभ्यः' इस बहुवचनान्त शब्द से एक वचनान्त प्राची इत्यादि–पद वाच्यार्थों का परामर्श करना यह भी सहेतुक है। वह हेतु यह है—कि दिशा यह स्वरूपतः एक ही है। तथापि उपाधि भेद से वह प्राच्यादि नाम से भिन्न होती हैं। उसको प्रणामार्थ अञ्जलि निर्देश करते समय वह भी प्राच्यादि प्रत्येक दिशा अगुली के भेद से दश विध होती है 'दश वा अञ्जलेरंगुलयो दिशि दिश्येवैभ्य एतदञ्जलिं करोति' शतपथ ब्रा० ६–१–१–३६। इससे यह बात सिद्ध है। अतएव–

नमोऽस्तु रुद्रेभ्यो ये दिवि येषां वर्ष मिषवः । तेभ्यो दश प्राचीर्दश दक्षिणा दश प्रतीचीर्दशोदीचीर्दशोर्ध्वाः । तेभ्यो नमो अस्तु ते नोऽवन्तु ते नो मृडयन्तु तेऽयं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषा जम्भे दध्मः । शु० य० स० अ० १६ मन्त्र ६४

नमोऽस्तु रुद्रेभ्यो येऽन्तरिक्षे येषा वात इषवः । तेभ्यो दश प्राचीर्दश दक्षिणा दशप्रतीचीर्दशोर्ध्वाः । तेभ्या नमो० । मन्त्र ६५

नमोऽस्तु रुद्रेभ्यो ये पृथिव्यां येषामन्नमिषवः । तेभ्यो दश प्राचीर्दश दक्षिणा० । तेभ्यो नमो अस्तु० मन्त्र ६६ ।

इन तीन मन्त्रो मे स्वर्गस्थ अन्तरिक्षस्थ और पृथिवीस्थ भेद से तीन जगे दस दस प्राची का उपाधि भेद से उल्लेख किया है। उसी औपाधिक बहुत्व को लेकर यहा प्रकृत सूक्त मे तेभ्यः' यह बहुवचन निर्देश है। 'अधिपतिभ्यो नमः' रक्षितृभ्यो नमः इत्यादि बहुवचनान्तों का प्रक्रम भङ्ग न हों, इस हेतु से भी यहां बहुवचन आवश्यक है। ताभ्य' ऐसा स्त्रीलिङ्ग निर्देश न करके 'तेभ्यः' ऐसा 'सामान्ये नपुंसकम' इस सामान्य नियम से नपुंसक निर्देश किया है। विवेचक लोग पूर्णतया सोचेंगे कि यह एक शाखान्तर का मन्त्र पूर्णतया उसी अर्थ मे है।

इस मन्त्र मे रक्षितृगण और अधिपति गण को रुद्र शब्द से कह कर, उनकी वही प्राच्यादि दिशाएं स्थान रूप से दिखला कर, इषु भी वैसे ही दिखलाए है। केवल अन्य शाखा के मन्त्रों मे चारो दिशा व्यष्टि की और एक ऊर्ध्व दिशा (समष्टि ज्ञान की) दिखला कर ध्रुवादिक् सर्व सामान्य भी दिखलाई है। शुक्लयजुः शाखा मे केवल विशेष पाचों दिशाएं दिखलाई है। सर्व सामान्य होनेसे ही ध्रुवा दिक छोड दी हे।

दूसरी बात यह है, कि मुख्य अधिपति का सपरिवार उल्लेख करके मुख्य को प्रणाम करने से परिवार को भी प्रणाम हो जाता है। वैसा ही प्रकृत मे स्थान ( दिशा ) और इषु इत्यादि परिवार का उल्लेख करके मुख्य अधिपति ( रुद्र ) को प्रणाम करने से प्राच्यादि दिशा और इषु को भी प्रणाम हो गया। आरम्भ मे किया हुआ दिशा आदि का सहोच्चारण ही इसमे मुख्य गमक है।

यही प्रकार तै० सं० ५-५-१० मे भी समझना।

तीसरी बात यहां अधिपति का रुद्र शब्द से उल्लेख करने से हीं वे शाखान्तरोक्त भी अधिपति समूहात्मक है, एकैक व्यक्ति रूप नहीं है। अतएव

उनका अथर्व सू० ३-२७-१ में प्रत्येक मन्त्र में बहुवचनान्त शब्द से 'अधिपतिभ्यो नमः' इत्यादि उल्लेख किया है। कारण संवस्थलमें एकवचनान्त अथवा बहुवचनान्त शब्द से उभयविध प्रयोग करना, यह लौकिक प्रयोगों में भी दृष्ट है। जैसे सर्वो लोक आनन्दितः। सर्वे लोका आनन्दिताः' अर्थ दोनों का एक ही है। अतएव अथर्व० १२-३-५५ के सूक्त में इसी अर्थ में अधिपति शब्द का एकवचनान्त प्रयोग किया है। वह सूक्त आगे स्पष्ट होगा।

प्रश्न--अचेतन प्राच्यादि दिशा को प्रणाम कैसा हो सकता है?

उत्तर--अभिमानिव्यपदेशस्तु विशेषानुगतिभ्याम। ब्र० सू० २--१५ इस सूत्र में व्यास महर्षि ने अचेतन की भी अभिमानिनी देवता रहती है, यह स्पष्ट कहा है। अतएव पुराणों में--

'पृथिव्याद्यभिमानिन्यो देवताः प्रार्थितौजसः।
अचिन्त्याः शक्तय एतासां दृश्यन्ते मुनिभिःस्तुताः॥ १ ॥
ताश्च सर्वगता नित्यं वासुदेवैकसंश्रयाः।

पृथिव्यादि अचेतनों की भी अभिमानिनी देवता रहती हैं। समन्त्रक प्रार्थनादि करने से उनका तेज प्रकट होता है। उनकी शक्तियां भी अचिन्त्य रहती हैं। बड़े २ सिद्ध महर्षि को ही उनका पता लगता है। वह देवता नित्य और सर्वगत होती हैं। वे सब भगवान की ही अंशभूत रहती हैं।

इससे अचेतन दिशाओं की भी अभिमानिनी देवता निश्चित है। अतएव वेदों में अचेतन ओषधी और शस्त्रादिकों की भी प्रार्थना की जाती है। जैसे 'ओषधे त्रायस्व, स्वधिते मैनꣳहिꣳसीः। शु० य० सं० ६-१५। यहां ओषधी और शस्त्र को सम्बोधन करके रक्षणादि करने की प्रार्थना की है। किं बहुना अचेतन के उद्देश्य से दान भी वेद में स्पष्ट उपलब्ध है। जैसे--अथर्व १२। ३--५५-६० में है।

## अथर्व० १२।३-५५-६०

प्राच्यै त्वा दिशेऽग्नयेऽधिपतयेऽसिताय रक्षित्र आदित्यायेषुमते। एतं परि दद्मस्तं नो गोपायतास्माकमैतोः॥ ५५॥ दक्षिणायै त्वा दिश इन्द्रायाधिपतये तिरश्चिराजये रक्षित्रे यमायेषुमते। एतं त्वा परिदद्मः० ॥ ५६॥ प्रतीच्यै त्वा दिशे वरुणायाधिपतये०। एतं त्वा परिदद्मः० ॥ ५७॥ उदीच्यै त्वा दिशे सोमायाधिपतये०। एतं त्वा परिदद्मः० ॥ ५८॥ ध्रुवायै त्वा दिशे विष्णवेऽधिपतये०।

एतं त्वा परिदद्मः० ॥ ५९ ॥ ऊर्ध्वायै त्वा दिशे बृहस्पतयेऽधिपतये० । एतं त्वा परिदद्मः० ॥ ६० ॥

इस सूक्त मे अधिपति और रक्षिता यह चेतन होने से जैसा इन को दान दिया और रक्षण की प्रार्थना की है, वैसे ही अचेतन प्राच्यादि छ दिशाओं के उद्देश्य से भी दान दिया और रक्षण की प्रार्थना की है। कारण प्राच्यै, प्रतीच्यै, अधिपतये, रक्षित्रे इत्यादि चतुर्थी विभक्ति सर्वत्र समान और स्पष्ट है। एवं च, जैसे चेतन अधिपति और रक्षिता इन को प्रतिग्रहीतृत्व और सरक्षकत्व हो सक्ता है, वैसा ही अचेतन प्राच्यादि दिशाओं को भी प्रतिग्रहीतृत्व और सरक्षकत्व हो सक्ता है। तब उन को केवल प्रणामोद्देश्यत्व नही होगा-यह बात कोन मानेगा ? अतएव इस सूक्त के समान न्याय से पूर्वोक्त अथर्व सूक्त ३-२७-१ मे भी दिशाओं को अचेतन होने पर भी प्रणाम हो सक्ता है और वह आवश्यक है। कारण इसी सूक्त मे 'अन्नमिषवः' वर्ष मिषवः' वीरुध इषवः' अन्न, वर्षा, लता इन अचेतनों को इषु कह कर के प्रत्येक मन्त्र मे 'इषुभ्यो नमः' इस से उन को प्रणाम, तथा 'एषां जम्भे दध्मः' इस से शत्रुओं को उन के वश रखने की प्रार्थना है। तब दिशाओं को प्रणाम न करना यही भारी त्रुटि होगी। अतः प्रत्येक मन्त्र मे 'तेभ्यो नम अस्तु' इस से दिशाओं के प्रति विशेष नमस्कार है यह बात सिद्ध हुई।

इसके साथ 'अस्तु' पदार्थ की भी मीमासा आवश्यक है। 'सर्व वाक्य क्रियया परिसमाप्यते' सब वाक्यों मे तिङन्त ( अर्थात् प्रधान क्रिया ) अवश्य होनी चाहिए। उसके बिना वाक्य पूर्ति नही होती। अतएव 'एक तिङ् वाक्यम्' ऐसा वार्तिककार कात्यायन ने वाक्य का लक्षण किया है। अतएव वहा के 'अस्तु' पद का प्रत्येक पहिले तीनों वाक्यों मे अनुषङ्ग करना चाहिए। जैसे 'तेभ्यो नमो अस्तु' 'अधिपतिभ्यो नमोऽस्तु' 'रक्षितृभ्यो नमोऽस्तु'। 'इषुभ्यो नमोस्तु' इस वाक्य मे तो उसका प्रत्यक्ष उच्चारण होने से वह अनुषङ्ग नही कहा जाएगा, किन्तु पद प्रयोग इसका नाम होता है।

अब चतुर्थ वाक्य मे ('इषुभ्यो नम एभ्यो अस्तु' इस वाक्य मे) एभ्य पदार्थ की भी मीमांसा होनी चाहिए। कारण 'रक्षितृभ्यो नम' 'अधिपतिभ्यो नमः' इन वाक्यों मे 'एभ्यः' पद नही है और 'इषुभ्यो नमः' इस वाक्य मे दिया है, सो क्यों ? यह प्रश्न सहज उत्थित होता है।

इदं शब्द का सर्व साधारण अर्थ अभियुक्तों ने कहा है—

इदमस्तु सन्निकृष्टे समीपतरवर्ति चैतदो रूपम ।

अदसस्तु विप्रकृष्ट तदिति परोक्षे विजानीयात ॥ १ ॥

प्रत्यक्ष और समीपस्थ पदार्थ के निर्देश के लिए 'इद' शब्द का प्रत्यक्ष और अत्यन्त समीपस्थ के लिए 'एतत' शब्द का प्रत्यक्ष लेकिन दूरस्थ के लिए 'अदस्' शब्द का । और परोक्ष बुद्धिस्थ के निर्देश के लिए तत' शब्द का प्रयोग होता है । इस अभियुक्त वचन प्रमाण से इदं शब्द प्रत्यक्ष और निकट स्थित पदार्थ का बोध करने के लिए यहां प्रयुक्त है । इससे दिशाएं अधिपति और रक्षिता इनकी अपेक्षा से सूर्य किरण, अशनि ( विद्युत का कडकडाना ) वर्षा, अन्न, लताएं और उनके सूक्ष्मांशोपजीवी पितर ये छ इषु प्रत्यक्ष ही हैं, यह दिखलाने मे मन्त्र का तात्पर्य है । अतएव केवल इषुओं के निर्देश ही मे 'एभ्यः' यह इदं शब्द प्रयुक्त है । एवं च 'एभ्य इषुभ्यो नमोऽस्तु' ऐसा चतुर्थ वाक्य हुआ । निर्दिष्ट वचन से ही अप्रत्यक्ष दिशाओं का परामर्श करने के लिए 'तत' शब्द का प्रयोग दिशाओं के प्रणाम वाक्य से 'तेभ्यो नमोऽस्तु' ऐसा सुसङ्गत हुआ । दिशाएं किसी के भी मत मे प्रत्यक्ष नहीं है ।

यहा तक 'तेभ्यः' 'एभ्यः' और 'अस्तु' इनकी पदार्थ मीमासा सहित वाक्य मीमासा करके 'तेभ्यो नमोऽस्तु' अधिपतिभ्यो नमोस्तु 'रक्षितृभ्यो नमोऽस्तु' और 'एभ्य इषुभ्यो नमोऽस्तु' ऐसे चार वाक्य सिद्ध किए । वे भी सब विशेष वाक्य हैं । इनमे सामान्य वाक्य कोई नही है । यह भी सिद्ध हुआ । अनन्तर वाक्यार्थों का परस्पर सम्बन्ध विचार करेंगे । 'तेभ्यो नमोऽस्तु' इत्यादि चारों वाक्यो मे बहुवचन निर्देश होने से इस सूक्त के छ मन्त्रों मे जो छ प्राच्यादि दिशा एवं उनके अग्न्यादि छ अधिपति, असितादि छ रक्षिता और आदित्यादि छ इषु जो उल्लिखित हे, उनको सबका प्रत्येक मन्त्र मे प्रणाम करके छ बार प्रणाम मे तात्पर्य है, अथवा प्रत्येक मन्त्रोक्त एक दिशा, एक अधिपति, एक रक्षिता और एक इषु सब इनको प्रत्येक मन्त्रस्थ 'तेभ्यो नमोऽस्तु' इत्यादि वाक्य से एक बार प्रणाम करने मे तात्पर्य है । यह सन्देहाकार हुआ ।

### पूर्व पक्ष

इसमे प्रत्येक मन्त्र मे छ छ प्राच्यादि दिशाएं और छ छ अधिपति प्रभृति

को प्रणाम करना अभीष्ट है। एवं च छ मन्त्र द्वारा प्रत्येक को छ बार प्रणाम होगा, यह पूर्व पक्ष हो सकता है। इसमें हेतु प्रत्येक वाक्य में 'तेभ्यः' अधिपतिभ्यः इत्यादि बहुवचन निर्देश यहीं हो सकता है। यह विश्ववन्धु जी का मत है।

उत्तर पक्ष

हमने 'मीमांसा विचार सामग्री' का निरूपण करते समय पहले यह कहा है कि आकांक्षा मूलक ही वाक्यों का अथवा पदों का परस्पर सम्बन्ध होता है। उसमें भी जहां 'यत' अथवा 'तत' अथवा दोनों शब्द अथवा तदर्थक कोई शब्द वाक्यों में उल्लिखित रहते हैं वहां वाक्यों का परस्पर उद्देश्य प्रति निर्देश्य भाव सम्बन्ध रहता है। प्रकृत में भी तत शब्द और इद शब्द यह प्रतिनिर्देशार्थक होने से पूर्व वाक्यों में 'यत शब्द का अध्याहार करना आवश्यक है। एवं च यह यच्छब्द यदि प्राची वाक्य में अध्याहृत हुआ तो उसका केवल प्राची ही के साथ सम्बन्ध होने से तच्छब्द भी केवल प्राची ही का प्रतिनिर्देशक होगा। तदनुसार प्राची मन्त्रस्थ अधिपत्यादिकों का ही बोध करेगा। वहां दक्षिणादि दिशाएं और उनके अधिपति प्रभृति का प्राची मन्त्र में उद्देश्य और प्रतिनिर्देश हो ही नहीं सकता। ऐसाही दक्षिणा-मन्त्र और प्रतीच्यादि मन्त्रों में भी समझना। तब सब मन्त्रों में छदिशा और छ अधिपत्यादि को प्रणाम वर्णन करना यह वकाय मीमासा नियामक उतदेश्य प्रति निर्देश भाव सम्बन्ध के विरुद्ध है। यह एक दोष हुआ।

दूसरा दोष—पूर्व पक्षी के मत में छओ मन्त्रोक्त अधिपति रक्षिता और इषुओं की उपस्थिति प्रथम मन्त्रार्थ के समय आवश्यक है, एवं च जब तक छ मन्त्रों का अनुसन्धान नही हुआ, तब तक एक भी मन्त्र का शाब्द बोध नहीं होगा। एवं च छ मन्त्र मिल कर एक शाब्द बोध होगा यही फलतः निकला। तब यह छ मन्त्र पृथक्-पृथक उतदेश्य प्रतिनिर्देशात्मक वाक्यों से घटित उच्चारण करना व्यर्थ होगा। केवल सर्वान्त में एक दफे 'तेभ्यो नमो अधिपतिभ्यो नमो रक्षितृभ्यो नमः इषुभ्यो नम एभ्योस्तु' इतना कहने से वाक्यार्थ सिद्ध हो जाएगा। इस लिए यहां प्रथम मन्त्रार्थ के समय द्वितीय मन्त्रस्थ पद पदार्थों का अनुसन्धान सर्वथा अनिष्ट है।

तीसरा दोष—यदि पूर्व पक्षी के कथनानुसार वाक्यार्थ माना जाए, तो 'तेभ्यो नमः' इत्यादि प्रत्येक मन्त्रों में मिल कर छ बार आवृत्ति की है, उसमें

अन्तिम मन्त्र पाठ को तो प्रामाण्य होगा और अन्य पांच मन्त्र पाठ को अविशेषानुवादकत्व लक्षण अप्रामाण्य होगा। अप्रमाण्य पांच प्रकार का होता है। १—अबोधकत्व लक्षण अप्रामाण्य, २—सदिग्धत्व लक्षण, ३—बाधितत्व लक्षण, ४—अनुवादकत्व लक्षण, ५—पुरुषादि-सापेक्षत्व लक्षण। अतएव महर्षि जैमिनि ने इन पाचों दोषों को हठाने के लिए प्रामाण्य-लक्षण किया है—औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सम्बन्धस्तस्य ज्ञानमुपदेशोऽव्यतिरेकश्चार्थेऽनुपलब्धे तत्प्रमाणं बादरायणस्यानपेक्षत्वात् जै० सू० १-१-५। इस सूत्र मे ज्ञान' निश्चय कराने वाला यह 'उपदेश' इस विशेष्य पद का विशेषण देने से अबोधकत्व लक्षण और सन्दिग्ध बोधकत्व लक्षण दो दोष अप्रमाण्यापादक हटाए।

अनुपलब्धेऽर्थे यह विशेषण देने से अनुवादकत्व लक्षण दोष हटाया। 'अव्यतिरेक' इस विशेषण से बाधितत्व दोष हटाया। अनपेक्षत्वात' इससे पुरुषादि बुद्धि सापेक्षत्व रूप दोष हटाया। इन पाचों दोषों से रहित जो उपदेशवाक्य होगा वही प्रमाण है। यही व्यास जी महाराज ( जैमिनी के गुरु ) का मत है। शब्द अर्थ का परस्पर सम्बन्ध अकृत्रिम है और वेद-मन्त्रादिक के बनाने मे पुरुष स्वातन्त्र बिल्कुल नही। अतएव वे वेद पाचों दोषों से निर्मुक्त होने से उपदेश रूप हैं, अर्थात प्रमाण है। यह सूत्रार्थ हुआ।

इन निर्दिष्ट तीनों दोष से पूर्व पक्षी का मत ग्राह्य नहीं हो सकता। पूर्व पक्षके साधन के लिए'तेभ्य इत्यादि बहुवचन निर्देश जो दिखलाया था, उसका तो उत्तर पहले ही दे दिया गया है। कि वह प्रत्येक अधिपति प्रभृति सङ्घात्मक होने से उनके निर्देश के लिए सर्वो लोकः' सर्वे लोका' इत्यादि वत् एक वचन अथवा बहुवचन मे उभय था निर्देश हो सकता है। अतः वह हेतु अन्यथा सिद्ध है।

## उपसंहार

| सिद्धान्त मे हमारा मत | पूर्वपक्षी पं० विश्वबन्धु जी का मत |
| --- | --- |
| १—तेभ्योनमः' इससे प्राच्यादि दिशाओं को प्रणाम किया है। एक ही मन्त्र मे सामान्य और विशेष प्रणाम का कोई अनुष्ठान मे भेदनही हो सकता अतः सामान्य प्रणाम असम्भव है। | १—'तेभ्योनमः' यह अधिदत्या दिशों के लिए सामान्यरूप नमस्कार वाक्य है और 'अधिपतिभ्योनमः इत्यादि विशेष नमस्कार वाक्य है। अचेतन प्राच्यादिशों को प्रणाम नही हो सकता। |

२—'तेभ्यो नमोअस्तु' अधिपतिभ्यो नमोऽस्तु' रक्षितृभ्यो नमोऽस्तु' एभ्य-इषुभ्यो नमोऽस्तु' ऐसे चार प्रणाम वाक्य है। और चारों के प्रणम्य देवता भिन्न भिन्न है। 'अस्तु' क्रिया चारों वाक्य मे सम्बन्ध है । एभ्यः पद इषुओं मे प्रत्यक्ष--योग्यता दिखलाता है। एवं च पञ्चम वाक्य खपुष्पायमान है। अर्थात नही है।

३—'तेभ्यः' और एभ्यः' यह दोनों पद भिन्न २ के निर्देशक है। कारण 'तत' पद परोक्षत्व धर्म को लेकर बोधक होता है और इदपद प्रत्यक्ष का बोधक है। अतः एक ही मन्त्र मे दोनों पद प्रत्यक्षत्व और परोक्षत्व का विरोध होने से एक के बोधक नही हो सकते।

४—'अधिपतिभ्यो' रक्षितृभ्यः इत्यादि पद प्रत्येक मन्त्र मे केवल तत्तद्दिशा सम्बन्धी अधिपत्यादि परिवार के बोधक होंगे । अन्य दिशा के अधिपत्यादि के बोधक नही।

५—छहों मन्त्रों मे तेभ्यो नम, इत्यादि वाक्यों मे अपूर्वार्थकत्व है किसी को अनुवादकत्व नहीं।

२—'तेभ्योनमः' 'अधिपतिभ्योनमः 'रक्षितृभ्योनमः' 'इषुभ्योनमः' एभ्यो नमोऽस्तु' ऐसे पांच वाक्य है उनमे प्रथम और अन्तिम यह सामान्य प्रणाम वाक्य है और मध्य के तीन विशेष वाक्य है । प्रणम्य देवता के केवल तीन ही वर्ग है । रक्षितृवर्ग, अधिपतिवर्ग और इषुवर्ग। दिग्वर्ग प्रणम्य है नही। पहिले चारों वाक्य क्रिया के बिना ही पूर्ण होते है। अन्तिम वाक्य मे केवल अस्तु क्रिया है, परन्तु यहां कर्तृवाचक नमः पद का अध्याहार करना है।

३—'तेभ्यः' यह भी उन अधिपतियों का परामर्शक और एभ्यः यह भी उन्हीं का परामर्शक है। परोक्षत्वाऽपरोक्षत्व का कोई विचार नहीं।

४—प्रत्येक मन्त्र मे अधिपत्यादि पद छ छ का बोधक है।

५—एक को अपूर्वार्थकत्व है अन्य पाचों को अगत्या अनुवादकत्व ( अप्रामाण्य ) है ।

विद्वज्जन निरुक्त विचार को शास्त्र दृष्टि से विचार करें। केवल स्वकपोल कल्पना से न करें। यही अन्त मे सादर अनुरोध है।

अनेक देवतात्व वाद

प्रिय विश्वबन्धु जी ने वेदों मे 'अनेक देवता वाद है' यह जो कहा, उसी बात की यथार्थता और पुष्टि के लिए एक ही वेद मन्त्र देकर लेख समाप्त करते है।

अग्निर्देवता व्वातो देवता सूर्यो देवता चन्द्रमा देवता व्वसवो देवता रुद्रा देवता ऽऽदित्या देवता मरुतो देवता व्विश्वेदेवा देवता बृहस्पतिर्देवतेन्द्रो देवता व्वरुणो देवता। शु० य० स० १४--२०। इतिशम्।

### स्कन्ददुर्गप्रणीतनिरुक्तटीकयोः—

# समालोचना

( ले० नृसिंहदेव शास्त्री दर्शनाचार्य । )

## मङ्गलम्

अग्ने नयास्मान्सुपथा स्वराये
त्वं दीप्तिमान् कर्मफलेशितापि ।
यत्कौटिल्यं पापमिहास्मदीय
प्रध्वंसनीयं भवतैव सद्यः ॥ १ ॥

सद्ब्रह्मनिष्ठाः किल सम्भवन्तु
प्राणा मदीया ननु मे मनोपि ।
त्वद्भावनाभव्यधिया विचिन्तेत—
शब्दार्थसम्बन्धममष्टिरूपम् ॥ २ ॥

ब्रह्मैव विश्वं नच तत्समानसत्तातिरिक्तं यदिहास्ति किञ्चित ॥
तदात्मरूपं प्रणवस्वरूपं नाहं परास्या दर्शनेऽवुद्ध्या ॥ ३ ॥

विश्वात्मिका या च तदुत्तराख्या
परस्य पुंसो हृदयस्वरूपा ।
परादिरूपेण समुल्लसन्तीं
तां संविदं नौम्यपरप्रकाशाम् ॥ ४ ॥

हिरण्यगर्भं समवर्त्तयद् यो
वेदागमं तद्धृदि सन्निनाय ।
तमात्मदेवं शरणं प्रपद्ये
धियं स नश्चोदयताद्यथार्थाम् ॥ ५ ॥

## उपक्रम

निरुक्तं नाम निघण्टोर्व्याख्यानभूतं वेदस्याङ्गेष्वन्यतममङ्गमिति सर्वेषां न सम्प्रतिपन्नोऽयमर्थः। श्रुतिश्च भवति "द्वे विद्ये वेदितव्ये" इत्यारभ्य "शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्दो ज्योतिषम्" इत्येवंरूपाऽस्यार्थस्य प्रतिपादिका। तदिदं 'समाम्नाय समाम्नात" इत्यारभ्य "तस्यास्तस्यास्तादूभाव्यमनुभवति"

इत्यन्तं द्वादशाध्यायात्मकं यास्कप्रणीतं निघण्टुभाष्यं, यदुपरि दौर्गी वृत्तिर्ग्रन्थश्च सर्वत्र सुप्रसिद्धा सुलभा चाऽभवद् वर्तते च। किन्त्वत्र स्कन्दमहेश्वरप्रणीता अपराऽपि कानन वृत्तिः याऽस्माभिरध्ययनकाले सत्तातः सम्यङ् नावधारिता। परन्तु—निघण्टुपदव्याख्यानग्रन्थे जीवानन्दपुस्तकालयात्सुलभे क्वचित् क्वचिद् दृष्टमासीद् "इति स्कन्दस्वामी" ति, तेन कदाचित् कदाचित् सम्भावना समुदेति स्म यद् भवेन्नाम स्कन्दकृतमपि किञ्चिद् व्याख्यानं नैरुक्तम्। गुरवस्तु कदाचित्तदीयदिदृक्षाकुलहृदयाः सन्तोऽपि न तदुपलम्भे सयत्ना अभूवन्।

अद्य तु विद्याव्यसनिना निरुक्तविषये विशेषतः कृतपरिश्रमाणां श्री-डाक्टरलक्ष्मणस्वरूपमहोदयानां गवेषणाफलभूत, तैरेव मदीयविद्याभ्याससंवर्धनाय मह्यं दत्तं भागत्रयात्मकं नैरुक्तं स्कन्दमहेश्वरप्रणीत वृत्तिग्रन्थमुपलब्धवानस्मि, यस्य सम्पादने स्वरूपमहोदयैर्महानेव परिश्रमो व्यधायि। अमीषां प्रबोधनैव चाहमद्यानयोर्द्वयोर्वृत्तिग्रन्थयोस्तुलनादृष्ट्या समालोचनायां प्रवर्ते। अत्र समालोचनायां स्कन्ददुर्गयोः कियान् वैदिके विषये परिश्रमः ? के के च विषयाः प्रस्फुटतरा द्वयोर्ग्रन्थयोरवलोकनेन सम्प्रधार्यन्ते ? कस्य वा वाक्यसमन्वयशैली सरला विशिष्टा च वर्तते ? कुत्र के सिद्धान्ताः शास्त्रान्तरप्रतिपाद्याः समुद्भासिता इवाभान्ति ? इत्येवमाद्या विषयाः समधिगता भवितुमर्हन्ति।

अत्रापि नैवास्ति सन्देहलेशो यद् यथा वर्तमानकाले वेदतदङ्गाध्ययनसम्प्रदायो विच्छेदं लब्ध्वाऽस्तमनवेलामेव प्राप्तः। तथा सति कथं दुरूहग्रन्थाभिसन्धिज्ञानं स्यात् ? कथं वाऽयमेव सम्प्रदायानुगतोऽर्थ इत्यभिमन्येत ? तदिदं दुर्घटमापन्नम्, अतएव तादृशां व्याख्याकर्तॄणां महानेवोपकारोऽस्माकमुपरि वर्तते, येषां कृपाकटाक्षलेशेन ग्रन्थलापनशैलीमनुसर्तुं शक्नुमः, नापि च तत्तच्छास्त्रीयसिद्धान्ताधिगमे भयमुपैम इत्येव जानता मया तावत्—"आगमावतरणप्रकरण" मारभ्यते।

---

* गुजरातजिलान्तर्गत "जम्बालपुर नड्डां" इत्याख्ये लघुपत्तने सनातनधर्मसभाया निरुक्तपुस्तकं समान्तिके बहुकालमस्थात्। एतद्विषये उपयुक्तविचारप्रकाशनसमर्था तत्रैका मद्धस्तलिखिता सूचिका निहिताऽभूत्, परमद्य यत्नेनापि सा नोपलब्धा। आसाच्च तत्रास्मद्गुरूणामपि छन्द — सम्बन्धः कश्चन विशिष्टो लेखः।

## आगमावतरणम्

"साक्षात्कृतधर्माण ऋषयो बभूवुः, तेऽवरेभ्योऽसाक्षात्कृतधर्मभ्यः उपदेशेन मन्त्रान् सम्प्रादुः। उपदेशाय ग्लायन्तोऽवरे बिल्मग्रहणायेमं ग्रन्थं समाम्नासिषुर्वेदञ्च वेदाङ्गानि च" ( नि० १७ ख० २० ) इत्याह यास्कः।

## स्कन्ददुर्गयोरागमावतरणसङ्गतावैकमत्यम्

अस्य व्याख्यानावसरे—"आह कुतः पुनरिदमायात निरुक्तशास्त्रं प्रधानमितराणि चाङ्गानि इति ? उच्यते—"साक्षात्कृतधर्माण" इति दुर्गाचार्योऽवतरणमाचख्यौ। स्कन्दोपि—"एवमुक्तप्रयोजनस्य निरुक्तस्य परेणागमः कथ्यते—"साक्षात्कृतधर्माण ऋषयो बभूवुः" इति ग्रन्थसङ्गतिमुक्तवान्।

## दुर्गमते फलविपरिणामदर्शनेनैव ऋषीणां धर्मसाक्षात्कारो धर्मस्य च वेदैकवेद्यत्वं मीमांसकसम्मतमेव मतम्।

एव द्वयोरागमावतरणस्वरूपसामान्ये न कश्चिद्विशेषो भाति। तत्र साक्षातकृतो यैर्धर्मः साक्षाद् दृष्टः प्रतिविशिष्टेन तपसा त इमे साक्षात्कृतधर्माणः" इत्युक्त्वा तदेतत्कर्मणः फलविपरिणामदर्शनमौपचारिक्या वृत्त्योक्तम्—साक्षात्कृतधर्माण इति। नहि धर्मस्य दर्शनमस्ति, अत्यन्तापूर्वो हि धर्म" इति चाभिधाय दुर्गो विरराम। एषाऽय धर्मस्यातीन्द्रियत्वरूपः सिद्धान्तो वैदिकाना जैमिन्यादिभिः पूर्वमीमांसादिषु सुनिरूपित एवेहोपात्तः। तथाहि धर्मप्रामाण्यपरीक्षाऽधिकरणे "किं चोदनैव निमित्तमुतान्यदपि। किं चोदना निमित्तं भवितुमर्हत्युत नेत्येवं परीक्षणं सुखग्रहणार्थं" प्रतिज्ञाय "सत्सम्प्रयोगे पुरुषस्येन्द्रियाणा बुद्धि जन्म"—( जै० पू० मी० ) १ । १ । ४ ) इत्यस्मिन्नधिकरणे विद्यमानार्थावगाहिनः प्रत्यक्षस्य धर्माऽगोचरत्वप्रतिपादनेन तत्पूर्वकाणामनुमानोपमानार्थापत्त्यादीनामपि सुतरा तत्राऽप्रामाण्यं समर्थितम्।

## उक्तेऽर्थे जैमिनिशवरयोरुद्धरणम्

तदित्थमस्मिन्नधिकरणे अनुमानत्रयं फलति—प्रत्यक्षं धर्माधर्मागोचरं विद्यमानोपलम्भनत्वात्, प्रत्यक्षं विद्यमानोपलम्भनं विद्यमानार्थोपलब्धिरूपं वर्त्तमानेन्द्रियार्थसम्प्रयोगजन्यत्वात्, प्रत्यक्षं सत्सम्प्रयोगजं प्रत्यक्षत्वात इति"। एष्वनुमानेषु योगिप्रत्यक्षस्यैव पक्षत्वमतोऽस्मदादिप्रत्यक्षदृष्टान्तेन सिद्धसाध्यतादिदोषो नास्ति।

परमेतादृशं मीमांसकसम्मतं सिद्धान्तमधिगत्यैव स्कन्दस्वामिना कृतं व्याख्यानं दुर्गव्याख्यानादुत्कृष्टमेवाभाति ।

दुर्गाचार्येण तु प्रकृते ऋषीणां धर्मसाक्षात्कारदृष्टिरौपचारिकयाश्रिता फलविपरिणामदर्शनमेव चार्षं दर्शनमङ्गीकृतम् । आगमपरम्परायाः परमं मूलन्तु न स्पृष्टम् ।

नत्वेव स्कन्दकृते व्याख्याने अत्यावश्यक-विषयविमर्शाल्पीयस्त्वमुपलभामहे, यथा दौर्गे वृत्तिग्रन्थे ।

तथाहि —

## दुर्गव्याख्यानात् स्कन्दव्याख्याने विशेषता

धर्मस्यातीन्द्रियत्वात् साक्षात्करणस्यासम्भवात् धर्मशब्देनात्र * तदर्थं मन्त्रब्राह्मणमुच्यते । साक्षात्कृतो धर्मो यैस्ते साक्षात्कृतधर्माण ऋषयः । कथं पुनस्तैः साक्षात्कृतम् । उच्यते । स्मृतिकारैश्चैतिहासिकैश्चाभ्युपगतत्वाच्छ्रुत्या चाऽविरोधादन्तरालप्रलयः पुनः सृष्टिश्चास्ति । तत्र सृष्ट्यादौ य ऋषयस्तेऽतीतसृष्टावधीतं सुप्तप्रतिबुद्धन्यायेन मन्त्रब्राह्मणं स्मरन्ति । कश्चित् किंचित् यो यत्स्मरति तत्तेन दृष्टं तेन साक्षात्कृतं तेन प्रोक्तं तस्यार्षमिति चोच्यते । यस्य यावदार्षं तेन तावदेव साक्षात्कृतम्, अन्यत्तु तेनापि यत्साक्षान्न कृतं तदुपदेशेनैवाधिगतम्" इत्यादिग्रन्थेन श्रुतिस्मृतीतिहासपुराणप्रतिपादितसृष्टिप्रलयप्रवाहमभ्युपयन् स्कन्दस्वामी मन्त्रब्राह्मणात्मकस्य शब्दराशेर्वेदस्यागमत्वं स्पष्टीचकार नित्येऽपि च तस्यार्षव्यपदेशे साक्षात्करणत्वे च विरोधमपि पर्यहार्षीत् ।

## स्कन्दमते प्रकृते धर्मशब्देन मन्त्रब्राह्मणात्मकशब्दराशेर्वेदस्य ग्रहणम्

प्रतिपादितश्चायमर्थ उत्तरमीमांसायां प्रथमाध्याये तृतीयपादे—"शब्द इति चेन्नातः प्रभवात् प्रत्यक्षानुमानाभ्याम्" इत्यादिसूत्रेषु ।

## उक्तेऽर्थे वैयासिकपरामर्शस्यानुकूल्यप्रदर्शनम्

ननु—विग्रहवत्त्वेऽभ्युपगम्यमानेऽपि देवानां सर्वाङ्गचोदनासु विरोधो मा भूत् शब्दे तु विरोधः प्रसज्यते, विग्रहयोगादस्मदादिवत् जननमरणवती देवताऽनित्या, नित्यस्य वेदरूपस्य शब्दस्य अनित्येनार्थेन सम्बन्धाभावे यद्वैदिकशब्दे

---

* धर्मप्रतिपादकत्वेन अर्थोऽस्य तत् धर्मप्रतिपादकं मन्त्रब्राह्मणरूपमित्यर्थः ।

प्रामाण्यं स्थापितं तस्य विरोधः स्यादिति चेन्नायमस्ति विरोधः वैदिकादेव शब्दात् देवादिसृष्टेरभ्युपगमात। तदेतत प्रत्यक्षानुमानाभ्यां श्रुतिस्मृतिभ्यां सिध्यति।

ते हि श्रुतिस्मृती शब्दपूर्विकां सृष्टिं दर्शयतः—श्रुतिस्तावत्—"एत इति वै प्रजापतिर्देवानसृजतासृग्रमिति मनुष्यानिन्दव इति पितॄन् तिरः पवित्रम्" इत्यादिका।

तथा स्मृतिरपि—

अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा। आदौ वेदमयी नित्या यतः सर्वाः प्रवृत्तयः॥ इति। नाम रूपं च भूतानां कर्मणाञ्च प्रवर्त्तनम। वेदशब्देभ्य एवादौ निर्ममे स महेश्वरः॥ इति च। ( मनु० १।२१ )

## आकृतिरेव वेदशब्दार्थ इति वैदिकानां सम्मतोऽर्थः

नच प्रलये व्यक्तीनां विनाशादनित्येनार्थेन सम्बन्धे सति नोक्तदोष-परिहार इति वाच्यम्। आकृतिरूपेणार्थेन नित्येन शब्दसम्बन्धात। तदेतत—"समानरूपत्वाच्चावृत्तावप्यविरोधो दर्शनात्स्मृतेश्च" (१।३।३०) इत्यत्र स्फुटीकृतम। ऋग्वेदे च—

यज्ञेन वाचः पदवीयमायन्तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम्' ( )

अस्यार्थः—यज्ञेन पूर्वपुण्येन कर्मणा वाचो वेदलक्षणायाः पदवीयम् ग्रहण-योग्यतामायन् प्राप्तवन्तः तां वाचमृषिषु प्रविष्टां विद्यमानाम् अन्वविन्दन् उपलब्ध-वन्तो याज्ञिकाः। अस्यामृचि "अनुविन्नाम" इति पदेन पूर्वस्थिताया एव वाच उपलब्धिरिति ज्ञायते, अतो वाक्यरचना पश्चाज्जातेति वदन्तो व्युदस्ता वेदितव्याः।

## वेदशब्दार्थ विषये स्कन्दः स्पष्टं व्यासानुगामी

इत्थममुं वेदाऽपौरुषेयत्वलक्षणरूपमाकृतिभिन्न शब्दसम्बन्धरूपमर्थं श्रुतिस्मृतिप्रसिद्धमेव स्कन्दादार्योऽपि दर्शितग्रन्थेन "ते चर्षयो यद्यपि प्रतिसृ-ष्ट्यन्तरेऽन्य उत्पद्यन्ते, तथाप्यतीतसृष्टिकृतपुण्यविशेषवशात तत्कर्माणस्तन्ना-मानश्चोत्पद्यन्ते तेनैकस्यां सृष्टौ विश्वामित्रनाम्ना यत्स्मृतं सृष्ट्यन्तरेऽपि विश्वा-मित्रनामैव तत स्मरति" × × × × × एतदभिप्रायेणैव साक्षात्कृत-धर्माण ऋषयो बभूवुः" इत्यादिग्रन्थेन च स्पष्टं प्रतिपादितवान्, वेदञ्च मन्त्र-ब्राह्मणात्मकं शब्दराशिं मेने, नतु मन्त्राणां मुख्यं वेदत्वं ब्राह्मणानाञ्च गौणं तदि-त्याधुनिकानां केषाञ्चित् कल्पनामनुसस्मार। तस्मात

## वेदस्वरूपविषये सत्यव्रतसामश्रमिप्रभृतीनां कल्पना स्कन्दविरुद्धैव॥

## स्कन्दाद्यभिमते वेदावतरणविषये वाक्यपदीयकारसम्मतिप्रदर्शनम्

अयमेव चार्थः—

"प्राप्त्युपायोऽनुकारश्च तस्य वेदो महर्षिभिः । एकोऽप्यनेकवर्त्मेव समाम्नातः पृथक् पृथक्" इति वाक्यपदीयस्य प्रथमे काण्डे भर्तृहरिणाऽपि वेदागमरूपो वर्णितः । व्याख्यानञ्च "पुण्यराजेन "या सूक्ष्मा नित्यामतीन्द्रिया वाचमृषयः साक्षात्कृतधर्माणो मन्त्रदृशः पश्यन्ति तामसाक्षात्कृतधर्मभ्यः परेभ्यः प्रतिवेदयिष्यमाणाः बिल्म समामनन्ति । स्वप्ने वृत्तमिव दृष्टश्रुतानुभूतमाचिख्यासन्ते इत्येष पुराकल्पमाह बिल्मः । वेदवेदाङ्गानि बिल्मः ।

स वेद एकोऽपि महर्षिभिरनेकवर्त्मेव समाम्नात । एकस्य वेदस्य स्वरूपेण भेदाभावाद् अभिव्यक्तिलक्षणशब्दक्रमरूपवागात्मत्व प्राप्य अध्येतॄणामध्ययननिमित्त चरणसमाख्याव्यवस्था ऋषिभिः कृता" इति ।

## उक्तेऽर्थे पराशरवाक्यसंवादः

सवदति चामुमेवार्थं पराशरोऽपि—

वेदमेक चतुर्भेद कृत्वा शाखाशतैर्विभुः ।
करोति बहुलं भूयो वेदव्यासस्वरूपधृक् ॥
( वि० पु० अं० ३, अ० ३, ५८ )

द्वापरे द्वापरे विष्णुर्व्यासरूपी महामुने ।
वेदमेकं सुबहुधा कुरुते जगतो हितः ॥

\+ \+ \+ \+ \+ \+

यया ऽसौ कुरुते तन्वा वेदमेकं पृथक् प्रभुः ।
वेदव्यासा ऽभिधाना तु सा च मूर्त्तिर्मधुद्विप ॥ इति
( वि० पु० अ० ३, अ० ४, ७ )

## उक्तेऽर्थे तैत्तिरीयकश्रुतिसंवादः

तैत्तिरीयके यजुरारण्यके च—

"अजान् हवै पृश्नींस्तपस्यमानान् ब्रह्म स्वयम्भ्वभ्यानर्ष, त ऋषयोऽभवंस्तदृषीणामृषित्वम्" इत्यनया श्रुत्या स्वयम्भुपदेन प्रमाणान्तरनिरपेक्षतया स्वत प्रमाणभूतं वेदशास्त्रस्यागमं प्रतिपादयन्त्या प्रतिपन्नोऽर्थ एव यथा स्पष्टीकृतः स्कन्देन, न तथा कर्मफलदर्शनानुमितार्थज्ञातृत्वेनार्थेन ऋषीणामृषित्वं व्याकृतवता दुर्गेणेति क्षिप्यते ।

## स्कन्दव्याख्याने विशेषान्तरम्

अपिचायमपरोऽत्रैव स्कन्दाचार्यस्य प्रज्ञापरोत्कर्ष आलोक्यताम ।

नित्यस्य वेदस्य साक्षात्कृतधर्मात्मकश्रुतर्षिद्वारागमं स्पष्टीकृत्यावरेभ्यो-ऽध्ययनोपदेशपरम्परया मन्त्रब्राह्मणात्मकवेदप्राप्त्यर्थबोधकं यास्कवाक्यं व्याख्याय च 'बिल्मग्रहणाय" इत्यत्र 'बिल्म" पदं संगतार्थं व्याकरोत् स्कन्द-स्वामी । तथाहि—"ग्लायन्तो ग्लै म्लै हर्षे हर्षक्षये" उपदेशमात्रेण ग्रहीतुमशक्नु-वन्तस्तदनुकम्पया क्षीयमाणहर्षास्ताननुकम्पमाना इत्यर्थः । "बिल्मग्रहणाय, बिल्म उपाय" इति बिल्मपदस्योपायरूपमर्थं हृदि कृत्वा वेदार्थज्ञानाय यद् यद् उपायभूतं व्याकरणादिवेदाङ्गं तत्तत्सर्वमेव समाम्नासिषुः, वेदश्चस्वयं बिल्मो यतो ऽसाविष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारोपायबोधक आयुर्घृतमितिवद् बिल्मपदबोध्यो-ऽपि स्वीकृतः । तदनया भङ्ग्या—"बिल्मं भिल्म भासन मिति वा" इतीयं निगूढार्था यास्कफक्किका स्कन्दव्याख्याद्वारैव विशदार्था भवति, नतु—भिल्मं वेदानां भेदनम, भेदो व्यास । भासनमिति वा + + + वेदाङ्गविज्ञानेन भासते प्रकाशते वेदार्थ" इति कृतेनापि व्याख्यानेन, एकदेशार्थप्रकाशनात । वेदार्थ-ज्ञानोपायभूतेषु व्याकरणाद्यङ्गेषु बिल्मपदार्थतायाः स्पष्टा ऽप्रतिपत्तिर्भवन्त्यपि दुर्गव्याख्यानेन इष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारोपायबोधकत्वेन रूपेण वेद पदार्थे तु न सा स्फुटं भासत इति कृतधियो ऽन्तः प्रविश्य स्वयमालोचयन्तु महाभागाः ।

## आगमावतरणप्रकरणोपसंहारः

एवञ्च—"यो वै ब्रह्माण विदधाति पूर्वं यो वै वेदाश्च प्रहिणोति तस्मै"

( श्वेता० )

'अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम" ( मनु० )

"अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा" ( म० भ० )

"औत्पत्तिकस्तु शब्दस्यार्थेन सम्बन्धः"—( पू० मी० )

"शास्त्रयोनित्वात्" ( ब्र० सू० १ । १ । ६ )

इत्यादिश्रुतिस्मृतिसूत्रादिप्रतिपादितमन्त्रब्राह्मणात्मकवेदाऽपौरुषेयत्व-रूपोऽर्थो द्वाभ्यामपि टीकाकाराभ्यामभ्युपगम्यात्र यथोचित विशदीकृत इति समाभाति ॥

---

# वृन्द-विकाश

प० साहित्याचार्य सदाशिवदीक्षित आमा, गवर्मेन्ट इन्टरमिडियेट कालेज
मु० आमा।

श्री सदाशिव शरणम ॥

**श्री गुरु नाथ प्रभाव ते होत मनोरथ सिद्धि।**
**घन ते ज्यों तरु-वेलि-दल फूल फलन की वृद्धि ॥**

श्रीमान् कवीश्वर वृन्द जी ग्रन्थ की निर्विघ्न समाप्ति के लिये प्रारम्भ मे शास्त्रानुकूल शिष्ट सम्प्रदायानुमोदित श्री गुरुनाथ प्रभाव वर्णन रूप मङ्गलाचरण करते हैं। श्री गुरु जी के प्रभाव से, अथवा श्री (लक्ष्मी) गुरु (उपदेष्टा) और नाथ (ईश्वर) के प्रताप से, अथवा श्री (लक्ष्मी) उस के गुरु (पिता) उस के नाथ (प्रभु) अर्थात विष्णु भगवान् के ऐश्वर्य, अथवा श्री गुरु (समुद्र) वह है नाथ जिसका ऐसा जो पर्वत (क्योंकि पक्षच्छेद के समय इस ने पर्वतों की रक्षा की थी) उसका है प्रभाव है जिससे, ऐसे श्री शङ्कर भगवान् से, अथवा श्री गुरु-नाथ नानक मेरे गुरु जी की महिमा से अभिलाषित पदार्थों की प्राप्ति उसी प्रकार होती है, जिस प्रकार मेघ से अथवा जल वृष्टि से वृक्ष और लताओं के पत्र पुष्प और फलों की वृद्धि होती है। यहा पर 'श्री गुरुनाथ' इस साभिप्राय विशेष्य से परिकरालङ्कार है, तथा श्री गुरुनाथ और घन से, मनोरथ और 'दलफूलफलन' के विम्ब प्रतिविम्ब भाव होने के कारण दृष्टालकार है। जिस प्रकार मेघों से वृक्ष आदि यह कहने नही जाते कि आप हमारे फूल फलों की वृद्धि रूप मनोरथ सिद्धि कीजिए, पर वह स्वयं ही बिना कहे उनके मनोरथों की पूर्ति किया करता है। उसी प्रकार मनोरथ सिद्धि के लिए श्री गुरुनाथ जी से यह कहने की आवश्यकता नही कि आप मनोरथ सिद्धि की चेष्टा कीजिए, परन्तु उनकी महिमा से इच्छित पदार्थों की प्राप्ति स्वत हो जाती है, जिससे उनकी महिमातिशय द्योतित होती है। श्री गुरुनाथ जी की महिमातिशय वर्णन करने के कारण उदात्तालङ्कार है। श्री गुरुनाथ विषयक रतिस्थायी भाव है। दल फूल फलन मे लकी आवृत्ति से छेकानुप्रास है। आदि मे भग प्रयोग से यशः प्राप्ति होती है और तिस पर श्री शब्द का प्रयोग मणिकाचन सयोग है। इसी आशय से मिलता जुलता एक कवित्त है:—

जैसे घनश्याम के प्रभाव से विपिनि राजि मुनि मन हारी पत्र पुष्प से जड़ी रहैं।
जैसे हरि महिमा से बलहीन पार्थसेना विजय पताका लिए समुख अड़ी रहैं ॥
जैसे हरि भावना से चतुर्वर्ग ऋद्धि आदि भावक के पीछे हाथ धोय के पड़ी रहैं।
वैसे गुरुनाथ के प्रताप से सकलसिद्धि साधक समीप कर जोड़ के खड़ी रहैं ॥

किए वृन्द प्रस्ताव के दोहा सुगम बनाय।
उक्ति अर्थ दृष्टान्त करि दृढ़ कै दिए बताय ॥
भाव मरम समझत सबै भले लगैं इह भाय।
जैसे अवसर की कही बानी सुनत सुहाय ॥
सरसुति के भंडार की बड़ी अपूरब बात।
ज्यों खरचे त्यों त्यों बढ़ै बिन खरचे घटि जात ॥

'चाणक्यनीति, विदुरनीति आदि अनेक नीतिग्रन्थ के रहते हुए भी इस ग्रन्थ के निर्माण की आवश्यकता ही क्या थी'? इसका उत्तर यों है कि ये ग्रन्थ संस्कृत में होने के कारण सुगम तथा सर्वोपयोगी नहीं हो सकते, परन्तु मैंने-वृन्दने-सरल दोहाओं में नीति शास्त्र का वर्णन किया है और अतएव यह सर्वबुद्धिगम्य होगा, अथवा प्रस्तावों के वृन्द को (समूह को) सरल दोहाओं में लिखा है, अथवा अगम्य नीति शास्त्र को सुगम्य बना कर दोहाओं में उनका वर्णन किया है, जिसमें कि लोकोक्तितया दृष्टान्त बना कर ठीक २ (दृढ कै) बता दी गई है। अथवा उक्ति (व्यङ्गयोक्ति आदि) अर्थ (अर्थान्तरन्यास) दृष्टान्तालङ्कार तथा समर्थन स्वरूप (दृढकै) काव्यलिंग अलङ्कार द्वारा जिनका समर्थन किया गया है, अथवा यह बात पक्की है (दृढ कै दिए बताए) कि दृष्टान्त द्वारा उक्ति के अर्थ अर्थात् धनलब्धि होती है, क्यों कि जब दृष्टान्त द्वारा कोई बात समझाई जाएगी, तब श्रोता के हृदय पर अङ्कित होने के कारण धन याच्या में कोई कठिनता न होगी। यहा पर 'वृन्द' शब्द से वृन्द कवि का बोध होने के कारण मुद्रालङ्कार है। दृष्टान्त, दृढ कै और दिए में 'द' की आवृत्ति से छेकानुप्रास है।

एक बात और भी है कि बहुधा नीति विषयक ग्रन्थ नीरस होते है और अतएव वे रुचिकर नहीं प्रतीत होते, परन्तु यह दृष्टान्त सतसई वैसी नहीं है

क्योंकि सरस ( रसीले ) अथवा शृङ्गारादि रस समेत और सर्वबोधगम्य ( सबै समझत ) भाव इस प्रकार अच्छे लगते हैं जिस प्रकार समयानुकूल कही गई बात सुन कर हर्ष होता है। सबै समझत' कहने का आशय यह है कि यह ग्रन्थ केवल पण्डितों को रुचिकर न होगा, परन्तु सरल होने के कारण आबाल-वृद्ध को प्रिय लगेगा। इस बात को सीधे शब्दों मे न कह कर 'सबै समझत' कहने से पर्यायोक्ति अलङ्कार है, तथा 'सरस' और सबै समझत' इस साभिप्राय विशेषण से परिकर अलङ्कार है तथा इन पदों से भले लगै' इसका समर्थन करने के कारण काव्यलिगालङ्कार है, तथा पूर्वार्ध मे उपमेय वाक्य है उत्तरार्ध मे उपमान वाक्य है अच्छे लगना यह दोनों का एक धर्म है जो भले लगे और सुहाय इन दोनों एकार्थवाची शब्दों द्वारा प्रकट किया गया है। अतः प्रति-वस्तूपमा अलङ्कार है। भले लगै' इसमे ल की और 'भले और भाय' मे 'भ' की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। तथा 'सरस समझत सबै, सुनत सुहाय' मे स की आवृत्ति से वृत्यनुप्रास है। तथा पूर्वार्ध के आदि मे भाव तथा अन्त मे भाय से सपुट करने से आद्यन्तयमक है परन्तु कुछ लोग व और य मे भेद मान कर पूर्वोक्त यमक का खण्डन करते है।

यह बात सर्वसम्मत है कि यदि किसी खजाने से कुछ खर्च किया जाएगा तो उसमे कुछ कमी आजाएगी परन्तु सरस्वती के कोष की बात ही निराली है ( इसकी बात अत्यन्त आश्चर्यजनक है ) क्योंकि इसमे से प्रति दिन यदि कुछ खर्च किया जाता है तो दिन दूनी और रात चौगुनी इसकी वृद्धि होती है। और यदि इसमे से कुछ व्यय न किया जाए, तो बढने की बात कौन कहे, जितना पहले था उतना भी नही रहता और दिन पर दिन घटता ही चला जाता है। विद्या कोष की अन्य कोषों से उत्कृष्टता वर्णन करने के कारण व्यतिरेकालङ्कार है। व्ययरूप कारण रहते हुए भी क्षय रूप कार्य न होने के कारण विशेषोक्ति अलङ्कार है तथा व्ययरूप प्रतिबन्धक होते हुए भी वृद्धि-रूप कार्य होने से विभावनालङ्कार है। एवं व्ययभाव रूप कारण रहते हुए भी क्षयभाव रूप कार्य न होने के कारण विशेषोक्ति अलङ्कार है, तथा व्यय भाव रूप प्रतिबन्धक रहते हुए भी क्षय रूप कार्य होने से विभावनालंकार है। 'सरसुति' मे 'स' की बडी' बात' मे ब की और 'बढै बिन' मे व की आवृत्ति से

छेकानुप्रास है। यहा एक बार ज्यौं का और दो बार त्यौं का प्रयोग करने के कारण दोष है। इसी भाव का संस्कृत मे एक श्लोक है—

विद्या बिन न बिराजहीं यदपि सुरूप कुलीन।
ज्यों शोभा पावे नहीं टेसू वास विहीन॥
उत्तम विद्या लीजिए यदपि नीच पै होय।
पर्यो अपावन ठौर को कंचन तजत न कोय॥

अपूर्वः कोपि कोषोयं विद्यते तव भारति।
व्ययतो वृद्धिमायाति क्षयमायाति सञ्चयात्॥

भारती भण्डार की अपूर्वता दिखाकर इसकी उपादेयता का वर्णन करते हैः—यदि ससार मे सम्मान पाना है तो इस विद्या धन का अर्जन करो, क्योंकि चाहे अत्यन्त रूपवान हो, चाहे उत्तम वंशज हो, परन्तु बिना विद्या के सुशोभित न होंगे, टेसू का पुष्प देखने मे अत्यन्त सुन्दर प्रतीत होता है, इसका जन्म भी एक उत्तम वृक्ष मे होता है (यदपि सुरूप कुलीन) परन्तु इसमे गन्ध न होने के कारण इसकी शोभा नही होती। जिस प्रकार पुष्प की शोभा सुगन्धि से होती है, उसी प्रकार मनुष्य की भी शोभा विद्या से होती है, बाह्याडम्बर से नहीं। यहा पर 'सुरूप और कुलीन' इन कारणों के रहते हुए भी 'विराजहीं' उस कार्य्य के न होने के कारण विशेषोक्ति अलङ्कार है। 'विद्या बिन' और 'वास विहीन' यहा पर विनोक्ति अलङ्कार है। 'मनुष्य' और 'किंशुक' मे 'विद्या' और 'वास' मे बिम्ब प्रतिबिम्ब भाव होने के कारण दृष्टान्तालङ्कार है, तथा 'बिराजही' और 'शोभा पावै' इन एकार्थवाची पदों की आवृत्ति होने के कारण आवृत्ति दीपक अलंकार है। अथवा पूर्वार्ध मे मनुष्य मे विद्या राहित्य उपमेय वाक्य है। और उत्तरार्द्ध मे टेसू वास विहीनता उपमान वाक्य है और न सुशोभित होना एक साधारण धर्म है, जो कि 'न विराजही' और 'शोभा पावै नही' इन दो पदों द्वारा प्रकट किया गया है, अतः प्रतिवस्तूमालंकार है 'विद्या बिन न विराजहीं' यहा पर वि की आवृत्ति प्रत्यनुप्रास है। 'टेसू वास विहीन' स और व की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। इस दोहे से मिलता जुलता एक श्लोक है।

रूप यौवन सम्पन्ना, विशाल कुल सम्भवाः ।
विद्या हीना न शोभन्ते निर्गन्धा इव किंशुकाः ॥

इस बात की चर्चा चलाना निष्फल है कि किसके पास से विद्या धन ग्रहण करना चाहिए और किसके पास से नहीं, क्योंकि चाहे यह सर्व श्रेष्ठ धन अधम अस्पृश्य अपावन पुरुष के भी पास हो, परन्तु उसके ग्रहण मे आना कानी नहीं करनी चाहिए। उदाहरणार्थ सुवर्ण को लीजिए चाहे यह ( सुवर्ण ) अपवित्र स्थान पर पडा हो परन्तु कोई भी उसे छोड नही देता। अर्थात् वस्तु की उदादेयता ही उसकी ग्राह्यता मे प्रधान कारण है। कवि ने उत्तम इस विद्या विशेषण द्वारा यह बात दरसाई है कि यदि नीच के पास उत्तम विद्या हो तो ग्रहण करो अन्यथा नहीं, परन्तु काचन मे उत्तम विशेषण न होने के कारण उसकी उपादेयता सदा उत्तम, मध्यम, अधम तीनों अवस्थाओं में—वर्णित है, अतः यह प्रतीत होता है कि 'उत्तम' यह विद्या विशेषण व्यर्थ है, स्वारस्य रहित है, परन्तु यदि इसका अर्थ यों करें कि विद्या धन उत्तम है, अत उत्तमता के नीच के पास से भी इसके ग्रहण करने मे आना कानी न करनी चाहिए, अर्थात्

जनि पंडित विद्या तजहु; धनि मूरख अवरेख ।
कुलजा शील न परिहरै, कुलटा भूषित देख ॥

अर्थात् यदि विद्या को उद्देश्य और उत्तम को विधेय बना लें तो उत्तम पद की सुसंगति प्रकट हो जाएगी, इस अर्थ मे भी विधेय विमर्श नामक दोष का सामना करना पडेगा। उत्तरार्ध मे भी पद की कमी होने के कारण 'अनभिहित' वाच्य नामक दोप है। उत्तरार्ध मे कांचन त्याग के कारण रहते हुए भी त्याग रूप कार्य न होने के कारण विशेशोक्ति अलंकार है। पूर्वार्ध मे उपमेय वाक्य है, उत्तरार्ध मे उपमान वाक्य है, तथा 'लीजिए' 'तज मन' इन पदों द्वारा एक धर्म वैधर्म्य द्वारा प्रगट किया गया है, अतः प्रतिवस्तूपमा अलकार है, पच्यो और अपावन मे पकार की आवृत्तिसे छेकानुप्रास है इसी आशय का एक नीति पद्य भी है:—

विपादप्यमृतं ग्राह्यम मेध्यादपि कांचनम् ।
नीचादप्युत्तमा विद्यां स्त्री रत्नं दुष्कुलादपि ॥

कुल दुष्कुल सब छोडि के गहिए कामिनि रत्न ।
नीच ऊंच सब त्यागि के, लो विद्या करि यत्न ॥

जब यह स्पष्टत विदित है कि लक्ष्मी के प्रेम पात्र विद्वान् नही होते, परन्तु मूर्ख होते है तब फिर इस विद्या धन के ग्रहण करने की आवश्यकता ही क्या है उसके उत्तर मे कवि का कहना है कि हे सद्विवेक बुद्धि सम्पन्न पुरुष ! मूर्ख को धनी देख कर विद्या को मत छोडो, अर्थात इसके ग्रहण करने से विमुख न हो, क्योंकि व्यभिचारिणी स्त्री को आभूषणों से भूषित देख कर उसके सदृश आभूषणवती बनने के लिए कुल कामिनी अपने सतीत्व का त्याग नही करती हैं। अर्थात् कुलटा सदृश आचरण नहीं करने लगती है। 'पण्डित' पद के प्रयोग से यह प्रतीत होता है कि सत् के ग्रहण और असत् के त्याग करने की तुम मे शक्ति है अतः स्वयं ही विद्वत्ता और मूर्खता के गुण और अवगुण जान कर विद्या का त्याग न करोगे। यहा पर पण्डित इस साभिप्राय विशेष्य से परिकरांकुर अलङ्कार है, तथा पूर्वार्ध मे उपमेय वाक्य है, और उत्तरार्ध मे उपनाम वाक्य है तथा समान धर्म 'जनि तजहु' और 'न परिहरै' इन एकार्थ वाची शब्दों द्वारा प्रकट किया गया है, अतः प्रतिवस्तूपमा अलकार है। तथा 'कुलजा इस पद से शीलापहारा भाव के समर्थन करने के कारण काव्यलिङ्ग अलंकार है। तथा 'धनी मूर्ख से दरिद्र विद्वान् का सम्मान अधिक होता है' अथवा 'धनी मूर्ख की उस प्रकार निन्दा होती है जिस प्रकार आभूषणवती कुलटा की और दरिद्र विद्वान् का उस प्रकार सम्मान होता है जिस प्रकार आभूषण विहीन कुलाङ्गना की' इससे धन से विद्या के महिमातिशय वर्णन करने के कारण व्यतिरेकालङ्कार है तथा उत्तरार्ध मे 'कुलटा'–'कुलजा' इन पदों से पदादि यमक है। इसी आशय का एक श्लोक है—

निरक्षरे वीक्ष्य महाधनित्वं विद्यानवद्या विदुषा न हेया ।
रत्नावतंसाः कुलटाः समीक्ष्य किमार्य-नार्यः कुलटा भवन्ति ॥

कविवर रहीम जी का भी एक ऐसा ही दोहा है—

धन थोरो इज्जत बडी, कहु रहीम का बात ।
जैसे कुल की कुल वधू, चिथरन माहि समात ॥

विद्या गुरु की भक्ति सों, कै कीन्हे अभ्यास ।
भील द्रोण के बिन कहे, सीख्यो वचन विलास ॥

गुरु मुख पढ्यो न, कहतु है पोथी अर्थ विचारि ।
सो शोभा पावै नहीं, जार गर्भ युत नारि ॥

धन से विद्या की श्रेष्ठता सिद्ध कर इसकी प्राप्ति के साधन का वर्णन करते हे—यह विद्या धन शिक्षक की सेवा सुश्रूषा करने से अथवा अभ्यास करने से प्राप्त होता है 'कै' पद से गुरु भक्ति रूप प्रथम साधन मे अरुचि प्रतीत होती है, क्योंकि केवल गुरु की भक्ति से विद्या की प्राप्ति नहीं होती। परन्तु यह कहना निर्मूल है । कवि अभ्यास से गुरु भक्ति को विशेष महत्व देना चाहता है। और इसी बात का समर्थन 'गुरुमुख पढ्यो' इस दोहा से करता है। वस्तुतः विद्या प्राप्ति का सर्वोत्तम साधन गुरु भक्ति है, और उससे उतर कर अभ्यास। अथवा गुरु भक्ति और अभ्यास इनके दोनों से विद्या प्राप्ति होती है, एक से नही। अतएव केवल एक ही उदाहरण दिया है। इस अर्थ मे 'कै' शब्द जरा खटकता है। इन पूर्वोक्त साधनों की सिद्धि मे इतिहास साक्षी है। एक लव्य नामक भील ने बिना द्रोण के सिखाये ही धनुर्विद्या सीख ली थी। महाभारत मे लिखा है कि एक लव्य नामक निषाद ने द्रोण की मूर्ति बना कर और उसी को गुरु मान कर उसके सामने धनुर्विद्या का अभ्यास किया था। वाण चलाने मे वह इतना निपुण हो गया था कि एक बार कुत्ते के भोंकने पर उसने बाणों से उसका मुंह भर दिया था। द्रोणाचार्य ने आश्चर्यान्वित होकर जब उसके गुरु का नाम पूछा तो उसने कहा 'मेरे गुरु जी का नाम द्रोणाचार्य है' इस पर द्रोणाचार्य ने कहा कि मै ही द्रोण हूं। अपने दोनों हाथों के अंगूठे गुरु दक्षिणा मे दे दो। यह सुन कर उसने तत्काल ही दोनों अंगूठे काट कर द्रोणाचार्य को दे दिए। यहा एक लव्य कथानक रूप विशेष द्वारा विद्या लब्धि रूप सामान्यत: समर्थन करने के कारण अर्थान्तरन्यास अलंकार है। 'द्रोण' 'विन' मे न को 'कै कीन्हे' मे क की वाण विलास मे व की आवृत्ति होने के कारण छेकानुप्रास है।

विद्या की प्राप्ति दो प्रकार से होती है गुरु-द्वारा और अभ्यास द्वारा। परन्तु अभ्यास द्वारा समुपलब्ध विद्या का महत्व नहीं क्योंकि जिस मनुष्य ने गुरु मुख द्वारा तो विद्या न पढ़ी हो परन्तु पुस्तकों का अर्थ विचार कर कहता हो अथवा यदि पुस्तक का स्वबुद्धि द्वारा अध्ययन कर ( पोथी विचारि ) अर्थ कहता हो ( अर्थ कहतु है ) वह मनुष्य शोभा नहीं पाता अर्थात उस मनुष्यों का आदर सम्मान नहीं होता। उदाहरणार्थ उस स्त्री को ले लीजिए जिसके जार से ( उपपति से ) गर्भ रह गया हो। स्त्री के यदि पति द्वारा गर्भ रह जाए तो उसका सम्मान होता है, पर यदि वह किसी अन्य के द्वारा रह गया हो तो उसकी निन्दा होती है, इसी प्रकार गुरु से पाई गई विद्या की प्रशंसा है, अन्यथा नहीं। यहां पर वह मनुष्य उपमान है, नारी उपमेय है और शोभा प्राप्यभाव साधारण धर्म है अतः वाचकलुप्तोपमा है। 'शोभा पावै नहीं इसका 'सो' और नारी' इन दोनों के साथ सम्बन्ध होने के कारण देहरी दीपक अलंकार है। सो शोभा में स की जार जुर में ज की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। इसी भाव का एक श्लोक है—

पुस्तक प्रत्ययाधीतं नाधीतं गुरु सन्निधौ।
न शोभन्ते सभा मध्ये जारगर्भाइव स्त्रियः॥

बुद्धि बिना विद्या, कहो, कहा सिखावै कोय।
प्रथम गांव ही नाहिं, तो सींव कहां ते होय॥
विद्या याद किये बिना, बिसरत इह उनमान।
बिगर जात बिन खबर के ढोली कैसो पान॥

विद्या समुपलब्धि में बुद्धि का भी एक विशेष स्थान है, क्योंकि कोई भी अर्थात चतुर से चतुर शिक्षक भी बुद्धि-विहीन पुरुष को विद्या क्या सिखा सकता है अर्थात यदि विद्यार्थी निर्बुद्धि है तो उसे विद्या प्राप्ति न होगी। यह तो बताओ ( कहो ) कहा शब्द का आशय यह है कि बुद्धि-विहीन जन को विद्या सिखाना असम्भव है। उदाहरणार्थ ग्राम को ले लीजिये यदि पहिले ग्राम ही न हो, अर्थात यदि ग्राम का अभाव हो, तो उसकी सीमा कैसे हो सकती है, अर्थात यदि ग्राम होगा तो उसकी सीमा हो सकती है, अन्यथा नहीं। इसी प्रकार यदि पुरुष बुद्धि

संयुत है तो विद्या की प्राप्ति होगी, अन्नथा नहीं। यहां पर बुद्धि का गांव से और विद्या का सीव से प्रतिबिम्ब भाव होने के काणण दृष्टान्तालङ्कार है। 'बुधि बिना' यहां पर विनोक्त्यलङ्कार है। 'बुद्धि बिना विद्या' मे व की, 'कहो कहां से क की 'गांव ही नाहिं' मे 'हि' की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। 'कहो' इस पद से गर्भित दोप है।

जब कि इस धन को न चोर चुरा सकता है, और न राजा छीन सकता है, तब इसका नाश कैसे होता है? इस बात का उत्तर यों है--विद्या-धन स्मरण विना, इस प्रकार भूल जाता है, जिस प्रकार पान की ढोली खबर लिये विना अर्थात् फेरे फारे बिना बिगड जाती है, अर्थात् जिस प्रकार तंबोली पान की ढोली प्रति दिन फेरा पलटा करता है, और सडने से उसे बचा लेता है, उसी प्रकार विद्वान् को भी प्रति दिन शास्त्रों का चिन्तन करना चाहिये, और विस्मरण होने से उसे बचा लेना चाहिए। यहां पर विद्या और पान की ढोली से बिम्ब प्रतिविम्ब भाव होने के कारण दृष्टान्तालङ्कार है। 'याद किये बिना' इन पदों से 'विसरत' का, तथा 'बिन खबर के' इन पदों से 'बिगर जात' का समर्थन करने के कारण काव्यलिङ्ग अलङ्कार है। वि की अनेक बार आवृत्ति होने से वृत्यनुप्रास है। बिगर खबर मे र की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। इहि उनमान और कैसो इन दो समनार्थ वाची शब्दों का प्रयोग करने से पुनरुक्ति-दोप है। यद्यपि ढोली के वे प्रसिद्ध पान (सो पान) इस अर्थ से उपर्युक्त दोष का परिहार हो जाता है, तथापि पूर्वोक्त अर्थ मे सो की सुसंगति निर्दोष नहीं है। इस से मिलता जुलता एक दोहा भी है—

तम्बोली ज्यों पान को पलटत बारंबार।
त्यों विद्या को फेरिये हर जपिये हर बार।

यद्यपि विद्या समुपलब्धि के लिये अनेक साधन है, परन्तु उन सब साधनों में उद्यम एक प्रधाग साधन है, क्योंकि यह तो कहिये कि उद्यम के बिना विद्या रूपी धन को अथवा विद्या और धन को कौन पा सकता है, अर्थात् कोई नहीं। इस में पङ्खा की पवन का दृष्टान्त साक्षी है। बिना डुलाये, अर्थात् हस्तचालनादि उद्यम किये बिना, पङ्खा की पवन भी नहीं मिलती, पूर्वार्ध

विद्या धन उद्यम विना, कहोजु, पावै कौन ।
विना डुलाए ना मिले, ज्यों पंखा की पौन ॥
करत २ अभ्यास के जड़मति होत सुजान ।
रसरी आवत जात ते सिल पर परत निशान ॥
एक एक आखर पढ़ैं, जानैं ग्रन्थ विचार ।
पैंड पैंड हू चलत जो, पहुंचै कोस हजार ॥

मे 'कहोजू' पद द्वारा यह व्यजित होता है कि विना उद्यम के विद्या पाना असम्भव है। यहा पर विद्या उपमेय है, 'पंखा की पौन' उपमान है, पूर्वार्ध मे काकु द्वारा 'पावै' और उत्तरार्ध मे 'ना मिलें' इन भिन्न २ शब्दों द्वारा 'अप्राप्ति रूप' धर्म प्रगट किया गया है अतः प्रतिवस्तूपमा अलङ्कार है। 'उद्यम विना' यहां पर विनोक्त्यलङ्कार है। 'विद्याधन' यहां पर रूपकालङ्कार है। 'विद्या विना' मे वि की, 'कहो कौन' मे क की और पंखा के पौन मे प की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। 'कहो जू' का वाक्य के मध्य मे प्रयोग होने के कारण गर्भित दोष है।

यह विद्या धन अभ्यास साध्य है, क्योंकि बार २ अभ्यास करने पर मूर्ख मनुष्य भी उस प्रकार विद्वान् हो जाता है, जिस प्रकार रस्सी के आवागमन से शिला पर भी अर्थात् शिला ऐसी कठिन वस्तु पर भी चिन्ह पड जाता है। अर्थात् शिला का अवलोकन कर यह बात असम्भव सी प्रतीत होती है कि रस्सी द्वारा इस पर निशान पड जायेगे, परन्तु रस्सी के आवागमन ने अर्थात् अभ्यास ने असम्भव को भी सम्भव कर दिया। इसी प्रकार अभ्यास द्वारा मूर्ख भी विद्वान् हो जाता है। जडमति और शिला तथा सुजान और निशान से बिम्ब प्रतिबिम्ब भाव होने के कारण दृष्टान्तालङ्कार है द्वितीय चरण का प्रथम चरण मे तथा चतुर्थ का तृतीय मे कारण वर्णन करने के कारण हेतु अलंकार है। करत २ पुनरुक्ति प्रकाश है। चतुर्थ चरण मे 'पर' पद से यमक है। तकार की सकृत् आवृत्ति से वृत्यनुप्रास है ,

ग्रन्थ के विस्तार को देख कर व्याकुल हो ग्रन्थाध्ययन न छोड देना चाहिए, क्योंकि यदि मनुष्य एक ही एक अक्षर ( श्लोकं श्लोकार्धं ) प्रति दिन पढ़ा करै, तो कुछ दिनों के अन्तर वह सम्पूर्ण ग्रन्थ के विचारों को जान लेता

है, अथवा ग्रन्थ जानै इसे विचार, इसे सोचो, क्योंकि जो मनुष्य प्रतिदिन एक एक पग ( कदम ) भी चलता है, वह हजारों कोस अर्थात बहुत दूर पहुंच जाता है। कहने का आशय यह है यदि मनुष्य प्रति दिन कुछ चला करेगा तो अपने लक्ष्य पर पहुच जाएगा । इसी प्रकार यदि मनुष्य प्रतिदिन कुछ पढा करेगा तो कालान्तर मे पण्डित हो जाएगा। यहाँ पर पूर्वार्ध का उत्तरार्ध से से बिम्ब प्रतिबिम्ब होने के कारण दृष्टान्तालङ्कार है। एवं ग्रन्थ ज्ञान का 'एक २ अक्षर पढै' इससे समर्थन करने के कारण हेत्वलङ्कार है। 'एक एक' मे तथा पैंड पैंड मे पुनरुक्ति प्रकाश है। पैड शब्द का शुद्ध रूप पाद दण्ड है।

चलै जु पैंड पिपीलिका, उदधि पार ह्वै जाय।
जो न चलै, तो गरुड़ हू पैंड हु चलै न पाय।

पूर्वार्ध मे 'हू' (भी) की कमी होने के कारण अनभिहित वाच्य दोष है, क्योंकि इसका अर्थ होता है कि यदि एक एक अक्षर से अधिक पढै तो ग्रन्थ विचार नहीं जान सकता है। तथा उत्तरार्ध मे 'जो' इस यत् शब्द का प्रयोग कर 'सो' का प्रयोग होने के कारण विधेयाविमर्श दोष है। प्रथम चरण का निर्दोष पाठ 'इक इक अक्षर हू पढै' अथवा 'अक्षर अक्षर हू पढै'। इसी आशय से मिलते जुलते दो श्लोक है—

शनैर्विद्या शनैरर्थानारोहेत्पर्वतं शनैः।
शनैरध्वसु वर्तेत योजनान्न परं व्रजेत्।
शनैः पंथाः शनैः कन्था शनैः पर्वतमस्तके।
शनैर्विद्या शनैर्वित्तं पञ्चैतानि शनैः शनैः॥

पूर्वोक्त आशय का समर्थन प्रकारान्तर से करते है। यदि चीटी (एक अत्यन्त क्षुद्र जीव) प्रति दिन एक एक पग भर भी चलै (अर्थात् चाहे वह थोडा ही चलै, परन्तु चलै अवश्य) तो वह समुद्र के भी पार हो जाती है, अर्थात् बहुत दूर चली जाती है, परन्तु भगवान् विष्णु का वाहन गरुड पक्षी भी (अत्यन्त वेग गामी पक्षी भी) यदि न चलै, (अर्थात् चलने की शक्ति तो हो परन्तु चलै नहीं) तो वह एक कदम भी नही चल पाता है। कहने का आशय यह कि एक अल्प साधन भी पुरुष अथवा जडमति भी प्रति दिन प्रयत्न करने पर विद्या-धन प्राप्त कर

सकता है, परन्तु महासाधन भी मनुष्य अथवा प्रज्ञावान् भी प्रयत्न न करने पर कुछ भी नहीं प्राप्त कर सकता है। यहां अप्रस्तुत पिपीलिका तथा गरुड के द्वारा पूर्वोक्त आशय सूचित किया जाता है अतः अप्रस्तुत-प्रशंसा अलङ्कार है। पिपीलिका तथा गरुड इन साभिप्राय विशेष्यों से परिकराङ्कुर अलङ्कार है। पैंड पिपीलिका मे प की आवृत्ति से छेकानुप्रास है। चलै का कई बार प्रयोग करने से अनवीकृत दोष है, एक ऐसा ही श्लोक है—

गच्छान्पिपीलिको याति योजनानां सहस्रकम्।

अगच्छन् वैनतेयोऽपि पदमेकं न गच्छति॥

किसी अंग्रेजी कवि ने भी कहा है—

Standing at the foot, boys,
Gazing at the sky,
How can you get up boys,
If you never try?

१

सुजन तजत नहिं सुजनता कीन्हे हू अपकार।
ज्यों चन्दन छेदै तऊ सुरभित करहि कठार॥ वृन्द।
सुजनो न याति वैरं परहित निरतो विनाशकालेऽपि।
छेदेऽपि चन्दनतरः सुरभयति मुखं कुठारस्य॥
उमा सन्त की यही बडाई। मन्द करत जो करइ भलाई।
सन्त असन्तन की अस करनी। जिमि कुठार चन्दन आचरनी।
काटइ परसु मलय सुन भाई। निज गुन देइ सुगन्ध बसाई॥

२

होय कछू समुझै कछू जाकी मति विपरीत।
कनक भखी जैसे लखै श्याम सेल को पीत॥ वृन्द
निजदोषावृतमनसामतिसुन्दरमेव भाति विपरीतम्।
पश्यति पित्तोपहतः शशिशुभ्रं शङ्खमपि पीतम्।
नयन दोष जा कहं जब होई। पीत वरन शशि कहं कह सोई।

३

छाडि सबल, अरु निबल की कबहुं न गहिए ओट ।
जैसे टूटी डार को लगै बिलम्बे चोट ॥
रहिये लट पट काटि दिन बरु घामे मां सोय ।
छांह न वाकी बैठिये जो तरु पतरो होय ॥
जो तरु पतरो होय एक दिन धोखा दै है ।
जा दिन बहै बयारि टूटि तब जरसे जैहै ॥
कह गिरिधर कविराय छाह मोटे की गहिये ।
पाता सब झरि जाए तऊ छाया मां रहिए ॥

४

जाते रक्षा होतु है है ताही सों घात ।
कहा करे कोऊ जवै, बारि ककरिया खात ॥ वृन्द
सस्यानि स्वयमत्ति चेद्वसुमती माता सुतं हन्ति चेद् ।
वेलामम्बुनिधि विलङ्घयति चेद् चेद्भूमि दहेत् पावकः ।
आकाशं जनमस्तके पतति चेदन्नं विषं चेद्भवे—
दन्यायं कुरुते यदि क्षितिपति, कस्तं निरोद्धुं क्षमः ॥
नरहरि धरहरि को करै जननि सुतहिं विष देइ ।
वेडा हठि खेति चरै साधु पर धन लेइ ॥
साधु परधन लेइ नाव कटिया गहि बोरै ।
सोइ पहरू सोइ चोर प्रीति प्रीतम हठि तोरै ॥
नृपति प्रजहि दुख देइ कौन समरथ करै धरहरि ।
क्षिति पति अकबर शाह सुनो धर हरि कहै नरहरि ॥
दगा देइ यार, अरु माता उर बैर मानै, मारो चहै पिता तासों कौन विधि जीजिये
बसै जाकी बाह, सो न बाह को निवाह करै, जान के अजान बनै कैसे जान दीजिये
चढै जाकी नाव, सोइ जान बूझ बोरो चहै 'ठाकुर' अजानता पै दिनै दिन छीजिये
राजा ह्वैकै तजै न्याव, संगी ह्वैकै करै घाव बारी खेत खाए तो उपाय कहा कीजिये

५

भले बुरे सों एक सी मूढ़नि के परतीत ।
गुञ्जा सज तोलत कनक तुला पला की रीत ॥ वृन्द

अग्नि दाहेन मे दु:खं छेदे न निकषे न वा।
एतदेव महद्दुःखं गुञ्जया सह तोलनम् ॥
आह आह अज दस्ते मराष्टा गौहर नाश नान।
हर जवा खर मोहरा रावा दुर बराबर मे कुनन्द।

( हाफिज )

६

दुष्ट निकट बसिए नहीं बस न कीजिए बात।
कदरी बेर प्रसङ्ग ते छिदे कंटकन पात ॥ वृन्द
मारी मरै कुसंग की ज्यों केले ढिग बेर।
वह हालै वह चीरई साकट संग निबेर ॥ कबीर।
कहु रहीम कैसे बनै केर बेर को संग।
वे डोलत रस आपने उनके फाटत अंग ॥ रहीम।
कहियो जाय सूर के प्रभु सों केर पास ज्यों बेर ॥ सूरदास।
कदली बेर ढिग पछितात।
पवन परसत हलत ज्यो त्यों गडत कंटक गात ॥ नागरीदास।
नीच निरादर ही सुखद आदर दुखद विशाल।
कदरी बदरी विटप गति देखहु पनस रसाल ॥

७

ऊपर दरसै सुमिल सी अन्तर अनमिल आक।
कपटी जन की प्रीति है खीरा की सी फाक ॥ वृन्द।
रहिमन प्रीत न कीजिये जस खीरा ने कीन।
ऊपर से तो दिल मिला भीतर फांके तीन ॥ रहीम।

८

प्रेमी प्रेम न छाडही हो तन प्रान विहीन।
मरे परे हू उदर मे ज्यों जल चाहत मीन ॥ वृन्द।
जाल परे जल जात बहि तजि मीनन को मोह।
रहिमन मछरी नीर को तऊ न छाडत छोह ॥ रहीम।

९

सुख दिखाय दुख दीजिये खल सों लरिए काहि ।
जो गुर दीन्हे ही मरै क्यों विष दीजै ताहि ।। वृन्द

सान्मैव यत्र सिद्धिर्न तत्र दण्डो बुधेन विनियोज्यः ।
पित्तं यदि शर्करया शाम्पति कोर्थः पटोलेन ।

१०

हलन चलन की सकति है तौ लौं उद्यम ठान ।
अजगर ज्यों मृगपति बदन मृग न परतु है आन ।।

उद्यमेन हि सिध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः ।
नहि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगः ।।

चे खुरद शेर शाजादर बुन गार ।
बाज उफतादा राचे कत बवद ।।

११

अजुगत लखि नर नीच की काहू को न सुहात ।
दाख बिरानी खाल खर कोन देखि अनखात ।।

यद्यपि न भवति हानिः परकीयां चरति रासभो द्राक्षाम् ।
असमञ्जसमिति मत्वा तथापि खलु खिद्यते चेत ।।

देखि पराये खेत मे गदहा चरता घास ।
अपनो कछू न जात है अनहोनी न सुहात ।।

# पुरातत्व सम्बन्धी पुस्तकों की सूची

( जगन्नाथ एम० ए० )

१ आचार्य प्रसन्नकुमार। (क) 'इन्डियन आर्कीटैकचर अकार्डिग टू दी मानसार शिल्पशास्त्र"।
(ख) 'हिन्दू आर्कीटैकचर"।
२ आचार्य, जी० वी०। "गाईड टू दी बुद्धिस्ट सैकशन आफ दी प्रिन्स आफ वेल्ज़ म्यूजियम आफ वैस्टर्न इन्डिया"
३ आपटे, वी० जी०। अशोक चरित (मराठी)।
४ आयङ्गर पी० टी० श्रीनिवास। (क) 'हिस्टरी आफ दी टामिलस्"
(ख) "दी स्टोन एज इन इन्डिया"
५ आयङ्गर, एस० कृष्णस्वामी। (क) 'सोर्सिज़ आफ विजयनगर हिस्टरी"
(ख) "एन्शेन्ट इन्डिया"
(ग) "बीगिनिंग्ज आफ साउथ इन्डियन हिस्टरी"
(घ) "स्टडीज़ इन गुप्त हिस्टरी"
(ङ) "वाकाटकास् इन इन्डियन हिस्टरी"
(च) 'मणि मेखला"
६ आपटे, दाजी० एन० हिन्दू-सुमेर संस्कृत (मराठी)
७ आर्यमूथन, टी० जी० "दी कावेरी, दी मौखरीस् ऐंड दी संगम एज"
८ आयमोनियर, ई० "हिस्टोरी डी ला एनशेन्न कम्बोज"
९ आय्यर, पी० वी० जगदीश "साउथ इन्डियन शराइन्ज़"
१० आय्यर ए० वी० टी० "इन्डियन आर्कीटैकचर"
११ इन्द्रजी, भगवानलाल (क) "ट्वैन्टी थ्री इन्सक्रिपशनज़ फ्राम नेपाल"
( ख ) हाथी गुम्फा ऐण्ड अदर इन्सक्रिपशनज
१२. इण्गल, ऐलबर्ट "इन्डीशच कुन्स्ट अन्ड ट्रायम्फलविल्ड"
१३ इलियट, "कौइन्ज़ आफ सदरन इन्डिया"
१४. ऐलन, जौन (क) "केटालाग आफ दी कौइन्ज़ आफ गुप्त डाईनैस्टी"

(ख) "केटालाग आफ इन्डियन कौईन्ज इन दी ब्रिटिश म्यूजियम"

(ग) "केटालाग आफ कौइन्ज इन दी इन्डियन म्यूजियम कलकत्ता"

(घ) "इन्डियन कौइन्ज वैन्डनबर्ग गिफट"

१५. ऐन्डरसन, जे० — "केटालाग ऐण्ड हैन्ड बुक आफ दी आक्यौलौजीकल कौलैकशनज इन्डियन म्यूजियम"

१६ ऐङ्गलदे, रैव० ए० — "दी डोलमन्स आफ दी पुलमे हिल्स"

१७. ऐनरिक्येज मेजर, सी० — "सीलोन पास्ट ऐ ंड प्रैजेन्ट"

१८. ओझा, र० ब० गौरीशङ्कर, ऐच०
(क) प्राचीन लिपिमाला
(ख) अशोक की धर्म्मलिपियां
(ग) राजपूताने का इतिहास
(घ) उदयपुर राज्य का इतिहास
(ङ) मध्यकालीन भारतीय संस्कृति

१९. ओल्डैनबर्ग — "एन्शैन्ट इंडिया"

२० केब्रटन, ए० — "नौवलीस रिसर्वस् सुर लेस् चामस्"

२१ कारपौकस्, जे० — " ले रूईन ड" अङ्गकोर

२२. कैलनफैलस्, पी० वी० वैनस्टाईन
(क) "एपिग्रेयिया वालिका"
(ख) "रिपोर्ट ओन इन्सक्रिप्शनल टूर ( सुमाटरा )"

२३ कारटर, जी० ई० ऐल० — "स्टोन एज इन कशमीर"

२४ केव, हैरी — "दी रूईन्ड सिटीज आफ सीलोन"

२५. क्लार्क, ई० — "हिन्दू अरेबिक न्यूमरलज ( इंडियन सटडीज इन आनर आफ लैनमैन )

२६. क्लिफोर्ड, ऐच० — "फरदर इंडिया"

२७. कौडरिङ्गटन — "सीलोन कौइन्ज ऐ ंड करैन्सी"

२८. कौडरिङ्गटन के, ड' बी०
(क) "एन्शैन्ट इंडिया" (गुप्तकाल तक)
(ख) "शौर्ट हिस्टरी आफ सीलोन"
(ग) "ला इन्डे एन्शान डेस् ओरिजिनस् ए ला' ईपौक् गुप्त"

(घ) 'इन्टरोडकशन टू मीडीवल इंडियन स्कलपचर''

२९. कोडीस् जोर्ज — (क) 'ब्रौनजेस् खमेरस्''
(ख) इन्सक्रिप्शनज डु स्याम''
(ग) ''विवलियोग्रेफी रैसौनी डु कम्बोज एट चम्पा''
(घ) ''बास रीलीफस् ड' अङ्कोर वाट''
(ङ) 'इन्डेकस् अलफबेटीक पोर ले कम्बोज''
(च) लेस् कौलैकशनज आर्क्योलोजीक डु मुसे नैशनल डे बङ्काक''

३०. कोहन्, विलयम — 'बुद्ध इन डेर कुन्सट डेस ओसटेनस्'

३१ कोलार्ड, पाल — ''कम्बोज एट कम्बोजीनस्''

३२ कोइन वायनेर,अर्नेसट् — 'एशिया''

३३ कोलानी एम० मैडलीन — ''ल' अङ्ग' डी ला पीयर डान्स ला प्रौविन्स डि होआ-बिन्ह''

३४ कोल एच० एच० — (क) 'आर्कीटैकचर आफ एन्शैन्ट दहली''
(ख) 'मैमोरैंडम ओन एन्शैन्ट रीमेजन एट यूसफजई''

३५ कोलब्रुक, एच० टी० — ''ऐसेज ( नं० ६, १०, ११, १२, १३ )

३६. कौमैल, जे० — गाईड ओक्स रुइन्ज ड' अङ्कोर''

३७ कौन्टेनो, जोर्ज — (क) 'मैनुअल ड' आर्क्योलोजीक ओरिएएटेल''
(ख) ''लास् एन्टिकीटीज ओरिएएटेल''
(ग) 'ला आर्ट डी ला एसिआई ओरियएटेल एन्शैन''

३८. कुमारस्वामी, आनन्द, के — (क) ''हिस्टरी आफ इन्डियन ऐएड इन्डोनीसियन आरट''
(ख) ''बिवलियोग्रैफी आफ इन्डियन आर्ट''
(ग) ''पौर कौम्प्रेन्दरेल' आर्ट हिन्दोई''
(घ) ''केटालाग आफ इंडियन कोलैकशनस् बोसटन म्यूजियम''

